## द्रव्य-व्यवस्था

द्रव्य का स्वरूप सतत मंथन का विषय रहा है। जैन दार्शनिक वास्तव में बहुतत्त्ववादी (Realistic pluralism) हैं। उनके अनुसार प्रत्येक परमाणु परमार्थ, अखण्ड, स्वतन्त्र और उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यात्मक है। बौद्ध उसे स्वलक्षणात्मक मानते है, पर उसका प्रत्यक्ष कल्पनाजन्य अथवा भ्रमित स्वीकार करते हैं। सांख्य जड़ और चेतन को पृथक् तो मानते हैं, पर वे एक दूसरे के प्रति उनमें परिणामीकरण नहीं मानते। न्याय-वैशेषिक पृथ्वी आदि सभी द्रव्यों को स्वतन्त्र मानते हैं और वेदान्ती उन्हें ब्रह्म की ही पारमार्थिक सत्ता की प्रतीति समझते हैं।

जिस प्रकार जैनदर्शन ने तत्त्व के सम्यग्दर्शन एवं ज्ञान को मोक्ष के कारणों में अन्यतम माना है, उसी प्रकार बौद्धदर्शन ने भी धर्मप्रविचय को निर्वाण का कारण प्रतिपादित किया है। धर्मप्रविचय प्रज्ञा पर आधारित है और प्रज्ञा वह है, जो सास्रव-अनास्रव का भेद कर सके। जो स्वलक्षण करता है, वह धर्म है और धर्म ही पुष्पों के समान व्यवकीर्ण हैं, जिन्हें प्रज्ञा के माध्यम से विभाजित किया जाता है।

जैनधर्म ने तत्त्व के मूलतः दो भेद किये हैं—जीव और अजीव। बौद्धधर्म ने भी दो भेद किये हैं, पर उसने अनात्मवादी होने के कारण वैसे भेद न करके उन्हें संस्कृत और असंस्कृत के रूप में विवेचित किया है। संस्कृत में जाति (उत्पत्ति), जरा (वृद्धत्व या ह्रास), स्थिति और अनित्यता ये चार लक्षण होते हैं। रूपादि पञ्चस्कन्ध संस्कृत कहे गये हैं। समग्र रूपविधान में तत्त्व के स्थान पर 'रूप' का भी प्रयोग हुआ है। असंस्कृत अनास्रव धर्म-आकाश, प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोध है।

रूप के लक्षण के प्रसंग में उसे उपचय (उत्पाद), संतति, जरता (स्थिति) एवं अनित्यतामय माना है।[१] इसी को अहेतुक, सप्रत्यय, सास्रव, संस्कृत, लौकिक, कामावचर, अनालंबन और अप्रहातव्य कहा है।[२] उपचय एवं संतति उत्पत्ति का प्रतीक है, जरता स्थिति का और अनित्यता भंग का प्रतीक है। यहाँ सम्बद्ध वृद्धि को 'सन्तति' कहा गया है, जिसका सम्बन्ध उत्पत्ति के साथ अधिक है। उत्पत्ति के बाद निष्पन्न रूपों के निरुद्ध होने से पूर्व ४८ क्षुद्रक्षण मात्र के स्थितिकाल को जीर्ण स्वभाव होने से 'जरता' कहा जाता है। प्रत्येक क्षण में उत्पाद, स्थिति और भंग नामक तीन क्षुद्रक्षण होते है। रूप का एक क्षण चित्तवीथि के १७ क्षणों के बराबर होता है। इन १७ क्षणों में भी क्षुद्रक्षण ५१ होते है, जिनके बराबर रूप का एक क्षण होता है। इन ५१ क्षुद्रक्षणों में से सर्वप्रथम उत्पाद क्षण को और अंतिम भंगक्षण को निकाल देने पर चित्त के ४८ क्षुद्रक्षण के बराबर रूप की जरता का काल होता है। एक चित्तक्षण में ये उत्पाद-स्थिति-भंग इतनी शीघ्रतापूर्वक प्रवृत्त होते है कि एक अच्छरा काल (चुटकी बजाने या पलक मारने के बराबर समय) मे ये लाखो करोड़ों बार उत्पन्न होकर निरुद्ध हो जाते हैं। इन उत्पाद-व्यय भङ्ग स्वभावी रूपों को 'संस्कृत' कहा जाता है।

संस्कृत पदार्थ में परिवर्तन की शीघ्रता अन्वय की भ्रान्ति पैदा करती है। उसे ही स्थायी कह देते हे—अन्वयवशात्। वस्तुतः प्राणी का जीवन विचार के एक क्षण तक रहता है। उस क्षण

---

१. अभिधम्मत्थसङ्गहो, ६.१५। २. वही, ६.१९।

के समाप्त होते ही प्राणी भी समाप्त हो जाता है।[१] इसे 'भेदवाद' कहते हैं। वैभाषिक-सौत्रान्तिक भेदवादी हैं। क्षणभङ्गवाद उनका परम सत्य है। वे धर्मनैरात्म्य (बाह्य पदार्थ क्षणिक और निरंश परमाणुओं का पुञ्ज है) और पुद्गल नैरात्म्य (अनात्मवाद) को मानते हैं। सारा व्यवहार संततिवाद और संघातवाद पर आश्रित है। संस्कृत पदार्थ प्रतीत्यसमुत्पन्न और अनित्य है। जिस पदार्थ का समुत्पाद सकारण होता है, वह स्वतन्त्र नहीं। अतः माध्यान्तिकवादियों ने पदार्थ को शून्यात्मक कहा है।[२]

सूत्रान्तपालि मे "जरा मरणं भिक्खवे ! अनिच्चं, सङ्खतं पटिच्चसमुप्पन्नं"[३] में संस्कृत के तीन ही लक्षण दिये गये हैं। यहाँ स्थिति का कोई उल्लेख नहीं। सौत्रान्तिकों की दृष्टि में संस्कृत के लक्षण चार ही है। उन्होंने 'जरा' के साथ स्थिति को प्रज्ञप्त किया है। वे वस्तुतः इन लक्षणों को पृथक् द्रव्य न मानकर उन्हे प्रवाह रूप मानते हैं। यह प्रवाह ही उनकी स्थिति का सूचक है। सौत्रान्तिक जीवित-आयु को द्रव्य नहीं मानते। विज्ञानवादी संस्कृत-असंस्कृत धर्मों को प्रज्ञाप्तिसत् मानते है और माध्यमिक उनका निषेधकर निःस्वभावता की सिद्धि करते हैं।

बौद्धदर्शन में स्वलक्षण और सामान्यलक्षण दो तत्त्व माने गये हैं। स्वलक्षण का तात्पर्य है—वस्तु का असाधारण तत्त्व। इसमें प्रत्येक परमाणु की सत्ता पृथक् और स्वतन्त्र स्वीकार की गई है। इसके साथ ही वह सजातीय और विजातीय परमाणुओं से व्यावृत है। परमाणुओं में जब कोई सम्बन्ध ही नहीं, तो अवयवी के अस्तित्व को कैसे स्वीकार किया जा सकता है? बौद्धदर्शन में सामान्य तत्त्व को एक कल्पनात्मक वस्तु माना गया है। परन्तु चूंकि वह स्वलक्षण को प्राप्ति मे कारण होता है, अतः मिथ्या होते हुए भी उसे पदार्थ की श्रेणी मे रखा गया है। मनुष्यत्व, गोत्व आदि को सामान्य तत्त्व कहा गया है। स्वलक्षण तत्त्व अर्थक्रियाकारी है, अतः परमार्थ सत् है। पर सामान्य अर्थ क्रियाकारी नही, अतः उसे संवृति सत् माना है।[४] सामान्य की कोई स्वतन्त्र सत्ता नही। धर्मकीर्ति ने स्वलक्षण और सामान्य लक्षण के भेद को बड़ी स्पष्टता के साथ प्रस्तुत किया है[५]—

| स्वलक्षण | सामान्यलक्षण |
|---|---|
| १. अर्थक्रिया में समर्थ | १. अर्थक्रिया में असमर्थ |
| २. असदृश-सर्वतो व्यावृत्त | २. सदृश-सर्व व्यक्ति साधारण |
| ३. शब्दाविषय ( अवाच्य ) | ३. शब्दविषय ( वाच्य ) |
| ४. स्वातिरिक्त निमित्त के होने पर स्वविषयक बुद्धि का अभाव | ४. स्वातिरिक्त निमित्त के होने पर स्वविषयक बुद्धि का सद्भाव |

१. विसुद्धिमग्ग, ८।
२. चतुःशतकम्, ३४८।
३. संयुत्तनिकाय, द्वितीय भाग, पृ० २४।
४. प्रमाणवार्तिक, २-३; तर्कभाषा, पृ० ११।
५. प्रमाणवार्तिक, २. १-३, २७-२८, ५०-५४; न्यायविनिश्चय, पृ० २३-२४; न्यायावतार वार्तिक वृत्ति, भाषा टिप्पण, पृ० २११।

| | |
|---|---|
| ५. परमार्थसत्—अकल्पित | ५. संवृति सत्—कल्पित |
| ६. सस्वभाव | ६. निःस्वभाव |
| ७. वस्तु | ७. अवस्तु |
| ८. असाधारण | ८. साधारण |
| ९. संकेत स्मरणानपेक्षप्रतिपत्तिकत्व | ९. संकेत स्मरणसापेक्षप्रतिपत्तिकत्व |
| १०. सन्निधान-असन्निधान से स्फुट या अस्फुट रूप प्रतिभास भेद का जनक | १०. सन्निधान-असन्निधान से स्फुट या अस्फुट रूप प्रतिभास भेद का अजनक |

यहाँ यह द्रष्टव्य है कि दिङ्नाग और धर्मकीर्ति ने प्रमाण को द्वैविध्य मानकर प्रमेय को भी द्वैविध्य माना है। इनमें स्वलक्षण प्रत्यक्षगम्य है और सामान्यलक्षण अनुमानगम्य है। अनुमान परोक्ष के अन्तर्गत् आता है।

जैनदर्शन प्रमेय भी एक ही मानता है—द्रव्यपर्यायात्मक वस्तु। वह किसी को स्पष्ट प्रतिभासित होता है और किसी को अस्पष्ट। यह ज्ञाता की शक्ति पर अवलम्बित है। अतः यहाँ भी प्रमेय की प्रतीति प्रत्यक्ष और परोक्ष, दोनों रूप से होती है। जैनों का प्रत्यक्ष बौद्धों का स्वलक्षण है और जैनों का परोक्ष बौद्धों का सामान्य है। दोनों मान्यताओं में अन्तर यह है—

१. जैनदर्शन वस्तु को सामान्य-विशेषात्मक मानता है, जबकि बौद्धदर्शन उसका निषेध करता है।
२. जैनदर्शन की दृष्टि में वस्तु का स्वरूप और पररूप, दोनों सापेक्षिक और वास्तविक हैं, जबकि बौद्धों की दृष्टि में दोनों का अस्तित्व होते हुए भी पररूप कल्पित और वासनाजन्य है।
३. कल्पित और वासनाजन्य होते हुए भी बौद्धदर्शन की दृष्टि में पररूप अर्थ से संबद्ध है, पर जैनदर्शन उसे इस स्थिति में अर्थ से कथंचित् असंबद्ध मानता है।
४. बौद्धों ने स्वलक्षण और सामान्यलक्षण के प्रतिपादन मे क्षणभंगवाद की प्रस्थापना की है। जैन भी क्षण-भंगवाद मानते हैं, पर पर्याय की दृष्टि से। यह पर्याय उत्पाद और व्यय का प्रतीक है।

जैनदर्शन का ध्रौव्य बौद्धधर्म का 'सन्तान' कहा जा सकता है। ध्रौव्य में उत्पाद-व्यय के माध्यम से न तो शाश्वतवाद और उच्छेदवाद का प्रसंग उपस्थित होता है और न उसका दूसरे सजातीय या विजातीय द्रव्य रूप से परिणमन होता है। 'सन्तान' भी अपने नियत पूर्वक्षण नियत उत्तरक्षण के साथ कार्यकारण भाव रूप से सम्बद्ध रहते है।[1] अन्तर यह है—

१. इस "संतान" को बौद्धदर्शन ने पंक्ति और सेना के समान मृषा और व्यवहारतः कल्पित माना है,[2] पर जैनदर्शन ध्रौव्य को परमार्थ सत् मानता है। वह उसे तद्द्रव्यत्व का नियामक प्रस्थापित करता है। हर पर्याय अपने स्वरूपास्तित्व में रहती है। वह कभी न तो द्रव्यान्तर में परिणत हो सकती है और न विलीन हो सकती है।

---

१. यस्मिन्नेव तु सन्ताने, आहिता कर्मवासना।
फलं तत्रैव संधत्ते, कार्पासे रक्तता यथा॥ तत्त्वसंग्रह पञ्जिका, पृ० १८२ में उद्धृत।

२. सन्तानः समुदायश्च पंक्तिसेनादिवन्मृषा—बोधिचर्यावतार, पृ० ३३४।

२. संतान की अन्तिम परिणति तो निर्वाण में चित्तसंतति की समूलोच्छिन्नता के रूप में द्रष्टव्य है[१]। परन्तु द्रव्य का समूलोच्छेद कभी नहीं होता। वह तो अर्थ-पर्याय के रूप में परिणमन करता रहता है।

३. द्रव्य, ध्रौव्य और गुण समानार्थक शब्द हैं। 'ध्रौव्य' या 'द्रव्य' में जो अन्वयांश है, वह 'सन्तान' में नहीं।

इस प्रसंग में यह उल्लेखनीय है कि जैनदर्शन द्रव्य की अनेकान्तिक व्यवस्था करता है। उसकी दृष्टि में प्रत्येक द्रव्य अनंतधर्मात्मक है। उसमें कुछ धर्म सामान्यात्मक होते हैं और कुछ विशेषात्मक। सामान्य द्रव्यात्मक हैं और विशेष पर्यायात्मक। सामान्य के दो भेद हैं—तिर्यक् सामान्य (सादृश्यास्तित्व) और ऊर्ध्वता सामान्य (स्वरूपास्तित्व)। इसी प्रकार विशेष के भी दो प्रकार हैं—तिर्यक् विशेष और ऊर्ध्वता विशेष।

बौद्धदर्शन सामान्य को वस्तु सत् नही मानता, वह तो उसे कल्पित मानता है। एकाकार प्रत्यय होने से अभेद दिखाई देने लगता है। वस्तुतः उनमें अभेद नही, भेद ही है। एकाकार परामर्श होने का कारण विजातीय व्यावृत्ति है। एक ही गो को अगो व्यावृत्त होने से गो कहा जाता है, अपशु व्यावृत्त होने से पशु कहा जाता है, अद्रव्य व्यावृत्त होने से द्रव्य कहा जाता है और असद् व्यावृत्त होने से सत् कहा जाता है। इस प्रकार व्यावृत्ति के भेद से जातिभेद की कल्पना की जाती है। जितनी परवस्तुएँ हों, उतनी व्यावृत्तियाँ उस वस्तु मे कल्पित की जा सकती हैं। अतएव सामान्य बुद्धि का विषय वस्तु सत् सामान्य नहीं, किन्तु अन्यापोह ही मानना चाहिए—

एकार्थं प्रतिभासिन्या, भावान्नाश्रित्य भेदतः।
पररूपं स्वरूपेण, यया संव्रियते धिया॥
तया संवृत नानात्वा, संवृत्या भेदिनः स्वयं।
अभेदिन इवाभान्ति, भेदा रूपेण केनचित्॥
तस्या अभिप्रायवशात्, सामान्यं सत् प्रकीर्तितं।
तदसत् परमार्थेन, यथा संकल्पितं तया॥[२]
तस्माद् यतो यतोऽर्थानां, व्यावृत्तिस्तन्निबन्धनाः।
जातिभेदाः प्रकल्प्यन्ते, तद्विशेषावगाहिनः॥[३]

बौद्धों के इस अवस्तुरूप सामान्यवाद को जैनों ने स्वीकार नहीं किया। उन्होंने अनेकान्तवाद पर आधारित सामान्य की कल्पना की। उनका मत है कि सादृश्य प्रत्यय पर्यायनिष्ठ और व्यक्तिनिष्ठ रहता है, अतः अनेक है। तिर्यक्सामान्य एक काल में अनेक देशों में स्थित अनेक पदार्थों में समानता की अभिव्यक्ति करता है और ऊर्ध्वतासामान्य उसके ध्रौव्यात्मक तत्त्व पर विचार करता है। जैनों का यह सामान्यवाद सांख्य के परिणामवाद से मिलता-जुलता है। वेदान्त का

१. दिशं न काञ्चिद्विदिशं न काञ्चित्, नैवावनिं गच्छति नान्तरिक्षम्।
दीपो यथा निर्वृतिमभ्युपेतः, स्नेहक्षयात् केवलमेति शान्तिम्॥—सौन्दरानन्द, १६. २८-२९।

२. प्रमाणवार्तिक, ३, ६७-६९।

३. वही, ३, ४०; ३, १३३।

चिद्ब्रह्म और शब्दाद्वैतवाद का शब्दब्रह्म भी लगभग इसी प्रकार का है। नैयायिकों का सामान्य नित्य और व्यापक है, जबकि जैनों का सामान्य अनित्य और अव्यापक है। मीमांसकों का सामान्य अनेकान्तवादी होते हुए भी एकान्तवाद की ओर अधिक झुका हुआ है। बौद्धों ने प्रतीत्यसमुत्पाद के माध्यम से पदार्थ को एकान्तिक रूप से क्षणिक माना। जैनाचार्य प्रतीत्यसमुत्पाद के स्थान पर उपादानोपादियभाव को मानते हैं। उनका द्रव्य कूटस्थनित्य न होकर अन्वयिपर्याय प्रवाह के रूप में अविच्छिन्न है। यही उसका ऊर्ध्वतासामान्य है। वैशेषिक एवं नैयायिकों के समवायिकरण से इसकी तुलना की जा सकती है।

इस प्रकार जैनदर्शन में द्रव्य को सामान्य-विशेषात्मक और द्रव्यपर्यायात्मक माना गया है। सामान्य-विशेषात्मक विशेषण पदार्थ के धर्मों की ओर संकेत करता है, जबकि द्रव्यपर्यायात्मक विशेषण उसके परिणमन की ओर। दोनों विशेषण पदार्थ की परिणमनशीलता और उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यात्मकता को स्पष्ट कर देते हैं।

इस प्रकार जैनधर्म में द्रव्य का जो स्वरूप निर्दिष्ट है, लगभग वही स्वरूप बौद्धधर्म में भी स्वीकार किया गया है। जैनधर्म के निश्चयनय और व्यवहारनय बौद्धदर्शन के परमार्थ सत् और संवृतिसत् हैं। स्वलक्षण और सामान्यलक्षण भी इन्हीं के नामान्तर है। पर अन्तर यह है कि द्रव्य को 'संस्कृत' स्वरूप मानते हुए भी बौद्धदर्शन, विशेषतः माध्यमिक सम्प्रदाय, उसे निःस्वभाव अथवा शून्य कह देता है। इसकी सिद्धि में उसका कहना है कि संस्कृत रूप से उत्पाद आदि के स्वीकार किये जाने पर उत्पाद, स्थिति और भंग में सभी वस्तुओं की पुनः उत्पत्ति होती है और पुनः उत्पत्ति होने पर उत्पत्ति के बाद उत्पत्ति होगी। जैसे उत्पत्ति के बाद उत्पत्ति होना न्यायोचित है, वैसे भंग का होना भी न्यायोचित है। इसलिए भंग का भी, संस्कृतत्व होने के कारण, उत्पाद, भंग और स्थिति से सम्बन्ध है। अतएव भंग का भी अन्य भंग के सद्भाव से विनाश होगा। उसके बाद होने वाले भंग का भी विनाश होगा। इस प्रकार अनवस्था दोष हो जायगा और अनवस्था होने पर सभी पदार्थों की असिद्धि हो जायेगी। इसलिए स्वभावतः संस्कृत लक्षणों की सिद्धि नहीं हो सकती। वे शून्य और निःस्वभाव हैं। जो दिखाई देते है, वे भी माया के समान हैं—

> उत्पादस्थितिभङ्गानां युगपन्नास्ति संभवः।
> क्रमशः संभवो नास्ति, सम्भवो विद्यते कदा॥
> उत्पादादिषु सर्वेषु, सर्वेषां सम्भवः पुनः।
> तस्मादुत्पादवत् भङ्गो, भङ्गवद् दृश्यते स्थितिः॥[1]

**द्रव्य रूप भेद**

जैन दर्शन में जिस तरह से द्रव्य के भेद-प्रभेद हुए हैं, बौद्धदर्शन में भी उसी तरह से रूप का विस्तार हुआ है। रूप को अभिधम्मत्थसंगहो में पाँच प्रकार से निर्दिष्ट किया गया है—समुद्देश विभाग, समुत्थान, कलाप एवं प्रवृत्तिक्रम। समुद्देश में पृथ्वी, अप्, तेज और वायु ये चार महाभूत हैं और उनका आश्रय लेकर उत्पन्न होने वाले रूपों को स्थविरवाद में ग्यारह प्रकार से बताया गया है—

---

१. चतुःशतकम्, ३६०-३६१।

| | | |
|---|---|---|
| १. भूत रूप ४ | पृथ्वी, अप्, तेज और वायु | निष्पन्न रूप |
| २. प्रसाद रूप ५ | चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा और काय | |
| ३. गोचर रूप ५ | रूप, शब्द, गंध, रस और स्पृष्टव्य | |
| ४. भाव रूप २ | स्त्रीत्व और पुरुषत्व | |
| ५. हृदय रूप १ | हृदय वस्तु | |
| ६. जीवित रूप १ | जीवितेन्द्रिय ( कर्मज रूपों की आयु ) | |
| ७. आहार रूप १ | कवलीकार आहार | |
| ८. परिच्छेद रूप १ | आकाशधातु | अनिष्पन्न रूप |
| ९. विज्ञप्तिरूप २ | काय एवं वाग्विज्ञप्ति | |
| १०. विकार रूप ३ | लघुता, मृदुता, कर्मण्यता व विज्ञप्तिद्वय | |
| ११. लक्षण रूप ४ | उपचय, संतति, जरता एवं अनित्यता | |

वसुबन्धु ने रूप के ११ प्रकार एक अलग ढंग से दिये हैं—५ इन्द्रिय, ५ इन्द्रियों के विषय और १ अविज्ञप्ति। उन्होंने इसके २० प्रकार भी बताये हैं—

| | |
|---|---|
| १. मूल जाति के वर्ण ४ | नील, लोहित, पीत और अवदात |
| २. संस्थान ८ | दीर्घ, ह्रस्व, वृत्त, परिमण्डल, उन्नत, अवनत, शात ( सम ) और विशात ( विषम ) । |
| ३. वर्ण ८ | अभ्र, धूम, रज, महिका ( वाष्प ), छाया, आतप, आलोक और अन्धकार । |

कुछ आचार्य 'नमस्' को भी वर्ण मानकर उसकी संख्या २१ कर देते है। सौत्रान्तिक संस्थान और वर्ण को पृथक् नहीं मानते, जबकि वैभाषिक मानते हैं। कुछ वैभाषिक आचार्य आतप और आलोक को ही वर्ण मानते हैं, क्योंकि नील, लोहित आदि का ज्ञान दीर्घ, ह्रस्व आदि आकार के रूप में दिखाई देता है। सौत्रान्तिकों के अनुसार यह मान्यता सही नहीं। क्योंकि एक ही द्रव्य उभयथा कैसे हो सकता है और वह वर्ण संस्थानात्मक कैसे हो सकता है?

जैनधर्म में इन महाभूतों को 'स्कन्ध' कहा गया है। स्कन्ध सामान्य संज्ञा है। बौद्धधर्म इसके ही आश्रय से चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा एवं काय को उत्पन्न मानता है, जिन्हे उपादाय रूप कहा गया है। जैन-बौद्धधर्म में इन्हें 'पंचेन्द्रिय' भी कहा जाता है। रूप, रस, गंध, शब्द तथा अप् धातु वर्जित भूतत्रय संख्यात नामक स्पृष्टव्य को "गोचर" रूप कहा है। जैनधर्म में इनमें से कुछ पुद्गल के लक्षण के रूप मे आ जाते हैं और कुछ पुद्गल की पर्यायों के रूप में अन्तर्भूत हो जाते हैं।

चार भूत रूप, ५ उपादाय रूप, ५ गोचर रूप, २ भाव रूप, हृदय रूप, जीवित रूप व आहार रूप, ये अठारह प्रकार के रूप स्वभाव रूप, लक्षण रूप, निष्पन्न रूप, रूपरूप और संमर्षन रूप होते हैं। यहाँ सभाव रूप से द्रव्यवाचक है, परमार्थ रूप से वह सत् स्वभावी है। परन्तु यहाँ परमार्थ रूप से आकाशादि का अस्तित्व स्वीकार नही किया गया। इन रूपों का लक्षण अनित्यता, दुःखता, अनात्मता तथा उपचय, संतति, जरता नामक उत्पाद, स्थिति और भङ्ग है। आकाशादि मे ये लक्षण नही पाये जाते। अतः बौद्धधर्म में उन्हें 'अलक्षण रूप' माना गया है। परन्तु जैनदर्शन में आकाश को एक स्वतन्त्र द्रव्य के रूप में प्रस्तुत किया गया है।

बौद्धदर्शन इस दृष्टि से भेदवादी है और असत्कार्यवादी है। वहाँ किसी भी पदार्थ में अन्वय नहीं पाया जाता। इसलिए क्षणभंगवाद और शून्यवाद जैसे सिद्धान्तों को उसमें चरम सत्य माना गया है। परन्तु जैन 'भेदाभेदवाद' को स्वीकार करता है। जितना सत्य भेद में है, उतना ही सत्य अभेद में है। एक दूसरे के बिना उसका अस्तित्व नहीं। पदार्थ न केवल सामान्यात्मक है और न केवल विशेषात्मक, बल्कि सामान्य-विशेषात्मक है। द्रव्य का यही वास्तविक स्वरूप है। उसका यह स्वभाव है। अनेकान्तात्मक दृष्टि से वह कथञ्चित् भिन्न है और कथञ्चित् अभिन्न। अभेद द्रव्य का प्रतीक है और भेद पर्याय का। द्रव्य और पर्यायों का यह स्वाभाविक परिणमन होता रहता है। उपादान और निमित्त कारणों के माध्यम से पदार्थों का संगठन और विघटन भी होता रहता है। इसके लिए किसी ईश्वर आदि की आवश्यकता नहीं रहती।

पञ्चस्कन्धों को 'संस्कृत' कहा जाता है। स्कन्ध का तात्पर्य है-राशि अर्थात् संस्कृत पदार्थ। संस्कृत के दो भेद हैं—सास्रव और अनास्रव। उपादान स्कन्ध (लोभ और दृष्टि) सास्रव हैं तथा पञ्च स्कन्ध अनास्रव हैं।

जैनधर्म में रूप उस अर्थ में प्रयुक्त नहीं हुआ; जिस अर्थ में बौद्धधर्म में प्रयुक्त हुआ है। फिर भी उसका प्रयोग अनेक अर्थों में यहाँ मिलता है। कहीं चक्षु के द्वारा ग्राह्य शुक्लादि गुणों के अर्थ में उसका प्रयोग हुआ है, जैसे-रूप, रस, गन्ध, स्पर्श। कहीं रूप का अर्थ स्वभाव भी है। जैसे अनन्त रूप अर्थात् अनन्त स्वभाव।[१] कहीं-कहीं रूप का अर्थ निर्ग्रन्थ साधुओं की वीतराग मुद्रा भी किया गया है।[२] बौद्धधर्म में वर्णित भूतरूपों को जैनधर्म में एकेन्द्रिय जीवों के आश्रय के रूप में उल्लिखित किया गया है।

वर्ण शब्द का भी अनेक अर्थों में प्रयोग हुआ है। जैसे शुक्लादिक वर्ण, अक्षर, ब्राह्मण आदि जाति विशेष, यश आदि।[३] वर्ण नामका एक नाम कर्म भी है, जो पाँच प्रकार का है—कृष्ण, नील, रुधिर, हारिद्र और शुक्ल।[४] यहाँ हरित और कृष्ण का बौद्धधर्मोक्त वर्णों के अतिरिक्त उल्लेख है। सर्वार्थसिद्धि में हरित के स्थान पर पीत वर्ण नियोजित किया गया है।[५] लेश्या के प्रकरण में इन वर्णों की संख्या छह हो गई है। कृष्ण, नील, कापोत, पीत, पद्म और शुक्ल।[६]

जैनधर्म में संस्थान भी नामकर्म का भेद है। इसका अर्थ है-आकृति। जिसके उदय से औदारिकादि शरीरों की आकृति बनती है, वह संस्थान नामकर्म है। इसके छह भेद किये गये है—१. समचतुस्र (समचक्र), २. न्यग्रोध (ऊपर विशाल और नीचे लघु), ३. स्वाति (ऊपर लघु और नीचे भारी), ४. कुब्ज (कुबड़ापन), ५. वामन और ६. हुँडक (अंगोपांगों की बेतरतीब हुण्ड की तरह रचना)[७]। पूज्यपाद ने संस्थान के वृत्त, त्रिकोण, चतुष्कोण, आयत, परिमण्डल आदि भेद भी किये हैं।[८] इन संस्थानों में बौद्धधर्मोक्त प्रायः सभी संस्थान अन्तर्भूत हो जाते है।

---

१. राजवार्तिक, १, २७।
२. प्रवचनसार, ता. वृ. गाथा, २०३।
३. भगवती आराधना, वि. गा. ४७।
४. षट्खण्डागम, ६।१, ९-१, सूत्र ३७।
५. सर्वार्थसिद्धि, ५.२३।
६. षट्खण्डागम, १,१,१, सूत्र, १३६।
७. षट्खण्डागम, ६।१,९१, सूत्र, ३४।
८. सर्वार्थसिद्धि, ५, २४।

**शब्द**

जो उच्चरित होता है, वह शब्द है-सद् दीयति उच्चारीयतीति सद्दो। अर्थात् श्रोत्रविज्ञान के आलम्बनभूत सभी जीव-अजीव शब्दों को शब्द कहते हैं। सजीव सत्वों के भाव प्रकट करने वाले हँसने, रोने जैसे शब्द चित्त से उत्पन्न होते हैं तथा उदर शब्द, मेघ शब्द आदि बाह्य शब्द ऋतु से उत्पन्न होते हैं।[१] वसुबन्धु ने शब्द आठ प्रकार का बताया है। उनके अनुसार वह मूलतः चार प्रकार का है—उपात्त महाभूतहेतुक (हस्त, वाक्शब्द), अनुपात्तमहाभूत हेतुक (वायु, नदी शब्द) सत्त्वाख्य (वाग्विज्ञप्ति) एवं असत्त्वाख्य (अन्य शब्द)। ये चारों शब्द मनोज्ञ और अमनोज्ञ भी होते हैं। उपात्त वह है, जो चित्त चैत्त के अधिष्ठान भाव से उपगृहीत अथवा स्वीकृत हो। पंच ज्ञानेन्द्रिय भूत रूप चित्त से उपगृहीत हैं। लोक मे इसे सचेतन या सजीव कहा जाता है। कुछ आचार्य प्रथम दो प्रकार के शब्द युगपत् मानते है, परन्तु वैभाषिक इसे स्वीकार नहीं करते।

जैनधर्म में शब्द को ध्वनिरूपात्मक माना गया है[२]। अकलंक ने शब्द को अर्थाभिव्यक्तिकारक कहा है।[३] यह दो प्रकार का है—भाषात्मक और अभाषात्मक। भाषात्मक शब्द के दो भेद हैं—अक्षरात्मक (संस्कृत, प्राकृत आदि भाषायें) तथा अनक्षरात्मक (द्वीन्द्रियादि के शब्द-रूप एवं दिव्यध्वनि रूप)। अभाषात्मक शब्द दो प्रकार के हैं—प्रायोगिक और वैस्रसिक। प्रायोगिक शब्द चार प्रकार का है—

१. तत (चमड़े से मढे हुए पुष्कर, भेरी आदि का शब्द)।
२. वितत (तांत वाले वीणा और सुघोष से उत्पन्न होने वाला शब्द)।
३. घन (ताल, भेरी, मृदंग आदि के ताड़न से उत्पन्न होने वाला शब्द)।
४. सौषिर (बांसुरी और शंख आदि के फूकने से उत्पन्न होने वाला शब्द)।

धवलाकार ने घोष और भाषा को भी इसी में संयोजित किया है। मेघादि से उत्पन्न होनेवाले शब्द वैस्रसिक हैं। ये शब्द स्कंधजन्य हैं। स्कन्ध परमाणुदल का संघात है और वे शब्द स्पर्शित होने से शब्द उत्पन्न करते हैं। इस प्रकार शब्द नियत रूप से उत्पाद्य है। अतः वह पुद्गल की पर्याय है, आकाश का गुण नहीं।[४]

यहां सजीव अथवा उपात्त शब्द भाषात्मक शब्द जैसा है तथा अजीव अथवा अनुपात्तिक शब्द अभाषात्मक शब्द जैसा है। अनुपात्त महाभूतहेतुक और वैस्रसिक, दोनों समानार्थक हैं।

**रस और गन्ध**

बौद्धधर्म में रस (जिसका आस्वाद किया जा सके) छह प्रकार का है—मधुर, आम्ल, लवण, कटु, कषाय और तिक्त[५]। षट्खण्डागम में लवण को छोड़कर शेष पाँचों रसों को स्वीकार किया गया है।[६] जो अपने आधारभूत द्रव्य को सूचित करे, वह गंध है—गन्धयति अत्तनो वत्थुं सूचेतीति

---

१. अभिधम्मत्थसंगहो, ६, ४०।
२. धवला, १।१,३३।
३. राजवार्तिक, ५,२४।
४. पंचास्तिकाय, ७९; राजवार्तिक, ५,१८।
५. अभिधम्मत्थसंगहो, ६-६, अभिधर्मकोश, १-१०।
६. षट्खण्डागम, ६,१,९,१, सूत्र ३९।

गन्धो। यह गंध चार प्रकार का है—सुगन्ध, दुर्गन्ध, उत्कृष्ट (सम) और अनुत्कृष्ट (विषम)। प्रकरण शास्त्र में विषम गंध को न मानकर तीन ही भेद किये गये हैं[1]। जैनधर्म में गंध भी नामकर्म का भेद है। जिस कर्म स्कंध के उदय से जीव के शरीर में जाति के प्रति नियत गंध उत्पन्न होता है, उस कर्म स्कन्ध को गन्ध कहा गया है। वह दो प्रकार का है—सुरभि और दुरभि।[2] सम, विषम जैसे भेद यहां नहीं मिलते।

**स्पृष्टव्य**

स्पर्श करने योग्य धर्म को 'स्पृष्टव्य' कहा गया है। यह स्पृष्टव्य गुण पृथ्वी, वायु और तेजस् धातुओं में ही होता है, अप् धातु में नहीं, सूक्ष्म न होने के कारण।[3] शीतल धातु को अप् नहीं, बल्कि शीतल तेजस् माना गया है। अप् धातु के स्पर्शकाल में अप् का ज्ञान भ्रम मात्र है। वस्तुतः अप् में रहने वाली पृथ्वी, वायु अथवा तेजस् धातु का ही सर्वप्रथम स्पर्श होता है, जो मनोद्वार वीथि से जाना जाता है। यह ११ प्रकार का है—महाभूत चतुष्क, श्लक्ष्णत्व, कर्कशत्व, गुरुत्व, लघुत्व, शीतत्व, जिघत्सा (बुभुक्षा) और पिपासा। यहाँ यह दृष्टव्य है कि स्थविरवाद अप् धातु में स्पृष्टव्य नहीं मानता, पर वसुबन्धु उसे मानते हुए प्रतीत होते हैं।[4]

जैनधर्म में स्पर्श भी नामकर्म का भेद है। उसे आठ प्रकार का बताया गया है—कर्कश, मृदुक, गुरुक, लघुक, स्निग्ध, रुक्ष, शीत और उष्ण। निक्षेप की दृष्टि से स्पर्श के नाम, स्थापना, द्रव्य, एकक्षेत्र, अनन्तरक्षेत्र, देश, कर्मस्पर्श, त्वक्स्पर्श, स्पर्श-स्पर्श, सर्वस्पर्श, बन्धस्पर्श, भव्यस्पर्श, भावस्पर्श आदि अनेक भेद किये गये हैं। स्पर्श विषयक अनेक प्ररूपणाओं का भी वर्णन यहाँ मिलता है। इतना विस्तृत वर्णन बौद्धधर्म में नहीं मिलता। बौद्धधर्म में वर्णित ११ प्रकार जैनधर्म में वर्णित ८ प्रकारों से मिलते-जुलते हैं।

**प्रसादरूप**

स्वच्छ, अनाविल तथा प्रसन्न रूप को प्रसादरूप कहते हैं। ये प्रसादरूप रूपकलाप ही होते हैं। इनमें एक स्वच्छ धातु होती है, जो सम्बद्ध आलम्बनों को प्रतिभासित करती है।

चक्षुर्विज्ञान का अधिष्ठान होकर जो सम या विषम आलम्बन को कहने वाले की तरह होती है, उसे चक्षुर्धातु कहते हैं। चक्षुःप्रसाद में चक्षुर्विज्ञान आश्रित होता है। चक्षुर्विज्ञान ही रूपालम्बन के समत्व-विषमत्व को जानते हैं। चक्षुः पिण्ड में जिस स्थान पर प्रतिबिम्ब पड़ता है, उसे ही चक्षु-प्रसाद का स्थान कहते हैं। उसका परिमाण जूँ (यूका) के शिर के बराबर होता है और उसके सात स्तर होते हैं। इसमें दस रूप रहते है—पृथ्वी, अप्, तेज, वायु, वर्ण, गंध, रस, ओजस्, जीवित तथा चक्षुप्रसाद। साथ ही चित्तज, ऋतुज, आहारज एवं कर्मज कलाप रूप रहते है। इसी प्रकार श्रोत्रादि के विषय में भी समझना चाहिए।

---

१. अभिधर्मकोश, १-१०।
२. सर्वार्थसिद्धि, ५,२३।
३. विभावली, पृ० १४९।
४. अभिधर्मकोश, १,१०।

श्रोत्रप्रसाद कर्णकुहर के अन्तर्भाग में मुद्रिका सदृश एक अत्यन्त निगूढ़ स्थान है, जहाँ लोम सदृश तन्तु रहते हैं, उस स्थान पर श्रोत्रप्रसाद कलाप समूह रहता है। नासिका के अन्तर्भाग में अजाक्षुर सदृश एक स्थान विशेष में अनेक घ्राणप्रसाद कलाप रहते हैं। केश, लोम आदि ३२ कुत्सित कोट्ठास एवं अकुशल पाप धर्मों का स्थान काय है। कायप्रसाद सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त होकर रहता है।

ये पाँचों प्रसाद रूप तृष्णा मूलक कर्मों से उत्पन्न होते हैं और अपने आधारभूत पुद्‌गल को रूपादि आलम्बनों की ओर आकर्षित करते हैं। इसलिए कामभूमि में रहने वाले सत्व इनके आकर्षण से रूपावलम्बन का दर्शन, श्रवण, घ्राण, आस्वादन और स्पर्श कराते हैं। ये पाँचों इन्द्रियाँ चक्षुर्विज्ञान, श्रोत्रविज्ञानादि के आश्रयभूत होती है[1]।

ये सभी रूप अहेतुक (अलोभ आदि अव्याकृत हेतुओं से असंप्रयुक्त), सप्रत्यय (कर्म, चित्त, ऋतु एवं आहार में से किसी एक प्रत्यय से उत्पन्न होने वाले), सास्रव (लोभ, दृष्टि एवं मोह के साथ उत्पन्न होने वाले) संस्कृत, लौकिक, कामावचर, अनालम्बन तथा अप्रहातव्य हैं। इनमें प्रसाद नामक पाँच प्रकार के रूप आध्यात्मिक हैं। ये आध्यात्मिक रूप आत्मा को उद्दिष्ट या अधिकृत करके प्रवृत्त होते हैं अर्थात् आत्मा के रूप में मिथ्या उपादान करके व्यवहृत होते हैं। शेष २३ रूप बाह्य रूप है। वे स्कन्ध के उपकारक नहीं होते हैं।

प्रसाद एवं हृदय नामक छह प्रकार के रूपों को 'वस्तुरूप' कहते है। ये चित्त-चैतसिकों के आश्रय होते है। शेष रूप अवस्तुरूप होते है। प्रसाद रूप एवं विज्ञप्तिद्वय नामक सात प्रकार के रूप द्वाररूप हैं, क्योंकि प्रसादरूप चक्षुद्वार आदि वीथियों को उत्पन्न करते है तथा विज्ञप्तिद्वय कर्म के उत्पत्ति के कारण (द्वार) होते हैं। शेष रूप अवद्वार रूप हैं। प्रसार (१) भाव (२) तथा जीवित (१) नामक आठ प्रकार के रूप इन्द्रिय रूप है। इनका अपने-अपने कृत्यों पर आधिपत्य होता है। शेष अनिन्द्रिय रूप हैं। प्रसाद एवं विषय नामक बारह प्रकार के रूप औदारिक रूप (स्पष्ट प्रतिभासित होने वाले), सन्ति के रूप (ज्ञान द्वारा प्रतिभासित होने वाले) तथा सप्रतिघरूप (अन्योन्य संघट्टन करके वीथिचित्रों को उत्पन्न करने वाले) होते हैं। शेष रूप सूक्ष्म, दूरेरूप तथा अप्रतिघरूप है। कर्मज रूप 'उपादिण्ण' (उपादत्त) रूप हैं। वे तृष्णा, दृष्टि आदि लौकिक कुशल या अकुशल कर्मों का आलम्बन करते हैं। कर्मज रूपों से भिन्न चित्रज, ऋतुज एवं आहारज रूप 'अनुपादिन्न' रूप है। रूपायतन सन्निदर्शन रूप (रूपालम्बन) है। शेष अनिदर्शन रूप है। चक्षुष् एवं श्रोत्र दोनों स्वसमीप अप्राप्त (अघट्टित) आलम्बन का ग्रहण करते हैं तथा घ्राण, जिह्वा एवं काय नाम प्रसाद रूप सम्प्राप्त आलम्बन का ग्रहण करते हैं। इसलिए इन्हें गोचर ग्राहक रूप कहा जाता है। शेष रूप अगोचर ग्राहक है। वर्ण, गन्ध, रस, ओजस् एवं भूतचतुष्क ये आठों रूप अविनिर्भोगरूप (पृथक्-पृथक् उत्पन्न होकर पिण्डीभूत होकर अवस्थित रहते हैं। शेष रूप विनिर्भोग रूप है।[2]

कर्म, चित्त, ऋतु एवं आहार ये चारों तत्व रूप के उत्पादक कारण हैं। इन चारों से किस

---

१. विशेष देखिये, परमत्थदीपिनी, पृ० २३३-३४; विसुद्धिमग्ग, पृ० ३०८-११।

२. विस्तार से देखिये, अभिधम्मत्थसंगहो का छठा उद्देश।

प्रकार रूपों की उत्पत्ति होती है, इसे रूप समुत्थानकलाप में स्पष्ट किया गया है। इसी प्रकार रूप-कलापों की उत्पत्ति, स्थिति और भंग का विवेचन रूपकलापविभाग में उपलब्ध है।

जैन दर्शन में इस प्रकार के रूपकलापों के विषय में इतने विस्तार से चर्चा नहीं मिलती। इनका विषय बहुत कुछ इन्द्रियों के अन्तर्गत प्रस्तुत किया गया है। जैनधर्म में पुद्गल के आठ प्रकार बताये गये हैं—औदारिक, आहार, भाषा, वैक्रियक, मन, श्वासोच्छ्वास, तैजस् और कार्मण। ये सभी वर्गणा प्रकार उपर्युक्त कलापों से मिलते-जुलते हैं। जीवितेन्द्रिय और चित्त का सम्बन्ध आत्मा ( श्वासोच्छ्वास ) और मन से है। कायविज्ञप्ति, आहार, वाग्विज्ञप्ति का सम्बन्ध क्रमशः औदारिक, कर्मसमुत्थान का सम्बन्ध क्रमशः औदारिक, आहार, भाषा और कार्मण वर्गणा से है। तैजस् और वैक्रियक वर्गणा बौद्धदर्शन में नहीं मिलती। जैनदर्शन की स्कन्ध-निर्माण-प्रक्रिया बौद्धदर्शन से काफी सुलझी और व्यवस्थित दिखाई देती है।

### इन्द्रिय

बौद्धधर्म में इन्द्रिय वह है, जो अपने संबद्ध कृत्यों मे आधिपत्य बनाये रखे[1]। जैनधर्म में भी इन्द्रियों को अपने-अपने विषयों को सेवन करने में स्वतन्त्र बताया गया है। इस दृष्टि से दोनों व्युत्पत्तियाँ लगभग समान हैं। परन्तु जैनाचार्यो ने इन्द्रिय के कुछ और विशेष अर्थों को स्पष्ट किया है—[2]

( i ) इन्द्र का अर्थ आत्मा है। अतः उसे जानने में जो निमित्त होता है, वह इन्द्रिय है।
( ii ) सूक्ष्म आत्मा के अस्तित्व का ज्ञान कराने में जो कारण हो, वह इन्द्रिय है।
( iii ) इन्द्र का अर्थ नामकर्म है, अतः नामकर्म से जो रची गई हो, वह इन्द्रिय है।
( iv ) जो प्रत्यक्ष में व्यापार करती है, वह इन्द्रिय है।
( v ) जो अपने-अपने विषय का स्वतन्त्र आधिपत्य करती हों, वे इन्द्रिय हैं।

ये इन्द्रियाँ पाँच हैं-स्पर्श रसना, घ्राण, चक्षु और श्रोत्र। यहाँ मन को ईषत् इन्द्रिय स्वीकार किया गया है। ये पाँचों इन्द्रियाँ दो प्रकार की हैं—द्रव्येन्द्रिय और भावेन्द्रिय। शरीर नामकर्म से रचे गये शरीर के चिह्न-विशेष द्रव्येन्द्रिय हैं। वे दो प्रकार की है—निवृत्ति और उपकरण। निवृत्ति का अर्थ है—रचना। इन्द्रियों के आकार रूप से अवस्थित शुद्ध आत्म-प्रदेशों की रचना को आभ्यन्तर निवृत्ति और तदाकार प्राप्त पुद्गल प्रचय को बाह्यनिवृत्ति कहते हैं। जो निवृत्ति का उपकार करता है, वह उपकरण कहलाता है। नेत्रेन्द्रिय में कृष्ण और शुक्ल मण्डल आभ्यन्तर उप-करण है तथा पलक और दोनों बरौनी आदि बाह्य उपकरण हैं। इसी प्रकार अन्य इन्द्रियों के विषय में भी विवेचन मिलता है।

इन्द्रिय रूप से परिणत जीव को ही भावेन्द्रिय कहा जाता है। यह दो प्रकार की है—लब्धि और उपयोग। आत्मा के चैतन्य गुण का क्षयोपशम हेतुक विनाश लब्धि है और चैतन्य का परिणमन उपयोग है। भावेन्द्रिय द्रव्यपर्यायात्मक नहीं, बल्कि गुणपर्यायात्मक होती है। ये इन्द्रियाँ ज्ञानावरण के क्षयोपशम से और द्रव्येन्द्रियों के निमित्त से उत्पन्न होती हैं। क्षयोपशम रूप भावेन्द्रियों

---

१. "अधिपतिट्ठेन इन्द्रियं," "इन्दट्ठं कारेतीति इन्द्रियं",—अट्ठसालिनी, पृ० ९९ एवं २४५।
२, धवला, १. १. १.४, पृ. १३५-१३७; सर्वार्थसिद्धि, १. १. ४; राजवार्तिक, १. १४।

के होने पर ही द्रव्येन्द्रियों की उत्पत्ति होती है। इसलिए भावेन्द्रियाँ कार्य हैं और द्रव्येन्द्रियाँ कारण हैं। इनमें चक्षु और मन अपने विषय को स्पर्श किये बिना ही जानती हैं, अतः वे अप्राप्यकारी हैं। शेष इन्द्रियाँ प्राप्यकारी हैं। घ्राण, चक्षु, श्रोत्र, और जिह्वा इन चार इन्द्रियों का आकार क्रमशः जो की नली, मसूर, अतिमुक्तक पुष्प तथा अर्धचन्द्र अथवा खुरपा के समान हैं और स्पर्शन् इन्द्रिय अनेक आकार(रूप) है। इनका विषय क्रमशः गन्ध, वर्ण, शब्द, रस और स्पर्श है। ये मूर्तिक पदार्थ को ही विषय करती हैं, जबकि मन मूर्तिक और अमूर्तिक दोनों को विषय करता है।

इन इन्द्रियों के क्षेत्र इस प्रकार निर्दिष्ट किये गये हैं—

| इन्द्रिय | एकेन्द्रिय | द्वीन्द्रिय | त्रीन्द्रिय | चतुरिन्द्रिय | असंज्ञी पंचे० | संज्ञी पंचेन्द्रिय |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १. स्पर्शन् | ४०० धनुष | ८०० धनुष | १६०० धनुष | ३२०० धनुष | ६४०० धनुष | ९ योजन |
| २. रसना | | ६४ धनुष | १२८ धनुष | २५६ धनुष | ५१२ धनुष | ९ योजन |
| ३. घ्राण | | | १०० धनुष | २०० धनुष | ४०० धनुष | ९ योजन |
| ४. चक्षु | | | | २९५४ धनुष | ५९०८ धनुष | ४७२६२, ७/२० |
| ५. श्रोत्र | | | | | ८००० धनुष | १२ योजन |
| ६. मन | | | | | | सर्वलोकवर्ती |

बौद्धधर्म में चक्षु आदि की गणना इन्द्रियों, आयतनों (असाधारण कारण), धातुओं तथा प्रसाद रूपों में की गई है। इसका तात्पर्य यह है कि चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा और स्पर्श (काय) अपने-अपने विषय को ग्रहण करने में स्वतन्त्र हैं, असाधारण कारण हैं, अपना स्वभाव धारण करते हैं;तथा स्पष्ट है। इन्हें द्वार भी कहा गया है। इन द्वारों से रूपादि का आलम्बन करने वाली विज्ञान धातुओं की उत्पत्ति होती है। उन्हें द्वारालम्बनतदुत्पन्न कहते हैं।

| द्वार | आलम्बन | विज्ञान |
|---|---|---|
| चक्षुर्द्वार | रूपालम्बन | चक्षुर्विज्ञान |
| श्रोत्रद्वार | शब्दालम्बन | श्रोत्रविज्ञान |
| घ्राणद्वार | गन्धालम्बन | घ्राणविज्ञान |
| जिह्वाद्वार | रसालम्बन | जिह्वाविज्ञान |
| कायद्वार | स्पृष्टव्यालम्बन | कायविज्ञान |
| मनोद्वार | धर्मालम्बन | मनोविज्ञान |

जैनधर्म के समान भावेन्द्रियों की कल्पना बौद्धधर्म में नहीं है। पाँचों इन्द्रियावरण के क्षयोपशम को भावेन्द्रिय कहते हैं। बौद्धधर्म में इन्द्रियों को कर्मज कहा गया है। उसी रूपकलाप को

१. धवला, १.१.१.४-११५; मूलाचार, १०९१-९२; सर्वार्थसिद्धि, १.१४; २.१६-१९; गोम्मटसार-जीवकांड, १६५; जैनेन्द्रसिद्धान्तकोश, भाग १।

हम भावेन्द्रिय के साथ किसी सीमा तक बैठा सकते हैं। इनके क्षेत्र का वर्णन बौद्धधर्म में नहीं। आकार का वर्णन मिलता है, पर कुछ अन्तर के साथ। बौद्धधर्म में चक्षु, श्रोत्र, घ्राण और जिह्वा को क्रमशः यूंका, मुद्रिका, अजाक्षुर तथा कमलदल के समान बताया है तथा जैनधर्म में मसूर, जौ की नली, अतिमुकक पुष्प और खुरपा अथवा अर्धचन्द्र के समान कहा है। दोनों परम्पराओं में कोई विशेष मतभेद नहीं है। बौद्धधर्म में जिसे चक्षुर्धातु व चक्षुद्वार कहा है, वह जैन धर्म का निवृत्ति द्रव्येन्द्रिय है। बौद्धधर्म में जिसे चक्षुप्रसाद कहा है, जैनधर्म का वह आभ्यन्तर उपकरण द्रव्येन्द्रिय है। आलम्बन और विज्ञान में कोई विशेष अन्तर नहीं। पञ्चेन्द्रियों के गोचररूपों को जैनधर्म में इन्द्रियों का विषय कहा है।

स्त्रीत्व और पुरुषत्व ये दो भाव रूप हैं। ये दोनों भावरूप प्रतिसन्धिक्षण से ही स्कन्ध में उत्पन्न हो जाते हैं और कायप्रसाद की तरह संपूर्ण शरीर में व्याप्त होकर विद्यमान रहते हैं। भाव के अनुसार ही उनका लिंग, निमित्त, कुत्त (क्रिया) एवं आकार होता है। हस्त, पाद आदि संस्थान लिंग (नियतचिह्न) हैं, स्मश्रु रहित या युक्त दाढी आदि निमित्त (अनियत चिह्न) हैं, चलनी, चक्की अथवा रथ आदि के साथ क्रीड़ा करना कुत्त (स्वभाव) है तथा विशेष प्रकार का गमन आदि आकप्प (आकार) है।[1] उभयव्यञ्जक योनि का भी कथन मिलता है, जिसमें कहीं स्त्रीत्व का और कही पुरुषत्व का प्राधान्य रहता है। स्त्रीभाव और पुरुषभाव रूपों में पुरुषभाव रूप उत्तम तथा स्त्रीभाव रूप हीन माना गया है। कुशल कर्मों से पुरुषभाव और अकुशल कर्मों से स्त्रीभाव की प्राप्ति होती है।[2]

जैनधर्म में इन भाव रूपों को वेदकर्म का परिणाम माना गया है। यह वेद कर्म मोहनीय कर्म से उत्पन्न होता है और स्त्रीभाव, पुरुषभाव तथा नपुंसकभाव को प्राप्त होता है। ये तीनों वेद द्रव्यलिङ्ग और भावलिङ्ग के भेद से दो प्रकार के होते हैं। इन्हें नोकषाय जनक कहा गया है। नाम कर्म के उदय से होने वाली शरीर रचना द्रव्यलिङ्ग है तथा आत्मपरिणाम भावलिङ्ग है। अन्तरङ्ग परिणामों के कारण द्रव्य पुरुष को स्त्रीवेद का और द्रव्य स्त्री को पुरुषवेद का उदय देखा जाता है। भोगभूमिज मनुष्य व तिर्यञ्चों में तथा देवों में स्त्री और पुरुष ये दो ही वेद होते हैं, परन्तु कर्मभूमिज मनुष्य एवं पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्चों में तीनों वेद होते है। नारकी जीव नपुंसकवेदी ही होते हैं। पुरुषवेद के कर्म अपेक्षाकृत अधिक शुभ माने जाते हैं।

सिद्धान्तः दोनों में कोई भेद नहीं। वर्णनप्रक्रिया में ही अन्तर है।

हृदयवस्तु को हृदय रूप कहते है। इसी के होने पर व्यक्ति कुशल-अकुशल कर्म करता है। पालि त्रिपिटक में हृदयवस्तु के सन्दर्भ में कुछ विशेष जानकारी नहीं मिलती। पर आगे चलकर पट्ठान के आधार पर उसे विकसित किया गया है। फलतः उसे मनोधातु और मनोविज्ञानधातु के आश्रयस्थल के रूप में स्वीकार कर लिया गया।

जीवितेन्द्रिय को जीवित रूप कहा जाता है। यह जीवितेन्द्रिय कर्मज रूपों की आयु है। इसमें कायप्रसाद तथा भावरूप नहीं होते, पर वह सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त रहता है। जिससे सहजात धर्म जीवित रहते हैं और जीवन धारण करने में जो अधिपति रहता है, वह जीवितेन्द्रिय कहलाता

१. अभिधम्मत्थसंगहो, ६.७; विभावनी, पृ० १५०।

२. अट्ठसालिनी, पृ० २५९।

है। त्रैधातुक आयु ही जीवितेन्द्रिय है। यह ऊष्म और विज्ञान का आधार है। शरीर से आयु, ऊष्म और विज्ञान के अलग हो जाने पर शरीर काष्ठवत् अचेतन बन जाता है। यह जीवितेन्द्रिय दो प्रकार की होती है—नाम जीवितेन्द्रिय और रूप जीवितेन्द्रिय। नाम जीवितेन्द्रिय अपने संप्रयुक्त धर्मों का अनुपालन करती है और रूप जीवितेन्द्रिय अपने साथ अत्यन्त कर्मज एवं चित्तज रूपों का अनुपालन करती है।[1] प्राणियों का जीवन इन दोनों जीवितेन्द्रियों पर अवलम्बित है। उदक, धात्री एवं नाविक से इसकी उपमा दी जाती है। यही नाम-रूप धर्मों की निरन्तर प्रवृत्ति ( संतति ) बनाये रखती है। जब तक कर्म अवशिष्ट रहते हैं, तबतक संप्रयुक्त धर्म निरन्तर उत्पन्न होते रहते हैं। इसलिए यह जीवितेन्द्रिय नाम-रूप स्कन्ध संतति में प्रधान होती है। उसी के अनुपालन-सामर्थ्य से कर्मज रूपों की आयु ५१ क्षुद्रक्षण पर्यन्त होती है। स्थविरवाद में इसे सर्वचित्तसाधारण चैतसिकों में अन्यतम माना गया है।

जीवितेन्द्रिय की तुलना आत्मा से की जा सकती है। आत्मा भी सर्वचित्त साधारण चैतसिक जैसा ही है। अन्तर यह है कि बौद्धधर्म के अनुसार परिनिर्वाण प्राप्त होते ही इसका उच्छेद हो जाता है, जबकि जैनधर्म में आत्मा का उच्छेद कभी नहीं होता। कर्म विनिर्मुक्त होने पर वह विशुद्ध अवस्था में आ जाता है।

कवलीकार आहार वह आहार है, जिसका कवल किया जाता है। अतः समस्त खाद्य पदार्थ कवलीकार आहार हैं। यहाँ आहार में सन्निविष्ट ओजस् को ही आहार रूप माना है[2]।

जैनधर्म में उपभोग्य शरीर के योग्य पुद्गलों के ग्रहण को आहार कहते हैं। यह आहार शरीर नामकर्म के उदय तथा विग्रह गति नाम के उदय के अभाव से होता है[3]। जैनागमों में आहार विषयक वर्णन विस्तार से किया गया है। वहाँ आहार के चार भेदों का वर्णन मिलता है—कर्मा-हारादि, खाद्यादि, काँजी आदि तथा पानकादि। कर्माहारादि में कर्माहार, नोकर्माहार, कवलाहार, लेप्याहार, ओजाहार और मानसाहार का समावेश है[4]। यहाँ कवलाहार और ओजाहार का सम्बन्ध बौद्धधर्म में उल्लिखित कवलीकार आहार और उसके ओजस् आहार से स्पष्ट है। जैनधर्म में "अर्हत् कवलाहार करते हैं या नहीं" यह एक विवाद का विषय रहा है। बौद्धधर्म में इस प्रकार की किसी समस्या का उल्लेख नहीं।

अठारह प्रकार के ये रूप स्वभावरूप, सलक्षणरूप, रूपरूप एवं संमर्शनरूप कहे जाते हैं। इनमें अनित्यता, दुःखता, अनात्मता तथा उपचय, संतति, जरता एवं अनित्यता रूप द्रव्य सत् कहलाते हैं। इन्हें भाव भी कहते हैं।[5] जैनधर्म में भी इनके लिए द्रव्य, सत् और भाव शब्दों का प्रयोग हुआ है।

बौद्धदर्शन की यह रूप की कल्पना रूप के गुणत्व पर आधारित है। उसके अनुसार गुण से व्यतिरिक्त गुणी की अवस्थिति किसी भी तर्क से सिद्ध नहीं होती, पर जैनदर्शन इसमें कथञ्चित् भेद मानता है।

---

१. परमत्थदीपिनी, पृ० २३७; विशुद्धिमग्ग, पृ० ३१२।

२. अभिधम्मत्थसंगहो, ६-१०; विसुद्धिमग्ग, पृ० ३१३; अट्ठसालिनी, पृ० २६५-६।

३. राजवार्तिक, ९.७।

४. अभिधम्मत्थसंगहो, ६.११।

५. मूलाचार, ६७६; भगवती आराधना, ७००; अनागार धर्मामृत, ६.७३।

कुछ धातुएँ या रूप ऐसे होते हैं, जो स्वतः उत्पन्न हो जाते हैं। उन्हें अनिष्पन्न रूप कहा जाता है। इनकी संख्या दस है—परिच्छेद रूप आकाश, विज्ञप्तिद्वय ( कायविज्ञप्ति और वाग्विज्ञप्ति), विकाररूप तीन ( रूप की लघुता, मृदुता और कर्मण्यता ) तथा लक्षणरूप चार ( रूप का उपचय, संतति, जरता एवं अनित्यता )। ये परमार्थ सत् नहीं अपितु प्रज्ञप्तिमत् द्रव्य हैं।

आकाशधातु परिच्छेदरूप है। वह चार प्रकार का है-१. अजराकाश, २. परिच्छिन्नाकाश, ३. कसिणुग्घाटिकाकाश और ४. परिच्छेदाकाश। इनमें अजराकाश जैनधर्म का अलोकाकाश है और शेष तीन प्रकार लोकाकाश के रूप में समाहित किये जा सकते हैं।

विज्ञप्तिद्वय शरीरादि की हलन-चलन से संबद्ध हैं। बौद्धधर्म ने आत्मा के अस्तित्व को अस्वीकार कर उसे प्रज्ञप्तिसत् कह दिया। परिणामतः उसकी हलन-चलन आदि क्रियाओं को भी प्रज्ञप्तिसत् कहना पड़ा। उसे विकार रूपों में भी अन्तर्भूत किया गया है।

**चित्त और मन**

इस प्रसंग में चित्त और मन पर विचार किया जाना अपेक्षित है। श्रमण साहित्य में दोनों शब्द लोकप्रिय रहे हैं, फिर भी बौद्धधर्म ने चित्त शब्द का प्रयोग अधिक किया है और जैनधर्म ने 'मन' का।

बौद्धधर्म में चित्त के साथ ही मन और विज्ञान शब्द भी प्रयुक्त हुए हैं-"चित्तं इति पि, मनो ति पि विञ्ञाणं इति पि"।[१] जो कुशल-अकुशल कर्मों का संचय करता है, वह चित्त है (चिनोति)। यही चित्त मनन करता है (मनुते), जो अपर चित्त का आश्रयभूत है, यही चित्त अपने आलंबन को जानता है, जो इन्द्रिय और आलंबन पर आश्रित है। ये तीनों शब्द चित्त की विभिन्न अवस्थाओं को स्पष्ट करते हैं। यह चित्त रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पृष्टव्य तथा धर्म नामक विषयों पर उत्पन्न होता है तथा पुनः उत्पन्न होकर निरुद्ध हो जाता है। यही उसकी अनवरत प्रक्रिया उसकी चंचलता को सूचित करती है।[२] चित्त की शुद्ध और अशुद्ध अवस्था को स्पष्ट करते हुए बुद्ध ने मन को ही प्रधानता दी है।[३] षड्विज्ञान और मन को मिलाकर सप्त धातुओं की बात कही गई है। विज्ञान की उत्पत्ति विषय और प्रसादरूप के संघट्टन से होती है। मन को आयतन, इन्द्रिय और द्वार भी कहा गया है।

विज्ञानवाद में इस सिद्धान्त का कुछ और विकास हुआ, वहाँ विज्ञान को तीन भागों में विभाजित किया—आलयविज्ञान, मनोविज्ञान और प्रवृत्तिविज्ञान। इसका विवेचन आत्मा और कर्म का विवेचन करते समय किया जायगा।

जैनधर्म में चित्त, मन और विज्ञान का प्रयोग हुआ है। आत्मा का चैतन्य विशेष रूप परिणाम 'चित्त' कहलाता है।[४] यह हेयोपादेय का विचार करता है। बोध, ज्ञान और चित्त ये तीनों

१. संयुत्तनिकाय, भाग २, पृ० ९४।
२. फन्दनं चपलं चित्तं, दुरक्खं दुन्निवारयं—धम्मपद, चित्तवग्ग, १।
३. मनो पुब्बंगमाधम्मा—धम्मपद, १. १-९।
४. सर्वार्थसिद्धि, २.३२।

शब्द समानार्थक हैं।[१] ज्ञान को विज्ञान भी कहा गया है, जो आत्मा के गुण हैं। बौद्धधर्म के चित्त और विज्ञान भी आत्मा का वही कार्य करते हुए दिखाई देते हैं।

जैनदर्शन में मन को आभ्यन्तर इन्द्रिय माना गया है। उसे अतीन्द्रिय और अन्तःकरण भी कहा जाता है। यह मन दो प्रकार का होता है—द्रव्यमन और भावमन। हृदय स्थान में अष्ट पांखुड़ी के कमल के आकार रूप पुद्गलों की रचना विशेष द्रव्यमन है। सूक्ष्म होने के कारण इसे 'ईषत् इन्द्रिय' भी कहा जाता है। संकल्प-विकल्पात्मक परिणाम रूप ज्ञान की अवस्था विशेष को भावमन कहते हैं। भावमन ज्ञान स्वरूप है और ज्ञान जीव का गुण होने से आत्मा में अन्तर्भूत हो जाता है।[२]

बौद्धधर्म में मन को इन्द्रियों के अन्तर्गत रखा गया है, पर जैनधर्म उसे इन्द्रिय नहीं मानता। इसका मूल कारण यह है कि यहाँ आत्मा के लिंग को इन्द्रिय कहा गया है। जिस प्रकार शेष इन्द्रियों का बाह्य इन्द्रियों से ग्रहण होता है, उस प्रकार मन का नहीं होता। इसलिए उसे इन्द्रिय का लिंग नहीं कह सकते।[३]

**जीव अथवा आत्मा**

जैनधर्म विशुद्ध आत्मवादी धर्म है, जबकि बौद्धधर्म अनात्मवादी अथवा निरात्मवादी। बौद्धधर्म की निरात्मवादिता उसके विकास के इतिहास में प्रतिबिम्बित होती है।[४] उसने आत्मा को वस्तु सत् नहीं माना, बल्कि उसे प्रज्ञप्तिसत् स्वीकार किया है। इतना ही नहीं, वहाँ यह भी कहा गया है कि आत्मवादिता क्लेशोत्पादिका है और संसार का मूल कारण है। उत्तरकालीन बौद्ध साहित्य में तो इस मत को तर्कनिष्ठवृत्ति से प्रस्तुत किया गया है और यह कहा गया है कि आत्मा के अस्तित्व की सिद्धि किसी भी प्रकार से नहीं हो सकती। प्रत्यक्ष और अनुमान प्रमाण उसके पृथक् सद्भाव को सिद्ध नहीं कर पाते।

बौद्धदर्शन में आत्मा के अस्तित्व को स्पष्ट रूप से भले ही स्वीकार न किया गया हो, पर 'चित्तसंतति' शब्द देकर उसके रिक्त स्थान की पूर्ति अवश्य कर दी है। इसके अनुसार पूर्व चित्त का नाश और उत्तर चित्त का उत्पाद होता है। चित्त की यह संतति अनादि काल से प्रवृत्त हो रही है और आगे भी होती रहती है।

जैनदर्शन चित्त संतति के समकक्ष ज्ञानपर्यायों को मानता है। ये ज्ञानपर्यायें प्रत्येक क्षण परिवर्तित होती रहती हैं अर्थात् पूर्वज्ञान का विनाश होते ही उत्तर ज्ञानपर्याय उत्पन्न हो जाती है। बौद्ध पर्यायवादी हैं, अतः ज्ञान तो है पर उसका आश्रय रूप कोई द्रव्य नहीं। जबकि जैन द्रव्य-वादी हैं और द्रव्यपर्यायात्मक होने के कारण ज्ञान को जीव द्रव्य का गुण स्वीकार करते हैं और उसकी विविध अवस्थाओं को उसका पर्याय। यह दोनों सिद्धान्तों में अन्तर है।

---

१. नियमसार, ता० वृ० ११६।

२. सर्वार्थसिद्धि, ५.१९।

३. धवला, १.१.१.३५।

४. विशेष देखिए, लेखक की पुस्तक "बौद्ध संस्कृति का इतिहास" पृ० ८८–९२।

यहाँ यह भी दृष्टव्य है कि बौद्धदर्शन की दृष्टि से चित्तसंतति ज्ञान काल्पनिक और भ्रमजनित है, परन्तु जैनों के अनुसार यह काल्पनिकता ही सही नहीं है। यदि चैतन्य का सर्वथा अपलाप किया जाय, तो संतानत्व सिद्ध नहीं हो सकता। संतान की सिद्धि प्रतीत्यसमुत्पाद पर आधारित है, जो क्षणभंगवाद के मानने पर निर्दोष नहीं रह जाता।

बौद्धधर्म में स्कन्ध संतति के साथ ही आत्मा को स्वीकार करने के बीज अवश्य दिखाई देते हैं। यही कारण है कि उसके विवेचन काल में संवृतिसत् और परमार्थसत् की बात आचार्यों को करनी पड़ी। बौद्ध संप्रदाय में ही एक वात्सीपुत्रीय सम्प्रदाय तो पुद्गलवादी ही रहा है। तत्व-संग्रह में उल्लिखित भदंत योगसेन भी वात्सीपुत्रीय होना चाहिए। वे क्षणिकवाद मे 'अर्थक्रिया' नहीं मानते दिखाई देते हैं। फलतः आत्मा के अस्तित्व में विश्वास करते होंगे। उनके अनुकरण पर अन्य दार्शनिकों ने भी क्षणिकवाद में अर्थक्रिया के प्रति सन्देह व्यक्त किया है।[1] पुद्गलवादियों जैसे कुछ और भी बौद्ध सम्प्रदाय थे, जो आत्मा के अस्तित्व को स्वीकार करते थे, पर उनके ग्रन्थ उपलब्ध न होने से कुछ भी नहीं कहा जा सकता।

वात्सीपुत्रीय सम्प्रदाय के अनुसार आत्मा न स्कन्धों से मिला है और न अभिन्न है। यह वस्तुतः "न च सो न च अञ्ञो" की ही अभिव्यक्ति है। वस्तुतः पुद्गलवाली होते हुए भी वात्सी-पुत्रीय अनात्मवाद से उभर नहीं सके। इसलिए वे उसे एक द्रव्य नहीं मान सके। उनके अनुसार पुद्गल-प्रज्ञप्ति का व्यवहार प्रत्युत्पन्न आध्यात्मिक उपात्त स्कन्धों के लिए होता है। इसलिए वे कहते हैं कि यदि आत्मा स्कन्धों से अन्य होता, तो वह शाश्वत और असंस्कृत होता। यदि वह स्कन्धों से अनन्य होता, तो उसके उच्छेद का प्रसंग आता। हम यह जानते हैं कि कुछ बुद्ध अपने आप को न शाश्वतवादी मानते और न उच्छेदवादी।

वसुबन्धु आदि आचार्य वात्सीपुत्रीय सम्प्रदाय का खण्डन करते हुए दिखाई देते हैं। उन्होंने बड़े आयास के साथ वात्सीपुत्रीयों के तर्कों का खण्डन किया और प्रस्थापित किया कि पुद्गल स्कन्ध समुदाय प्रज्ञप्तिमात्र है, संज्ञा मात्र है, वस्तु सत् नहो। उसे नाम और रूप स्कन्धों का संयोजन कहा जा सकता है। कर्मों के कारण उसमें नैरन्तर्यमात्र है, नित्यता नहीं।

वसुबन्धु के उत्तर देने के बावजूद वसुबन्धु का एक प्रश्न तो बिलकुल अनुत्तरित रह जाता है। उनका कहना है कि यदि आत्मा नाम का कोई सत्व नहीं, वह केवल हेतु-प्रत्यय से जनित ही धर्म है, स्कन्ध, आयतन और धातु है, तो फिर बुद्ध को सर्वज्ञ कैसे कहा जा सकता है? क्योंकि सर्वज्ञता का आधार आत्मा के अतिरिक्त और क्या हो सकता है?

वात्सीपुत्रीय के ये प्रश्न कदाचित् बौद्धेतर सम्प्रदायों के प्रश्नों का प्रतिनिधित्व करते हुए दिखाई देते हैं। इसलिए कर्मों का कर्ता, भोक्ता, संसरणकर्ता, प्रत्यभिज्ञाता कौन होगा? यदि आत्मा के अस्तित्व को अस्वीकारा जाय। इन ज्वलन्त प्रश्नों का उत्तर महायानी आचार्यों ने यथासंभव देने का प्रयत्न किया है। उनके उत्तर से उनकी वाक्पटुता तथा अगाध विद्वत्ता एवं चिन्तनशीलता का दर्शन होता है। वसुबन्धु, नागार्जुन, आर्यदेव, शान्तरक्षित आदि आचार्यों के नाम उल्लेखनीय हैं। इस सन्दर्भ में वात्सीपुत्रीय के पक्ष में कुमारलात का यह श्लोक दृष्टव्य है—

---

१. न्यायकुमुदचन्द्र, पृ. ३७९; स्याद्वादमंजरी, कारिका ५।

दृष्टिदंष्ट्रावभेदं चापेक्ष्य भ्रंशं च कर्मणाम्।
देशयन्ति बुद्धा धर्मं व्याघ्री पोतापहारवत्॥

चित्तों का आश्रय कौन है ? और कौन संस्कार विशेष की अपेक्षाकर चित्त का उत्पाद करता है ? आदि जैसे प्रश्न भी सही समाधान की खोज में लगे हुए हैं। बौद्धाचार्य इन प्रश्नों का पूरा समाधान नहीं कर पाये।

आत्मा के अस्तित्व को सीधे ढंग से अस्वीकार किये जाने पर बौद्धों को 'संतति' स्पष्ट करने के लिए अनेक तत्त्वों की कल्पना करनी पड़ी। इसके लिए सर्वप्रथम उन्होंने रूप का विभाजन किया। चतुर्महाभूतों के अतिरिक्त प्रसादरूप, गोचररूप, भावरूप, हृदयरूप, जीवितरूप, आहाररूप आदि अनेक प्रकार के रूप हैं। कर्म, चित्त, ऋतु एवं आहार रूप के उत्पादक कारण हैं। इनमें आत्मा के कार्य को करने वाले तत्त्वों के लिए चित्तविज्ञान, जीवितरूप, विज्ञप्तिरूप, हृदयरुप आदि जैसे तत्त्वों को खोजना पड़ा। चित्त, विज्ञान जैसे तत्त्व कहाँ से कैसे उत्पन्न होते हैं ? यह गुत्थी बनी ही रहती है। इसके बावजूद अत्तवादोपादान जैसे तत्त्वों को भी संयोजित किया गया, जो संसरण के कारणों के रूप में प्रस्तुत हुए।

इस पर्यवेक्षण से यह तथ्य स्पष्ट हो जाता है कि बौद्धधर्म ने 'अत्तवाद' को विवाद का मूल कारण माना और उसे अव्याकृतवाद से आगे बढ़ाकर निरात्मवाद तक पहुँचाया। विवाद समाप्त तो नही हो सका, पर मानस में एक नई विचार-क्रान्ति अवश्य सामने आई। जिसने अपने उच्च स्वर में यह प्रस्थापित करने का प्रयत्न किया कि आत्मा को न मानने से भी काम चल सकता है।

पर यह सिद्धान्त सभी बौद्ध संप्रदायों को संतुष्ट नहीं कर सका। जैसा हम पीछे लिख चुके हैं, संमितीय बौद्ध अस्तित्ववादी हैं। उनका मन्तव्य है कि दर्शन, श्रवण, घ्राणादि वेदनाओं के उपादाता का अस्तित्व उपादानों के पूर्व अवश्य है, क्योंकि अविद्यमान कारक की दर्शनादि क्रिया का होना किसी भी स्थिति में संभव नहीं। परन्तु विज्ञानवादी इस सिद्धान्त को स्वीकार नही करते। वे उसके खण्डन मे अपना तर्क प्रस्तुत करते है कि पुद्गल की प्रज्ञप्ति दर्शनादि से होती है। दर्शनादि से पूर्व यदि पुद्गल की सत्ता मानी जाय, तो वह दर्शनादि से निरपेक्ष होगी। यदि दर्शनादि के बिना पुद्गल आदि की सत्ता मानते है, तो पुद्गल के बिना भी दर्शनादि की सत्ता माननी पडेगी। अतः उपादान और उपादाता सिद्धि परस्परापेक्ष है। इसलिए दर्शनादि के पूर्व आत्मा के अस्तित्व की कल्पना नही की जा सकती है। नागार्जुन, आर्यदेव, चंद्रकीर्ति आदि आचार्यों ने इस सिद्धान्त पर और भी गंभीर मंथन कर यह चिंतन प्रस्तुत किया कि आत्मा का अस्तित्व अग्नि और इंधन के अस्तित्व से सिद्ध नही किया जा सकता, क्योंकि अग्नि-इंधन में भेद, अभेद और भेदाभेद सिद्ध नही होता। उपादाता आत्मा के साथ उपादान पञ्च स्कन्ध की भी सिद्धि नहीं होती। उनके बीच क्रम का भी निर्धारण नही किया जा सकता, अन्यथा कर्ता और कर्म का एकत्व प्रसंग उपस्थित होगा।

यहाँ यह दृष्टव्य है कि पुद्गलवादी बौद्ध जिस अनवराग्रता (आदि-अन्तकोटि शून्य) के माध्यम से जन्म, जरा, मरण की सत्ता रूप आत्मा की अस्तित्व-सिद्धि की बात रखते है, उसी अनवराग्रता का आधार लेकर माध्यमिक दर्शन असत्ता को सिद्ध करता है। उनके अनुसार संसार और भाव की कोई पूर्व कोटि सिद्ध नहीं होती।

पंचोपादान स्कन्ध दुःख हैं और उस दुःख का आश्रयभूत आत्मा होना चाहिए, इसे भी माध्यमिक दर्शन नहीं मानता। वह कहता है कि दुःख ही नहीं, तो दुःख का आश्रयभूत आत्मा कहाँ से सिद्ध होगा। दुःख की सिद्धि उसके स्वयं कृतत्व, परकृतत्व उभयकृतत्व या अहेतुकत्व पर अवलंबित है, जो सिद्ध नहीं होता।

माध्यमिक संप्रदाय में अनात्मवाद को शून्यवाद के माध्यम से सिद्ध किया गया है। चूंकि उसकी दृष्टि में आध्यात्मिक अथवा बाह्य कोई भी पदार्थ उपलब्ध नहीं होता, इसलिए वस्तुतः पञ्चोपादान स्कन्ध में आत्मा को नहीं खोजा जा सकता। संसार का मूल सत्काय दृष्टि है। आत्मा उसका आलम्बन है। यदि आत्मा स्कन्धरूप है, तो उसका उत्पाद-व्यय मानना पड़ेगा और उसकी अनेकता को भी स्वीकार करना पड़ेगा। यदि आत्मा स्कंध व्यतिरिक्त है, तो उसका लक्षण उत्पाद-स्थिति-भंग नहीं कहा जा सकेगा। फलतः लक्षणविहीन होने से वह असंस्कृत और खपुष्प के समान हो जायगा। माध्यमिक कारिका और चतुःशतक में इस सिद्धान्त को प्रस्थापित किया गया है।

बौद्धदर्शन में जिसे 'चित्त' कहा है, अन्य दर्शनों में वही आत्मा है। चित्त, चैतसिकों के मुख्य कार्य हैं—प्रतिसन्धि, भवंग, अवर्जन, दर्शन, श्रवण, घ्राण आस्वादन, स्पर्श संपरिच्छन, संसीरण, वोट्ठपन ( व्यवस्थापन ), जवन तदालम्बन एवं च्युति।[1] आत्मा भी यथासमय यही कार्य करता है।

वसुबन्धु ने जिसे 'उपात्त' धातु कहा है, वह भी वस्तुतः आत्मा का प्रतीक है। उपात्त का अर्थ है—जिसे चित्त-चैत्त अधिष्ठान भाव से स्वीकृत करते हैं। इन्हें पाँच ज्ञानेन्द्रिय रूप भी कहा गया है।[2]

सर्वास्तवादियों ने बाह्यार्थ को प्रत्यक्ष माना, पर सौत्रान्तिकों ने उसे अनुमेय माना। योगाचार ने कुछ और आगे बढ़कर कहा कि जब बाह्यार्थ का प्रत्यक्ष ही नहीं होता, तो उसके अस्तित्व को स्वीकार करने की आवश्यकता ही क्या और फिर बाह्यार्थ की सत्ता ज्ञान पर अवलम्बित है, सो ज्ञान को ही क्यों न माना जाय। अतः योगाचार ने विज्ञान की ही वास्तविक सत्ता मानी, शेष सत्ता को निःस्वभाव तथा स्वप्न सदृश माना। माध्यमिकों ने आगे चलकर यह प्रस्थापित किया कि जब अर्थ का ही अस्तित्व नहीं तो ज्ञान मानने की भी क्या आवश्यकता? अतः उन्होंने शून्य को ही परमार्थ तत्त्व माना है। यहाँ 'आलयविज्ञान' वही काम करता है, जो आत्मा करता है। आत्मा का निषेध करने पर विज्ञानवाद को आलयविज्ञान की कल्पना करनी पड़ी। इसके मानने पर जीवितेन्द्रिय के मानने की भी आवश्यकता नहीं रह जाती। विज्ञानवाद में विज्ञान एक सामुदायिक परमाणु रूप है। वह रागादि धर्मों का और विलक्षण प्रमाण-प्रमेय अधिगम रूपों का एक समुदाय मात्र है। उसका भेद नहीं किया जा सकता।[3]

उपनिषद् साहित्य में जैनधर्म के समान आत्मा को शरीर व्यापी माना गया है।[4] परन्तु बृहदारण्यक में आत्मा को चावल अथवा यव के दाने के बराबर तथा कठोपनिषद्[5] आदि में अंगुष्ठ

---

१. अभिधम्मत्थसंगहो, ३.१८।
२. अभिधर्मकोश, १.३४।
३. राजवार्तिक, १. १. ६८।
४. कौषीतिकी, ४.२०।
५. कठोपनिषद्, २, २. १२।

प्रमाण माना गया है। इसी प्रकार छान्दोग्योपनिषद्[१] में उसे विलस्त (प्रदेश) बराबर स्वीकार किया गया है। आत्मा का यही परिमाण बढ़ते-बढ़ते व्यापकता तक पहुँचा[२]। जैन दार्शनिकों ने देहपरिमाण और व्यापकता के बीच समन्वयात्मक ढंग से कहा कि केवल ज्ञान की दृष्टि से आत्मा व्यापक है और आत्मप्रदेश की दृष्टि से वह शरीर-व्याप्त है।[३] बौद्धदर्शन भी इसी को मानता हुआ दिखाई देता है।

इस संदर्भ में इतना और लिखना आवश्यक है कि चित्त की उत्पत्ति स्पर्श, वेदना आदि सर्वचित्तसाधारण चैतसिक धर्मों से सम्बद्ध होकर ही होती है। नाम (संप्रयुक्त चैतसिक) एवं रूप धर्म उसके आसन्न कारण है, जबकि जैनधर्म आत्मा को अजात, अनादि, अनन्त, अजर, अमर भोक्ता, कर्त्ता आदि मानता है। बौद्धदर्शन में चैतसिकों का आलम्बन चित्त उसी प्रकार है, जिस प्रकार कर्म का आलम्बन चित्त है। चित्त के अभाव में चैतसिकों का अस्तित्व रह ही नही सकता। चैतसिकों से निर्मुक्त होने पर इसी चित्त धातु का अस्तित्व समाप्त हो जाता है। इसलिए निर्वाण अवस्था में चित्त के सद्भाव को स्वीकार नही किया गया। जैनधर्म आत्मा को मूलतः विशुद्ध मानता है, पर कर्मों के आवरण के कारण वह अविशुद्ध हो जाता है। इस अविशुद्धावस्था का नाम ही संसार है। धीरे-धीरे त्याग, तपस्या आदि के बल पर व्यक्ति कर्मों से पूर्ण मुक्त हो जाता है, उसके परिणाम विशुद्ध हो जाते है। यही अवस्था निर्वाणावस्था है। इसमें आत्मा का विनाश नही होता, बल्कि वह अपनी मूल विशुद्धावस्था मे पहुँच जाता है।

बौद्धधर्म में चित्त की अवस्थाओं (भूमियों) का वर्णन करते हुए उसे चार प्रकार का बताया गया है—कामावचर, रूपावचर, अरूपावचर एवं लोकोत्तर। इनके ८९ भेद चित्त की विविध अवस्थाओं के सूचक है। जैनधर्म की परिभाषा में इन भूमियों को हम गुणस्थान कह सकते है। कामावचर चित्त का सम्बन्ध बहिरात्मा से है, रूपावचर और अरूपावचर चित्त आत्मा की अन्तरात्मावस्था को द्योतित करते हैं तथा लोकोत्तरचित्त परमात्मावस्था का प्रतीक है। इसी तरह कुशल, अकुशल और अव्याकृत चित्त को हम क्रमशः शुभोपयोग, अशुभोपयोग और शुद्धोपयोग कह सकते हैं।

आत्मा का स्वरूप उपयोग या ज्ञान-दर्शनमय है। चित्त के लक्षणादि चतुष्कों से यह स्पष्ट है कि वह विजानन लक्षण है। जहाँ विजानन होता है, वहाँ दर्शन होता ही है। अतः चित्त को भी आत्मा के समान ज्ञान-दर्शनवान् मानना चाहिए।

अशुभोपयोग मे आसक्त आत्मा मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग मे गुथा रहता है, वह मोह, माया, राग, द्वेष आदि के बन्धनों से जकड़ा रहता है। यही संसार का मूल कारण है। बौद्धधर्म में वर्णित अकुशल चित्त भी लगभग इसी प्रकार के हैं। वे लोभमूल, द्वेषमूल और मोहमूल होते हैं। सौमनस्य, दौर्मनस्य तथा उपेक्षा भाव भी उसके साथ चक्कर लगाते रहते हैं। इन अकुशल चित्तों(१२) का सीधा सम्बन्ध मोहनीय कर्म से है।

१. मुण्डकोपनिषद्, १. १. ६।
२. द्रव्यसंग्रह, वृत्ति, गा. १०; न्यायावतार वार्तिक वृत्ति, भाषा टिप्पण देखिये।
३. छान्दोग्योपनिषद्, ५. १८. १।

अहेतुक चित्तों में लोभ, द्वेष, मोह अकुशल हेतुक हैं तथा अलोभ, अद्वेष और अमोह कुशल अथवा अव्याकृत हेतुक हैं। ये अहेतुक चित्त अकुशल विपाक, कुशल विपाक तथा क्रिया के भेद से तीन प्रकार के हैं। अकुशल और अहेतुक चित्त समवेत रूप में अशोभन चित्त कहलाते हैं। इनका आलम्बन आदि अनिष्ट रहता है, अतः अशोभन चित्त कहलाते हैं। इसलिए इनकी तुलना अशुभो-पयोग अथवा मोहनीय कर्म से कर सकते है।

क्लेशादि कर्मों से विशुद्ध होने के कारण चित्त शोभन चित्त कहलाता है। यहाँ यह द्रष्टव्य है कि यह शोभन-अशोभन नाम वस्तुतः चित्त का नही, चैतसिक का है। चित्त का काम तो मात्र आलम्बन को जानने का है। अतः चित्त का शोभन-अशोभन होना चैतसिकों के शोभन-अशोभन होने पर निर्भर करता है। उसे हम आत्मा की विशुद्ध अथवा मूल अवस्था कह सकते हैं, जो हमारे शुभाशुभ भावों के अनुसार परिवर्तित होता रहता है।

शोभन चित्त जैनधर्म की शुभोपयोगावस्था के सूचक हैं। देव, गुरु, शास्त्र की पूजा, दान, सदाचार और उपवासादिक तप में तीन आत्मा शुभोपयोगात्मक हैं।[1] शुभोपयोग पुण्य कर्म के आश्रव का कारण है। पाँच महाव्रत, पाँच समिति तथा तीन गुप्तियों का पालन करने वाला शुभोपयोगी संयमी तपस्वी सरागचरित्र वाला होता है।[2] क्रियाचित्तअर्हत् की सन्तान में होते हैं। अतः वे विपाक (फल) नही देते। किन्तु यदि वे विपाकोन्मुख हों, तो कुशलचित्तों की तरह उनका विपाक असीमित होता है। जैनदर्शन में भी अर्हत् के कर्म विपाक देनेवाले नही होते हैं। कुशल चित्त ध्यानचित्त कहलाते हैं। प्रथम ध्यान से लेकर चतुर्थ ध्यान पर्यन्त सुखवेदना तथा पंचम ध्यान में उपेक्षा वेदना होती है। जैनधर्म का शुभोपयोगी तपस्वी भी इसी प्रकार के ध्यान से युक्त होता है। दोनों के बीच सूक्ष्म अन्तर को हम ध्यान के प्रकरण में स्पष्ट करेंगे।

**कर्मवाद**

जैन-बौद्ध धर्म कर्मवादी हैं। मिथ्यादर्शनादि परिणामों से सयुक्त होकर जीव के द्वारा जिनका उपार्जन किया जाता है, वे कर्म कहलाते हैं। दोनों धर्मों की दृष्टि से यही कर्म संसरण का कारण होता है।

बौद्धधर्म में कर्म को चैतसिक कहा गया है और वह चित्त के आश्रित रहता है। जैनधर्म में भी कर्म आत्मा के आश्रय से उत्पन्न माने गये है। जैनधर्म में त्रियोग ( मन, वचन, काय ) को आश्रव और बन्ध तथा संवर और निर्जरा का मूल कारण माना गया है। बौद्धधर्म में भी कर्म तीन प्रकार के है—चेतनाकर्म ( मानसिक कर्म ) और चेतयित्वाकर्म ( कायिक और वाचिक कर्म )। इन्हें त्रिदण्ड कहा गया है। इनमें से मनोदण्ड हीनतम और सावद्यतम कर्म माना गया है। जैनधर्म की भी यही मान्यता है। यहाँ कर्म के तीन रूप बताये गये हैं—कृत, कारित और अनुमोदित। इनमें यद्यपि तीनों कर्म समान दोषोत्पादक हैं, पर कृत कर्म अपेक्षाकृत अधिक दोषी माना जाता है, यदि उसके साथ मन का सम्बन्ध है।

---

१. प्रवचनसार, ६९।

२. द्रव्यसंग्रह, ४५।

बौद्धधर्म में कर्म की परिपूर्णता के लिए चार बातों की आवश्यकता बताई गई है—

१. प्रयोग ( चेतना कर्म, अर्थात् इच्छा )

२ मौल प्रयोग ( कार्य प्रारम्भ )

३. मौल कर्मपथ ( विज्ञप्ति कायकर्म तथा शुभ-अशुभरूप अविज्ञप्ति कर्म ) तथा

४. पृष्ठ ( कर्म करने के उपरान्त शेष कर्म )

ये दोनों कर्म भावों के अनुसार शुभ और अशुभ होते हैं। जैनधर्म के द्रव्यकर्म और भावकर्म की तुलना किसी सीमा तक इनसे की जा सकती है।

बौद्धधर्म में भी मुख्य कर्म चेतना कर्म माना गया है। उसे चित्त सहगत धर्म कहा है। मानसिक धर्म उसकी अपरसंज्ञा है। यह चेतना चित्त को आकार विशेष प्रदान करती है और प्रतिसन्धि ( जन्म ) के योग्य बनाती है। चेतना के कारण ही शुभाशुभ कर्म होते है और तदनुसार ही उनका फल होता है। यह मनसिकार दो प्रकार का है—

१. योनिशो मनसिकार (अनित्य को अनित्य तथा अनात्म को अनात्म मानना)

२. अयोनिशो मनसिकार (अनित्य को नित्य तथा नित्य को अनित्य मानना)

जैनधर्म की परिभाषा में इनमें से प्रथम कर्म सम्यक्त्व और दूसरा मिथ्यात्व है। मानसिक, वाचिक और कायिक कर्म को यहाँ 'योग' कहा गया है। जिससे आठ कर्मों का छेद हो, वे कृति कर्म हैं और जिनसे पुण्य कर्म का संचय हो, वे चित्कर्म हैं। बौद्धधर्म के समान जैनधर्म में भी चेतना कर्म है, जिसे भाव विशेष कहा गया है। वह कुशल-अकुशल के समान शुद्ध-अशुद्ध होती है। चेतना कर्म के दो रूप हैं—दर्शन और ज्ञान। चेतना, अनुभूति, उपलब्धि और वेदना ये सभी शब्द समानार्थक हैं। योनिशो मनसिकार को ज्ञानचेतना और अयोनिशो मनसिकार को अज्ञानचेतना कह सकते हैं। सम्यग्दृष्टि को ही ज्ञान चेतना होती है और मिथ्यादृष्टि को कर्म तथा कर्मफल चेतना होती है।[1]

जैनधर्म के ज्ञानावरणीय और दर्शनावरणीय कर्म जैसे कर्म बौद्धधर्म में नही दिखते। ज्ञान और दर्शन आत्मा के गुण हैं। बौद्धधर्म आत्मा को मानता नहीं, अतः इन गुणों के विषय में वहाँ अधिक स्पष्ट विवेचन नही मिलता। शोभन चैतसिक वेदनीय कर्म के अन्तर्गत रखे जा सकते है। मोह, आह्रीक्य अनपत्राप्य, औद्धत्य, लोभ, दृष्टि, मान, द्वेष, ईर्ष्या, मात्सर्य, कौकृत्य, स्त्यान, मिद्ध एवं विचिकित्सा ये चौदह अकुशल चैतसिक हैं। इन चैतसिकों की तुलना जैनधर्म के भावकर्म से की जा सकती हैं। मोहनीय कर्म के अन्तर्गत ये सभी भावकर्म आ जाते है। बौद्धधर्म के अकुशल कर्म मोहनीय कर्म के भेद-प्रभेदों में समाहित हो जाते है। जीवितेन्द्रिय जैनधर्म का आयुकर्म है, जिसे 'सर्वचित्त साधारण' कहा गया है। नामकर्म की प्रकृतियाँ भी बौद्धधर्म में सरलतापूर्वक मिल जाती हैं।

शोभन चैतसिकों में श्रद्धा आदि शोभन साधारण, सम्मा वाचा आदि तीन विरतियाँ तथा करुणा, मुदिता दो अप्रामाण्य चैतसिक जेनधर्म के सम्यग्दर्शन के गुणों में देखे जा सकते है। अकुशल कर्मों की समाप्ति होने पर ही साधक श्रद्धा, स्मृति, ह्री, अपत्राप्य, अलोभ, अद्वेष, तत्र-मध्यस्थता आदि गुणों की प्राप्ति करता है। ऐसे ही समय सम्यग्दर्शन प्रगट होता है। यहाँ दर्शन

---

१. प्रवचनसार, १२३-१२४; पञ्चाध्यायी, २२३, ८२३-२३।

का अर्थ श्रद्धा है और सप्त तत्त्वों पर भली प्रकार ज्ञानपूर्वक श्रद्धा करना ही सम्यग्दर्शन है। दोनों धर्मों में श्रद्धा को प्राथमिकता दी गई है। एक में सम्यग्दर्शन है, तो दूसरा उसे ही सम्मादिट्ठी कहता है। यहाँ 'सम्यक्' शब्द विशेषण के रूप में जुड़ा हुआ है, जो पदार्थों के यथार्थ ज्ञानमूलक श्रद्धा को प्रस्तुत करता है। सम्यग्दर्शन निःशंकित, निःकांक्षित आदि आठ अंग शोभन चैतसिकों को और स्पष्ट कर देते हैं। ये वस्तुतः सम्यग्दृष्टि के चित्त की निर्मलता को सूचित करते हुए उसकी विशेषताओं को बताते हैं।

अभिधम्मत्थसंगहो के प्रकीर्णक संग्रह में चित्तचैतसिकों का संयुक्त वर्णन किया गया है। चित्त-चैतसिकों के विविध रूप किस-किस प्रकार से परस्पर मिश्रित हो सकते हैं, इसे यहाँ वेदना, हेतु, कृत्य, द्वार, आलम्बन तथा वस्तु का आधार लेकर स्पष्ट किया गया है। वेदना संग्रह के सुख, दुःख, सौमनस्य, दौर्मनस्य और उपेक्षा को हम वेदनीय कर्म के भेद-प्रभेदों में नियोजित कर सकते हैं। अनुकम्पा, दान, पूजा, प्रतिष्ठा, वैयावृत्ति आदि सातावेदनीय कर्म हैं और दुःख, शोक, ताप, आक्रन्दन, वध, परिवेदन आदि कर्म असाता वेदनीय कर्म हैं। कृत्य संग्रह में निर्दिष्ट प्रतिसन्धि, भवंग, आवर्जन, दर्शन, श्रवण, घ्राण, आस्वादन, स्पर्श, संपरिच्छन आदि सभी चित्त-चैतसिक के कार्य हैं। इन्हें जैनधर्म के शब्दों में कर्मयुक्त आत्मा के परिस्पन्द कह सकते हैं।

बौद्धधर्म में कर्म के भेद अनेक प्रकार से किये गये हैं। भूमिचतुष्क और प्रतिसन्धिचतुष्क का सम्बन्ध जीव अथवा चित्त के परिणामों पर आधारित अग्रिम गतियों में जन्म लेने से है। कुशल-अकुशल चेतना के आधार पर बौद्धधर्म में जनककर्म, उपष्टंभक कर्म (मरणान्तकाल में भावों के अनुसार गतिदायक), उपपीड़क कर्म (विपाक को गहरा करने वाला) तथा उपघातक कर्म (कर्म-फल को समूल नष्ट करने वाला) ये चार भेद किये गये हैं। ये भेद वस्तुतः कर्म की तरतमता पर आधारित हैं। किसी विषय विशेष से इनका सम्बन्ध नहीं है। पाकदान पर्याय की दृष्टि से गरुक, आसन्न आदि चतुष्क कर्म समय पर आधारित है। विपाक चतुष्क भी चार कर्म हैं—इष्टधर्म-वेदनीय, उपपद्यवेदनीय, अपरपर्यायवेदनीय और अहोसिकर्म। इनकी हम प्रकृतिबंध, स्थितिबंध और अनुभागबंध के साथ तुलना कर सकते है। जैनधर्म में वर्णित प्रदेशबन्ध जैसा विषय बौद्धधर्म में नहीं मिलता है।

जैन-बौद्धधर्म में अकुशल कर्मो में मोह और तज्जन्य मिथ्यादृष्टि का स्थान प्रमुख है। मिथ्या-दृष्टि को ही दूसरे शब्दों में 'शीलव्रत परामर्श' कहा गया है। जैनधर्म इसी को 'मिथ्यात्व' संज्ञा देता है। सबसे बड़ा अन्तर यह है कि जैनधर्म आत्मवादी धर्म है। बौद्धधर्म आत्मवाद को मिथ्यात्व कहता है, जबकि जैनधर्म अनात्मवाद को। अन्त में चलकर दोनों एक ही स्थान पर पहुँचते हैं।

## गति

जिसके उदय से आत्मा भवान्तर को प्राप्त करता है, वह गति नामकर्म है। जैनधर्म में गतियाँ चार प्रकार की बताई हैं—नरक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देव गति। बौद्धधर्म में इस संदर्भ में चार भूमियों का उल्लेख है—अपाय, कामसुगति, रूपावचर एवं अरूपावचर। अपायभूमि चतुर्विध है—निरक, तिरश्चीनयोनि, पेत्रविषय एवं असुरकाय। कामसुगति भूमि सात प्रकार की है—मनुष्य, चातु-र्महाराजिक आदि। नरक, तिर्यञ्च, मनुष्य और शेष देवों के प्रकार उन भूमियों में दिखाई देते हैं।

**१. नरक गति**

बौद्धधर्म में नरकों की संख्या आठ है—१. सञ्जीव, २. कालसुत्त, ३. संघात, ४. जालरोसव, ५. धूमरोसव, ६. तापन, ७. प्रतापन एवं ८. अवीचि। यह पृथ्वी २,४०,००० योजन गम्भीर है। इसमें १,२०,००० योजन पर्यन्त मृत्तिकामय तथा १,२०,००० योजन पर्यन्त पाषाणमय है। नीचे-नीचे एक निरय से दूसरे निरय के बीच १५,००० योजन का अन्तर है। इन चार महानरकों के आसपास ४ प्राकार और ४ द्वार हैं। उनके समानान्तर ४ उपनिरय हैं—गूथनिरय, कुक्कुलनिरय, सिम्बलिवन और असिपत्रवन। इनके चारों ओर खारोदका नदी है। क्षुधा, तृष्णा आदि का वर्णन जैनधर्म से मिलता-जुलता है।

जैनधर्म में बौद्धधर्म की अपेक्षा नरकों का वर्णन अधिक गंभीर और विस्तृत मिलता है। इसके अनुसार सात नरक हैं। इन भूमियों में दुर्गन्ध, शीत, उष्ण, क्षुधा, पिपासा आदि रहती हैं। भयंकर दुःख यहाँ जीव प्राप्त करता है। इसका संक्षिप्त वर्णन इस प्रकार है[1]—

| | नाम १ | अपर नाम २ | मोटाई ३ | इन्द्रक ४ | बिलों का प्रमाण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | श्रेणीबद्ध ५ | प्रकीर्णक ६ | कुल बिल |
| | | | योजन | | | | |
| १. | रत्नप्रभा | धर्मा | १८०००० | १३ | ४४२० | २९९५५६७ | ३० लाख |
| | खरभाग | | १६००० | | | | |
| | पंकभाग | | ८४००० | | | | |
| | अब्बहुल | | ८०००० | | | | |
| २. | शर्करा | वंशा | ३२००० | ११ | २६८४ | २४७९३०५ | २५ लाख |
| ३. | बालुका | मेघा | २८००० | ९ | १४७६ | १४९८५१५ | १५ लाख |
| ४. | पंकप्रभा | अंजना | २४००० | ७ | ७०० | ९९९२९३ | १० लाख |
| ५. | धूमप्रभा | अरिष्टा | २०००० | ५ | २६० | २९९७३५ | ३ लाख |
| ६. | तमप्रभा | मघवी | १६००० | ३ | ६० | ९९९३२ | ९९९९५ |
| ७. | महातमप्रभा | माघवी | ८०३० | १ | ४ | × | ५ |
| | | | | ४९ | ९६०४ | ८३९०३४७ | ८४ लाख |

१. तिलोयपण्णत्ति, २.२६-२७; राजवार्तिक, ३.२.२; त्रिलोकसार, १५१; जंबूदीवपण्णत्ति, ११, १४३-१४४; जैनेन्द्र सिद्धांत कोश, भाग २, पृ० ५७७।

**२. तिर्यञ्च गति**

बौद्ध साहित्य में तिर्यञ्चगति का वर्णन बहुत कम मिलता है। जैन साहित्य में एकेन्द्रिय से पंचेन्द्रिय तक के पशु-पक्षी-कीड़े इसके अन्तर्गत आते हैं। ये जलचर, थलचर, नभचर होते हैं। संज्ञी-असंज्ञी होते हैं, गर्भज और संमूर्छनज होते हैं।

**३. मनुष्य गति**

दोनों धर्मों में मनुष्य गति को श्रेष्ठतम माना गया है। जैन साहित्य में मनुष्य दो प्रकार का है—आर्य और म्लेच्छ। उसके चार प्रकार भी हैं—कर्मभूमिज, भोगभूमिज, अन्तर्द्वीपज तथा संमूर्छिम। पर्याप्त और अपर्याप्त ये दो भेद भी मिलते हैं।

**४. देवगति**

बौद्धधर्म में देवों का वर्णन भी उतने विस्तार से नहीं है, जितना जैनधर्म में मिलता है। काम-सुगतभूमि में मनुष्य को छोड़कर शेष छह प्रकार के देव हैं—चातुर्महाराजिक, त्रायस्त्रिंश, याम, तुषित, निर्माणरति और परनिर्मितवशवर्ती। इन भूमियों के ऊपर रूपावचरभूमि हैं, जिनकी सख्या १६ है—(i)ब्रह्मपारिषद्य, ब्रह्मपुरोहित, महाब्रह्मा, (ii) परित्ताभा, अप्रमाणाभा, आभास्वस, (iii) परीत्तशुभा, अप्रमाणशुभा, शुभाकीर्णा, (iv) वृहत्फला, असंज्ञिसत्त्वा, शुद्धावासा—अवृहा, अतपा, सुदृशा, सुदर्शी, अकनिष्ठा। इन रूपी ब्रह्माओं के ऊपर ४ अरूपी भूमियाँ हैं—आकाशानन्त्याय-तन, विज्ञान, आकिञ्चन्य और नैवसंज्ञानासंज्ञा।

जैनधर्म में देवों के चार भेद हैं—भवनवासी, व्यंतरवासी, ज्योतिषी और वैमानिक (कल्प-वासी)। कल्पवासियों के सोलह भेद सौधर्म, ईशान, सानत्कुमार आदि रूपी ब्रह्माओं से मिलते-जुलते है और अरूपावचरभूमि के देवों की नव ग्रैवेयक तथा सर्वार्थसिद्धि आदि से तुलना की जा सकती है। इनकी प्रकृति मे कुछ अन्तर अवश्य दिखता है।

**धर्म, अधर्म और आकाश द्रव्य**

धर्मद्रव्य और अधर्मद्रव्य, जैनधर्म के विशिष्ट पारिभाषिक शब्द हैं। जो बौद्धधर्म में भी नही दिखाई देते हैं। जैनदर्शन में आकाश का कार्य अवगाहन करना है, स्थान देना है। वह अमूर्तिक, अखण्ड, नित्य, सर्वव्यापक, और अनन्तप्रदेशी द्रव्य है। इसमें जीव और पुद्गल को एकसाथ अव-काश देने को क्षमता है। बौद्धदर्शन में आकाश को असंस्कृत माना गया है, जिसमे उत्पादादि नहीं होते।

**काल द्रव्य**

जैनधर्म में वर्णित धर्म और अधर्म द्रव्य बौद्धधर्म में नहीं हैं। कालद्रव्य को जैनधर्म स्वीकार करता है। उसके अनुसार वह अमूर्तिक और निष्क्रिय है। घड़ी, घण्टा आदि से उसका अस्तित्व प्रमाणित होता है।

बौद्धधर्म का प्रारम्भिक रूप काल को स्वीकार करता हुआ दिखाई देता है। वहाँ कहा गया है कि काल से औपाधिक द्रव्यों की उत्पत्ति होती है। यहाँ रूप को ही अनित्य माना जाता था और चित्त, विज्ञान जैसे अन्य सूक्ष्म धर्म इस अनित्यता के परे थे। वैभाषिक में रूप और चित्त को अनित्य माना है। सौत्रान्तिकों के अनुसार भूत, भविष्यत् काल का अस्तित्व नितान्त काल्पनिक एवं आधारविहीन है। सर्वास्तिवाद में उसके अस्तित्व को स्वीकार किया गया है। आर्यदेव ने काल

के अस्तित्व का खण्डन किया है। इस प्रकार बौद्धधर्म में काल के अस्तित्व के विषय में दोनों परम्परायें रही हैं।[१]

पाश्चात्य दार्शनिकों मे भी कालवान प्रचलित रहा है। न्यूटन, देकार्ते, लाइबनीज़ आदि विद्वान् इस संदर्भ मे अन्तर्निरीक्षणवादी तथा यथार्थवादी हैं। बर्कले, ह्यूम आदि दार्शनिक काल की बाह्यगत सत्ता को अस्वीकार करते हैं तथा उसे अमूर्त विचार मात्र मानते हैं। काण्ट काल को बुद्धिनिहित मानते हैं, जबकि हेगेल द्वयात्मक दृष्टिकोण से उपर्युक्त मतों में समन्वय स्थापित करने का प्रयत्न करते हैं।

### जंबूद्वीप और उसका उत्तर कुरु क्षेत्र

तत्त्वमीमांसा के संदर्भ में विचार करते समय 'जम्बूद्वीप' की परिकल्पना पर भी विचार किया जाना आवश्यक है। 'जम्बूद्वीप' भारतीय संस्कृति और साहित्य में एक सर्वमान्य भौगोलिक शब्द है, जिसकी परिधि सर्वसम्मत नहीं है। जैन-बौद्ध और वैदिक तीनों संस्कृतियों में यह स्पष्ट रूप से कहा गया है कि विशाल जम्बू वृक्ष की अवस्थिति के कारण इस महाद्वीप को 'जम्बूद्वीप' कहा गया है।[२] पालि साहित्य में इसे जम्बूखण्ड[३], जम्बूवन[४] और महापठवी[५] भी नाम दिये गये हैं।

पुराणों में समूची पृथ्वी को सात द्वीपों में विभक्त किया गया है—जम्बू, शाक, कुश, शाल्मल क्रौंच, गोमेद और पुष्कर। इनमें जम्बूद्वीप के नव वर्ष हैं, जिनमें भारतवर्ष एक है और भारतवर्ष भी नवद्वीपों में विभक्त है।

जैन परम्परा में संपूर्ण पृथ्वी को 'जम्बूद्वीप' अभिधान दिया गया है। इसमें सात क्षेत्र है—भरत, हेमवत, हरिवर्ष, विदेह, रम्यक्, हैरण्यवत् और ऐरावत। जम्बूद्वीप के १९० भागों में भरत-क्षेत्र एक भाग है। जम्बूद्वीप, धातकी खण्ड और पुष्करार्ध अर्थात् ढाई द्वीपों में ही मनुष्य रहते है। तिर्यंच समस्त मध्यलोक में तथा स्थावर जीव समस्त लोक में भरे हुए है।

### जम्बूद्वीप का तारामण्डल

दस हजार योजन व्यास वाले सुदर्शन मेरु को तारामण्डल ११२ योजन दूरी पर प्रदक्षिणा करता है। दो चन्द्र और दो सूर्य परस्पर विरोधी दिशा में सुमेरु पर्वत के मध्य से ४९८२० और और ५०३३० योजन दूरी पर दो दिनों में एक प्रदक्षिणा देते हैं तथा सूर्य उत्तरायण से दक्षिणायन और दक्षिणायन से उत्तरायण (४९८२० व ५०३३ योजनों के मध्य में) १८३ दिन में भ्रमण करता है। इस प्रकार सौरवर्ष ३६६ दिनों का होता है।[६] तारामण्डल को हम इस प्रकार समझ सकते हैं—

---

१. विशेष देखिये, लेखक की पुस्तक 'बौद्धसंस्कृति का इतिहास', पृ० १५३-१५८।
२. देखिए—पुराण साहित्यः विनय पिटकः परमत्थजोतिका, भाग २, पृ० ४४३।
३. सुत्तनिपात सेलसुत्त।
४. पपंचसूदनी, भाग २, पृ० ४२३।
५. दीघनिकाय, महागोविन्दसुत्त।
६. जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति, पृ० ९०-१००।

| क्रमांक | सामान्य तारामण्डल | जंबूद्वीप से ऊँचाई | व्यास ( योजनों में ) |
|---|---|---|---|
| १ | सामान्य तारामण्डल | ७९० | १/४ से १ कोश तक |
| २ | सूर्य | ८८० | ४८/६१ योजन |
| ३ | चंद्र | ८८० | ५६/६१ योजन |
| ४ | नक्षत्र | ८८४ | १ कोश तक |
| ५ | बुध | ८८८ | १/२ योजन |
| ६ | शुक्र | ८९१ | १ योजन |
| ७ | गुरु | ८९४ | एक कोश से कम |
| ८ | मंगल | ८९७ | १/२ कोश |
| ९ | शनि | ९०० | १/२ कोश |
| १० | राहु | ... | एक योजन से कम |
| ११ | केतु | .... | एक योजन से कम |

नोट—१ कोश = १००० मील
१ योजन = ४ कोश = ४००० मील

स्वर्ग और मोक्ष जम्बू-सुमेरु पर्वत के ऊपर अवस्थित है तथा नरक जम्बूद्वीप के नीचे अवस्थित है। इनके विषय में जैन-बौद्ध मान्यताओं का संक्षिप्त विवरण पीछे दिया जा चुका है।

पालि साहित्य में समूचे भारतवर्ष के लिए ही 'जम्बूद्वीप' शब्द का प्रयोग हुआ है। पौराणिक जम्बूद्वीप इससे बृहत्तर है और जैन जम्बूद्वीप तो निश्चित ही बृहत्तम है। इसके मध्य में मेरु ( सुमेरु ) पर्वत है। जम्बूद्वीप के सात भागों अथवा क्षेत्रों में भारतवर्ष एक है, जिसे हम आधुनिक भारत की भौगोलिक स्थिति से तुलना कर सकते है। अतः पालि साहित्य का जम्बूद्वीप जैन साहित्य का भरतक्षेत्र कहा जाना चाहिए। इसे चीनी साहित्य मे भी 'जम्बूद्वीप' नाम दिया गया है। यही नहीं, मगधदेश, ब्राह्मणदेश जैसे शब्दों का भी प्रयोग किया गया है।

पालि साहित्य में समूची पृथ्वी को चार महाद्वीपो मे विभक्त किया गया है—जम्बूद्वीप, पूर्वविदेह, उत्तरकुरु और अपरगोयान। ये चारों महाद्वीप सुमेरु पर्वत के चारों ओर अवस्थित हैं। जैन परम्परा में सात क्षेत्र हैं—भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत। इन क्षेत्रों के छह कुलाचल हैं—हिमवान्, महाहिमवान्, निषध, नील, रुक्मि ( रूप्प ) और शिखरी। पालि साहित्य में सुमेरु पर्वत की ऊँचाई १६८ योजन बताई गई है तथा उसके चारों ओर सात पर्वत श्रेणियों का उल्लेख है—युगन्धर, ईसधर, करवीक, सुदस्सन, नेमिन्धर, विनतक और अस्सकण्ण। सुमेरु के पूर्व में पूर्व विदेह, उत्तर में उत्तरकुरु, पश्चिम में अपरगोयान और दक्षिण में जम्बूद्वीप अवस्थित है। जब जम्बूद्वीप में सूर्योदय होता है, तब अपरगोयान में रात्रि का मध्यप्रहर होता है। अपरगोयान में जब सूर्यास्त होता है, तो जम्बूद्वीप में अर्धरात्रि होती है। अपरगोयान में जब सूर्योदय होता है, तो जम्बूद्वीप में दोपहर होती है, पूर्वविदेह में सूर्यास्त और उत्तरकुरु में अर्धरात्रि।

इस विवरण को किसी सीमा तक जैन जम्बूद्वीप की स्थिति से मिला सकते हैं। पालि परम्परा के अनुसार चक्रवर्ती राजा चारों महाद्वीपों का स्वामी होता है। पहले वह पूर्वदिशा में पूर्वविदेह पर विजय प्राप्त करता है, उसके बाद दक्षिण दिशा में अवस्थित जम्बूद्वीप पर, फिर पश्चिम में अपर-

गोयान और उत्तर में उत्तरकुरु की विजययात्रा के लिए प्रस्थान करता है[1]। चक्रवर्ती मान्धाता ने अपनी विजययात्रा का क्रम यही रखा था। वे संसार-विजय करने के बाद अपने कुछ साथियों के साथ जम्बूद्वीप मे आ बसे। उनके पूर्वविदेह से आने वाले साथी जिस प्रदेश मे बसे, उसका नाम विदेह राष्ट्र पड़ गया। इसी तरह उत्तरकुरु और अपरगोयान से आने वाले लोग क्रमशः कुरु और अपरान्त राष्ट्र मे बस गये। पूर्वविदेह को लोगों ने तुर्किस्तान से पहिचान करने का प्रयत्न किया है। उत्तरकुरु को साइबेरिया बताया है तथा अपरगोयान को पश्चिमी तुर्किस्तान से मिलान किया है।

बुद्धकालीन जम्बूद्वीप को दक्षिणी सीमा आन्ध्र, तमिल और लंका तक चली जाती है। पश्चिमी-सीमा मे भृगुकच्छ ( भडोंच ), सोपारा ( सुप्पारक ) और सिन्धु-सोवीर देश आते हैं। उत्तर-पश्चिमी सीमा मे गन्धार और कम्बोज अर्थात् अफगानिस्तान और काश्मीर का काफी भाग आता है। पूर्व और दक्षिण पूर्व मे वंग, सुम्ह, उत्कल और कलिंग समाहित होता है। चीनी लेखकों ने इस जम्बूद्वीप के आकार को उत्तर मे चौड़ा और दक्षिण मे सकरा बताया है।

उत्तरकुरु के सन्दर्भ मे जैन साहित्य के समान बौद्ध साहित्य में भी पौराणिक विवरण मिलता है। दीघनिकाय के अनुसार उत्तरकुरु के व्यक्ति व्यक्तिगत संपत्ति नही रखते और न उनकी अपनी अलग-अलग पत्नियाँ होती हैं। उन्हें अपने जीवन-निर्वाह के लिए परिश्रम नही करना पड़ता। यहाँ अनाज स्वयं उग जाता है। यहाँ का जीवन नितान्त सुखमय है। यहाँ के राजा का नाम कुबेर तथा राजधानी का नाम विषाण है। प्रधान नगर है—आटानाटा, कुसीनाटा, नाटा-परिया, परकुसीनाटा, कपीवल जनोध, नवननिया, अम्बर और अलकमन्दा। यहाँ के निवासी यक्ष कहे गये है। यहाँ कल्पवृक्ष है। लोग निर्लोभी है, आयु नियत है। बुद्धघोष तो यहाँ के लोगों को उनके प्राकृतिक शील के कारण सर्वोत्कृष्ट मानते हैं।

उत्तरकुरु का यह पौराणिक वर्णन होते हुए भी कुछ उदाहरण ऐसे मिलते है, जो उत्तरकुरु को भारतीय प्रदेश के समीप अवस्थित सिद्ध करते हैं। विनयपिटक के अनुसार भगवान् बुद्ध उत्तरकुरु गये। अल्प भिक्षु भी उनके साथ थे। राजगृहवासी जोतिक की पत्नी भी उत्तरकुरु की थी।

विसुद्धिमग्ग में उत्तरकुरु को सुमेरु पर्वत के उत्तर में बताया गया है और उसका विस्तार आठ हजार योजन है और समुद्र से घिरा है। महाभारत के भीष्मपर्व में भी उत्तरकुरु की यही अवस्थिति है।

जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति में भी उत्तरकुरु को मेरुपर्वत के उत्तर और नील पर्वत के दक्षिण में बताया गया है। इसका विस्तार ११८४२ योजन व दो कला अधिक है। जम्बूवृक्षों, पर्वतों और नदियों का वर्णन अत्यन्त पौराणिक है। देवकुरु की भी अवस्थिति का वर्णन यही उपलब्ध है। इसका वर्णन योगभूमि जैसा है। मनुष्य तीन कोश ऊँचे और उत्तर लक्षणों से युक्त होते हैं।

जैन साहित्य में विदेह, पूर्वविदेह और अपर विदेह का वर्णन मिलता है। बौद्ध साहित्य अपरविदेह के स्थान पर अपरगोयान का उल्लेख करता है। विदेह और पूर्वविदेह का वर्णन तो है ही।

---

१. महाबोधिवंस, पृ० ७३–७४।

बौद्ध साहित्य में विदेह को प्रथमतः राजतन्त्र और बाद में गणतन्त्र कहा गया है। उसकी अवस्थिति मगध देश से गंगापार मानी है। बुद्ध भी यहाँ के मखादेव आम्रवन में रुके थे। जम्बूद्वीप-प्रज्ञप्ति में विदेह का वर्णन पौराणिक ही है। वहाँ कच्छा नामक विजय तथा क्षेमा नामक नगरी का उल्लेख है। कच्छा के तीन द्वीपों का भी उल्लेख है—मागध, वरतनु और प्रभास। अत. लगता है, यह विदेह मिथिला विदेह ही होना चाहिए। उत्तरकालीन जैन साहित्य में इसी विदेह का वर्णन मिलता है। आचार्य कुन्दकुन्द दक्षिण से कदाचित् इसी विदेह में पहुँचे होंगे।

पूर्व विदेह सुमेरु के पूर्व में है। यहाँ सुकच्छा विजय और क्षेमपुरी नगरी है, अरिष्टपुरी नाम की राजधानी है। जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति इसी सन्दर्भ में वत्स, सुवत्स नगरियों का भी वर्णन करती है, जो उसके पश्चिम में अवस्थित है। हम यह जानते ही है कि वत्स राज्य मगध और अवन्ती के बीच स्थित था। उसके उत्तर मे कोशल, पश्चिम मे सुरसेन और दक्षिण मे चेदि के कुछ भाग आते थे। यहाँ का राजा उदयन शक्तिसम्पन्न था। उसने चण्डप्रद्योत की पुत्री वासवदत्ता से विवाह सम्बन्ध किया था। वत्स की राजधानी कौशाम्बी थी। पूर्व विदेहवर्ती वत्स को बुद्धकालीन वत्स से मिलाया जा सकता है। यहाँ तीर्थंकर गणधरदेव तथा चक्रवर्ती की स्थिति सर्वकालिक कही गयी है।

जम्बूद्वीप का अपर विदेह रत्नसंचया नगरी के पश्चिम में अवस्थित है। यहाँ अशोका-विगतशोका नगरी का उल्लेख है, जिसका संकेत पाटलिपुत्र की ओर होना चाहिए। पूर्व की ओर अयोध्या की अवस्थिति बतायी है। विदेह, पूर्वविदेह और अपरविदेह को कहीं-कहीं मिला सा दिया है। इसलिए ऐसा लगता है, ये तीनों प्रदेश आसपास ही रहे होंगे। कहा गया है विदेह मे विष्णु, महेश्वर, दुर्गा, सूर्य, चन्द्र और बुद्धदेव के भवन नही है। इसका तात्पर्य यह हो सकता है कि उस समय वहाँ जैनधर्म काफी प्रभावक स्थिति में था।

इस प्रकार जम्बूद्वीप का भूगोल व्यावहारिक स्तर पर यदि देखा जाये, तो अधिक से अधिक एशिया तक विस्तृत किया जा सकता है। उसके अधिकाश देश और नगर हमारे भारत देश से संबद्ध हैं। आचार्यों ने कहीं देशों और नगरों यहाँ तक कि राजाओं के नामों का भी अनुवाद कर दिया है। इसलिये मूल नामों की पहिचान करना कठिन-सा हो जाता है। अतः अभी जैन भौगोलिक परम्परा पर निष्पक्ष और निरभिनिवेश पूर्वक विचार किया जाना आवश्यक है।

## सृष्टि-सर्जना

तत्त्वमीमांसा के सन्दर्भ में ईश्वर और सृष्टि कल्पना पर भी विचार किया जाना आवश्यक है। श्रमणेतर संस्कृति मे ईश्वर को सृष्टि कर्ता-हर्ता और साथ ही सुख-दुःखदाता के रूप में अंगीकार किया गया है, पर श्रमण ( जैन-बौद्ध ) संस्कृति में ईश्वरवाद को कर्मवाद तथा सृष्टिवाद को निमित्त-उपादान कारणवाद के रूप में उपस्थित किया गया है।

पथिकसुत्त के अनुसार बौद्धधर्म में ईश्वर सत्ता वस्तुतः मानसिक सत्ता है। उसका सृष्टिकर्ता के रूप में कोई अस्तित्व नहीं, पर उनके स्वरूप पर विचार करने के बाद ऐसा लगता है कि बुद्ध ने ईश्वर का स्वरूप भी अवक्तव्य मानने की ओर संकेत किया है। उन्होंने त्रैविद्य ब्राह्मणों के कथन का अप्रामाणिक घोषित कर ईश्वर एवं ईश्वर द्वारा प्रवेदित वेद को अमान्य किया है और साथ ही ईश्वर मानने वालों की परम्परा को अन्धवेणी के समान कहा है। इसी तरह सभी सुख-दुःखों का कारण

कर्म ही नहीं, लौकिक कारण भी माना गया है। 'अत्तदीपो भव' कहकर पुरुषार्थवादी की ओर संकेत किया है। प्रतीत्यसमुत्पाद अथवा हेतु-प्रत्यय सापेक्षता ईश्वरवाद का खण्डन करने के लिए पर्याप्त है, पर शून्यवाद तक पहुँचते-पहुँचते यह वाद 'अजातिवाद' तक चला गया।[1]

जैनदर्शन स्कन्धों के परस्पर भेद, मिलन आदि से पुद्गलों की उत्पत्ति मानता है। उसी को हम जगत्-सृष्टि कहते हैं। शरीर, वचन मन, श्वासोच्छ्वास पुद्गल के ही परिणमन हैं। ये दृश्य और अदृश्य दोनों प्रकार के होते हैं।

लोक द्रव्य की अपेक्षा सान्त है और वह पर्यायों की अपेक्षा से अनन्त है। काल की दृष्टि से शाश्वत है, पर क्षेत्र की दृष्टि से सान्त है।[2] लोक पञ्चास्तिकायिक है। वह अनेकान्त की दृष्टि से शाश्वत भी और अशाश्वत भी है।[3] लोकसृष्टि ब्रह्मा आदि किसी ईश्वर की कृति नहीं, वह तो द्रव्यों का एक स्वाभाविक परिणमन है।

जैन-बौद्ध दार्शनिकों ने सृष्टि के सन्दर्भ में वैदिक दार्शनिकों के तर्कों का निम्न प्रकार से खण्डन किया है—

( i ) कार्यत्व हेतु युक्ति-युक्त नहीं, क्योंकि उसके मानने पर ईश्वर भी कार्य हो जायेगा। फिर ईश्वरवाद का भी कोई निर्माता होना चाहिये। इस तरह अनवस्था दोष हो जायेगा।

( ii ) जगत् यदि कृत्रिम है, तो कूपादि के रचयिता के समान जगत् का रचयिता ईश्वर भी अल्पज्ञ और असर्वज्ञ सिद्ध होगा। असाधारण कर्ता की प्रतीति होती नहीं। समस्त कारकों का अपरिज्ञान होने पर भी सूत्रधार मकान बनाता है। ईश्वर भी वैसा ही होगा।

( iii ) एक व्यक्ति समस्त कारकों का अधिष्ठाता हो नहीं सकता। एक कार्य को अनेक और अनेक को एक करते है।

( iv ) पिशाचादि के समान ईश्वर अदृश्य है, यह ठीक नहीं। क्योंकि जाति तो अनेक व्यक्तियों में रहती है, पर ईश्वर एक है। सत्ता मात्र से ईश्वर यदि कारण है, तो कुम्भकार भी कारण हो सकता है। अशरीरी व्यक्ति सक्रिय और तदवस्थ नहीं हो सकता।

( v ) ईश्वर की सृष्टि यदि स्वभावतः रुचि से या कर्मवश होती है तो ईश्वर का स्वातन्त्र्य कहाँ रहेगा? उसकी आवश्यकता भी क्या? वीतरागता उसकी कहाँ? और फिर संसार का भी लोप हो जायेगा।

( vi ) स्वयंकृत कर्मों का फल उसका विपाक हो जाने पर स्वयं ही मिल जाता है। उसे ईश्वर रूप प्रेरक चेतना की आवश्यकता नहीं रहती। कर्म जड़ है अवश्य, पर चेतना के संयोग से उसमें फलदान की शक्ति स्वतः उत्पन्न हो जाती है। जो जैसा कर्म करता है उसे वैसा ही फल यथासमय मिल जाता है।

---

१. विशेष देखिए, लेखक की पुस्तक 'बौद्धसंस्कृति का इतिहास', पृ० ११२-११८।

२. भगवतीसूत्र, २-१-१०।

३. वही, १३-४-४८१।

अतः ईश्वर को न तो जगत् का सृष्टिकर्ता कहा जा सकता है और न कर्मफलप्रदाता। सृष्टि तो अणु-स्कन्धों के स्वाभाविक परिणमन से होती है। उसमें चेतन-अचेतन अथवा अन्य कारण कभी निमित्त अवश्य बन जाते हैं, पर उनके संयोग-वियोग में ईश्वर जैसा कोई कारण नहीं हो सकता। अपनी कारण-सामग्री के संवलित हो जाने पर यह सब स्वाभाविक परिणमन होता रहता है। आचार्य अकलंक, हरिभद्र, विद्यानन्दि, प्रभाचन्द्र आदि जैन दार्शनिकों ने तथा नागार्जुन, आर्यदेव, शान्तिदेव, शान्तरक्षित आदि बौद्ध दार्शनिकों ने इस विषय को लगभग इन्हीं तर्कों को बड़ी गम्भीरता से प्रस्तुत किया है।[1]

इस प्रकार जैन-बौद्ध तत्त्वमीमांसा के उपर्युक्त संक्षिप्त तुलनात्मक अध्ययन से ऐसा लगता है कि श्रमण संस्कृति की ये दोनों शाखाएँ प्रारम्भ में सामान्यतः वस्तु-तत्त्व के विषय मे लगभग एक दृष्टिकोण से विचार करती हैं, पर उत्तरकाल में उनमें गंभीर से गंभीरतर भेद होते गये। उनके भीतर भी पारस्परिक भेद काफी पनपे। बौद्धदर्शन की शाखा-प्रशाखाओं में जितने अधिक आन्तरिक भेद हुए हैं, उतने जैनदर्शन में नहीं दिखाई देते। इस भेद को हम विकास की संज्ञा दे सकते हैं। विकास की यह धारा अलग-अलग गति लिये हुए भी वह कहीं-न-कहीं मूल सूत्र से बँधी रही है। मूल संस्कृति दोनों की एक होने से दोनों का अन्तर बहुत अधिक नही हो पाया। इस अन्तर का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत आलेख में परिचय रूप में ही प्रस्तुत किया जा रहा है।

—अध्यक्ष, पालि-प्राकृत विभाग, नागपुर विश्वविद्यालय,
न्यूएक्सटेंशन एरिया, सदर, नागपुर–१

१. विस्तार के लिए देखिये, लेखक की पुस्तकें—'बौद्धसंस्कृति का इतिहास', पृ० ११२ से ११८ और 'जैनदर्शन और संस्कृति का इतिहास', पृ० १५३–१५६।

# श्वेताम्बर जैन साहित्य की कुछ अनुपलब्ध रचनाये

**मधुसूदन ढांकी**

समदृष्टा एवं स्पष्टवाक् अन्वेषक (स्व०) पं० नाथूराम प्रेमी ने "कुछ अप्राप्य ग्रन्थ" नामक छोटे, किन्तु उपयोगी लेख में, सुमति वज्रनन्दि, महासेन और प्रभञ्जन की सम्प्रति अप्राप्त रचनाओं पर विचार किया है।[1] इन रचयिताओं के अलावा कुछ और भी प्राचीन दिगम्बर जैन साहित्यिक हुए हैं, जिनके नाम तो हम जानते हैं, परन्तु उनकी कृतियां अनुपलब्ध हैं।[2] ठीक यही स्थिति श्वेताम्बर साहित्य की भी है। यद्यपि हमे श्वेताम्बर वाङ्मय विविध विधाओं एवं विपुल राशि में उपलब्ध है, फिर भी जो रचनाये आज उपलब्ध नहीं हैं, उनके विषय में कही ग्रन्थकार का तो कही ग्रन्थ का उल्लेख मिलता है और कही-कही उक्त उल्लेखों सहित अवतरण भी मिलते हैं। कई स्थानों पर केवल अवतरण ही मिलते हैं; ग्रन्थ अथवा उसके कर्ता का उल्लेख नही मिलता है। उपर्युक्त आधारों पर विश्वासपूर्वक यह कहा जा सकता है कि श्वेताम्बर वाङ्मय की भी अनेक कृतियाँ काल के गर्भ मे समा चुकी है।

श्वेताम्बर परम्परा में आगम ग्रन्थो एवं आगमिक व्याख्यायें ( निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि, वृत्ति, टीका आदि ) के अतिरिक्त दर्शन, न्याय, शब्दशास्त्र, चरित्रकाव्य, दूतकाव्य, नाटक आदि विविध विषयों पर भी बहुत कुछ लिखा गया था, जो आज प्राप्त नही है। यदि इन सबके विषय में खोज की जाय तो एक विशाल और उपयोगी पुस्तक की रचना सम्भव है।[3] यहाँ तो केवल मध्यकाल के पूर्व के कुछ दार्शनिक धर्मप्रवण या नीतिपरक साहित्य के सम्बन्ध में ही विचार किया जायेगा।

जैन दार्शनिक साहित्य में अग्रचारि, महामति सिद्धसेनदिवाकर ( ईस्वी ४थी-५वी शताब्दी ) की सभी रचनायें आज उपलब्ध नहीं हैं। जो उपलब्ध है, उनके सम्बन्ध में भी कुछ गवेषकों को धारणा है कि ये उनकी कृतियाँ नही हो सकतीं।[4] यहाँ तो हम, सिद्धसेन दिवाकर के बाद के श्वेताम्बर लेखकों की रचनाओं के विषय मे ही विचार करेंगे।

## मल्लवादि क्षमाश्रमण

सिद्धसेन दिवाकर के अपूर्व दार्शनिक-प्राकृत-ग्रन्थ **सन्मतिप्रकरण** पर द्वादशारनयचक्रक र

---

१. **जैन साहित्य और इतिहास**, संशोधित साहित्य माला, प्रथम पुष्प, द्वितीय संस्करण, बम्बई १९५६, पृ० ४१८-४२२।

२. हमारे एक मित्र हाल ही मे इस विषय पर कार्य कर रहे है। उनका यह प्रकाशन प्रतीक्षित है।

३. आगमिक चूर्णियों में, हरिभद्र सूरि की रचनाओं में, और बाद के वृत्यादि साहित्य में विविध विषयो पर ऐसे अनेक अवतरण मिलते है, जिनके मूल स्रोत की संख्या प्रथम दृष्टि से भी बहुत ही विशाल मालूम होती है।

४. जैसे कि **न्यायावतार**, और **द्वात्रिंशिका** क्रमांक २१।

मल्लवादि सूरि ( ईस्वी षष्ठम् शताब्दी मध्याह्न ) की संस्कृत टीका आज अनुपलब्ध है।[1] हरिभद्र सूरि के **अनेकान्तजयपताका** ( ईस्वी ७६० पश्चात् ) में उपर्युक्त टीका से दो अवतरण उद्धृत किए हैं[2], जिनकी शैली मल्लवादि की **द्वादशारनयचक्र** की शैली से बिल्कुल ही मिलती-जुलती है।[3] अभयदेव सूरि की **सम्मति-प्रकरण** पर २५००० श्लोक-प्रमाण संस्कृत टीका (ईस्वी १०२४ पूर्व) में अन्य ग्रन्थों के अतिरिक्त, मल्लवादि की इस टीका का भी आधार लिया गया होगा। अभयदेव सूरि की बृहद्काय टीका के शैलीगत परीक्षण से उसमें मूल टीका का कुछ भाग या अवतरण भी मिल जाना असम्भव नही। मल्लवादि की कोई ऐसी ही प्राकृत रचना भी थी, जो आज नही मिलती। आचार्य मलयगिरि ( ईस्वी १२वीं शताब्दी ) ने इसमें से एक अवतरण उद्धृत किया है।[4] हो सकता है कि यह कृति बहुत कुछ "**सन्मति**" के समान रही होगी।

## वाचक अजितयशस्

हरिभद्र सूरि की **अनेकान्तजयपताका** पर लिखी स्वोपज्ञ वृत्ति में "उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्" कथन के सन्दर्भ मे "अजितयशा" का उल्लेख हुआ है।[5] उपर्युक्त ग्रन्थ के सम्पादक प्रा० हीरालाल कापडिया ने अजितयशा के विषय में कुछ नहीं कहा है।[6] लेकिन राजगच्छीय प्रभाचन्द्राचार्य के **प्रभावकचरित** ( वि० सं० १३३४/ ई० सं० १२७८ ) के अन्तर्गत् 'मल्लवादि चरित" में अजितयशा को मल्लवादि सूरि का ज्येष्ठ सहोदर कहा है और मुनित्व मे उनको सूरिपद से विभूषित

१. मल्लवादि का समय ईस्वी ४ थी या ५वी शताब्दी नही हो सकता, जैसा ( स्व० ) पं० सुखलालजी और मनिवर श्री जम्बुविजयजी मानते थे। दूसरी ओर मल्लवादी को विक्रम की ९वी शती तक खीच लाना भी युक्त नही है, जैसा कि ( स्व० ) पं० जुगलकिशोर मुख्तार ने किया था। ( उन्होने **धर्मोत्तर** पर टिप्पण लिखने वाले, ९वी शताब्दी के मल्लवादी, जो बौद्ध थे, उनको श्वेताम्बर दार्शनिक मल्लवादी मान लिया था। ) मल्लवादी ने निर्युक्तियों में से उद्धरण दिये है, इसलिए उनको हम ६ठी शताब्दी के मध्यभाग से पहले नही रख सकते और **द्वादशारनयचक्र** (ईस्वी ७वीं शताब्दी उत्तरार्ध) के टीकाकार सिंहसूरि क्षमाश्रमण मे वह पहले हो गये है।

२. "स्वपरसत्त्वव्युदासोपादानापाद्यं हि वस्तुनो वस्तुत्वम्।"
"न विषयग्रहणपरिणामा हतेऽपरः संवेदने विषय प्रतिभासो युज्यते युक्त्ययोगात्॥"
( Cf. H.R, Kapadia **Anekāntajaypatākā**, Vol II, Gaekwad's oriental Series, Vol. CV. Baroda 1947, "Introduction" p. 10 ).

३. यह तथ्य बिल्कुल ही स्पष्ट है।

४. उनकी **आवश्यक-वृत्ति** मे मल्लवादी के नाम से निम्नलिखित गाथा उद्धृत है। यथा

"गङ्गह विसेस मङ्गह विसेसपत्थारमूलवागरणी।
हव्वट्ठिओ च पज्जवनओ च सेसा वियप्पा सिं॥"
( Kapadia, "Intro.", p 10 )

लेकिन यह गाथा कुछ पाठान्तर के साथ सिद्धसेन दिवाकर के **सन्मति प्रकरण** मे मिलती है। ( १.४ )। यदि मलयगिरि ने भ्रमवश इसे मल्लवादी का मान लिया तो सम्भव है कि यह मल्लवादी की सन्मति-टीका मे से ही लिया गया हो।

५. Kapadia, **Ibid.** pp. LXXIII and 33.

६. Cf. **Ibid.** p. LXXIV.

भी बताया गया है।[1] प्रमाणशास्त्र पर उनके द्वारा किसी ग्रन्थ-लेखन की भी यहाँ सूचना है। अजितयशा की यह रचना आज हमारे सामने नहीं है।

प्रभावकचरितकार ने अजितयशा से सम्बन्धित उपर्युक्त सूचना कहाँ से प्राप्त की, यह विचारणीय है। सं० १२९१ ( ईस्वी १२३५ ) को एक अप्रकाशित ताड़पत्रीय हस्तप्रति में अन्य श्वेताम्बर महापुरुषों के चरित्र महापुरुषों के चरित्र के साथ मल्लवादि सूरि का चरित भी सम्मिलित है।[2] क्या यह स्रोतों में से एक होगा ? **प्रभावकचरित** से लगभग १३५ वर्ष पूर्व लिखी गई बृहद्गच्छीय आम्रदत्त सूरि की **आख्यानकमणिकोश-वृत्ति** में भी अजितयशा के सम्बन्ध में ठीक यही बात कही गई है।[3] इस कृति में अजितयशा द्वारा किसी ग्रन्थ की रचना से कुछ वर्ष पूर्व की एक कृति— भद्रेश्वर सूरि की **कहावलि**—में अन्य बातों के साथ वादि अजितयशा द्वारा ग्रन्थ-लेखन का उल्लेख है।[4] ऐसा लगता है कि **कहावलि** का "मल्लवादि चरित" ही प्रभाचन्द्राचार्य के "मल्लवादि-चरित्र" में पल्लवित हुआ है।[5] कहावलिकार ने मल्ल और तीसरे बन्धु यक्ष ( जिसने भी मुनि बन कर सूरिपद प्राप्त किया ) के साथ ही अजितयशा को भी "परवादि-वारण-मृगेन्द्र" कहा है, जो उनके न्याय-विषयक और दार्शनिक ज्ञान तथा खड्ग सदृश तीक्ष्ण बुद्धि का परिचायक है। शोध द्वारा अजितयशा के अन्य अवतरण उनके नाम से अथवा बिना नाम के, मिल जाना असम्भव नहीं।

## हारिल वाचक और उनका ग्रन्थ

थारापद्र-गच्छ के वादिवेताल शान्ति सूरि ने, अणहिल्लपत्तन में लिखी गई, स्वकृत **उत्तराध्ययनसूत्र-वृत्ति** ( प्राकृत. ईस्वी १०४० पूर्व ) में हारिल वाचक के वैराग्यप्रबोधक, दो पद्य उनके नाम सहित उद्धृत किये है। यथा:[6]

---

१. स० जिनविजय मुनि, सिंघी जैन ग्रन्थमाला, अहमदाबाद कलकत्ता १९४०, पृ० ७७।

२. Ed. C. D. Dalal, **A Descriptive catalogue of Manuscripts in the Jain Bhandars of Pattan,** Gaekwad's oriental Series No. LXXVI, Baroda 1937, pp. 194-195.

३. म० मुनि पुण्यविजय, प्राकृत ग्रन्थ परिषद्, वाराणसी १९६२, पृ० १७२-१७३।

४. "नवरं विरइओ अजियजस्सं वायगो निओ पमाणगंथो वि, अजियजस्सो वाइ नाम पसिद्धो।"
Cf. 'Lalchandra B. Gandhi, "Introdution", **Dvādaśāranaya Cakra of Śrī Mallavādisūri**, Pt. I ( Ed. Late muni Caturvijayji ), Gaekwad's oriental Series, No. CXVI, Baroda 1252, p. 10; एवं सं० मुनि जम्बुविजय, "प्राक्कथनम्" **द्वादशारं नयचक्रम्**, प्रथमो विभाग ( १-४ अरा. ), जैन आत्मानन्द सभा, भावनगर १९६७, पृ० १२ ), **प्रभावकचरित** में संस्कृत रूप में यही बात इस तरह मिलती है।"
"............सन्ति ज्येष्ठोऽ**जितयशाभिधः** १० ॥"
तथाऽजितयशोनाम **प्रमाणग्रन्थमाहर्य**। ३४।" ( वही, पृ० ७७-७८ )।

५. दोनो ग्रन्थो के पाठों की तुलना से यह स्पष्ट है।

६. भोगीलाल ज० साडेसरा, **जैन आगम साहित्यमां गुजरात** [ गुजराती ], संशोधन ग्रन्थमाला-ग्रन्थाक ८, गुजरात विधानसभा, अहमदाबाद, पृ० २१७; तथा मोहनलाल मेहता, **जैन साहित्य का बृहद् इतिहास** भाग ३, वाराणसी १९६७, पृ० ३९२।

तथा च हारिलवाचक

> चलं राज्यैश्वर्यं धनकनकसारः परिजनो
> नृपाद् वाल्लभ्यं च चलममरसौख्यं च विपुलम् ।
> चलं रूपारोग्यं चलमिह चरं जीवितमिदं
> जनो दृष्टो यो वै जनयति सुखं सोऽपि हि चलः ॥

तथा च हारिलः

> वातोद्धूतो वहति हुतभुग्देहमेकं नराणां
> मत्तो नागः कुपितभुजगश्चैकदेहं तथैव ।
> ज्ञानं शीलं विनयविभवौदार्यविज्ञानदेहान्
> सर्वानर्थान् वहति वनिताऽऽमुष्मिकानैहिकांश्च ॥

विद्वत्प्रवर भोगीलाल सांडेसरा का कहना है कि प्रस्तुत वृत्ति में एक अन्य अवतरण भी मिलता है, जो रचनाशैली की दृष्टि से हारिल को कृति में से ही लिया गया हो तो असम्भव नहीं ।[१] यथाः

तथा चाहु

> भवित्रीं भूतानां परिणतिमनालोच्य नियतां
> पुरा यत्किञ्चिद्विहितमशुभं यौवनमदात् ।
> पुनः प्रत्यासन्ने महति परलोकैकगमने
> तदेवैकं पुंसां व्यथयति जराजीर्णवपुषाम् ॥

थारापद्र-गच्छ का उद्भव हरिगुप्त ( हारिल वाचक ) की परम्परा में वटेश्वर क्षमाश्रमण ( ईस्वी ८वीं शताब्दी प्रारम्भ ) को लेकर हुआ था और शान्ति सूरि थारापद्र-गच्छ के आम्नाय में हुए है । इसलिए उनका अपनी परम्परा के आदि मुनि की कृति से परिचित होना, और अपने ग्रन्थ-संग्रह में उनकी वह कृति होने की अपेक्षा भी स्वाभाविक है ।

सम्प्रति अध्ययन में इसी कोटि का एक अन्य वैराग्यपरक पद्य भी हमारे देखने में आया, जो हारिल वाचक का हो सकता है । **उत्तराध्ययनसूत्र** की बृहद्गच्छीय देवेन्द्र गणि ( बाद में सैद्धान्तिक नेमिचन्द्र सूरि ) की **सुखबोधा-टीका** ( सं० ११२९/ईस्वी १०७३ ) में यह बिना नाम के उद्धृत है ।[२] ठीक यही पद्य कृष्णर्षि-शिष्य जयसिंह सूरि के **धर्मोपदेश-मालाविवरण** ( सं० ९१५/ईस्वी ८५९ : दूसरे चरण में; थोड़ा पाठभेद के साथ )[३] तथा उनके पूर्व की रचना **आवश्यक-सूत्र** की **चूर्णि** में भी उद्धृत हुआ है[४] । यथाः

---

१. सांडेसरा, वही ।

२. Cf. Jarl Charpentier, **The Uttarādhyayana Sūtra**, Indian edition, New Delhi 1980, p. 285.

३. सम्पा०, पं० लालचन्द भगवानदास गान्धी, सिंघी जैन ग्रन्थमाला, ग्रन्थाक २८, बम्बई १९४९, पृ० ६२ ।

४. मेहता, **जैन साहित्य का बृहद् इतिहास**, भाग ३, पृ० ३०४ ।

वरं प्रविष्टं ज्वलितं हुताशनं
न चापि भग्नं चिरसंचितं व्रतम् ।
वरं हि मृत्युः परिशुद्धकर्मणो
न शीलवृत्तस्खलितस्य जीवितम् ॥

जर्मन विद्वानों ने इस चूर्णि का समय ईस्वी ६००-६५० के मध्य माना है।[१] किन्तु इस पर जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण के **विशेषावश्यकभाष्य** ( लगभग ५७५-५८५ ईस्वी ) का कोई प्रभाव न मिलने से ( स्व० ) मुनि पुण्यविजय जी ने इसे भाष्य पूर्व की रचना स्वीकार किया है। परन्तु **आवश्यक चूर्णि** में "सिद्धसेन क्षमाश्रमण" का उल्लेख मिलता है, जिन्होंने जिनभद्रगणि के **जीतकल्प-भाष्य पर चूर्णि** लिखी है। इसको देखते हुए **आवश्यक-चूर्णि** को सातवीं शती के पूर्वार्ध की रचना मानना ही संगत होगा। ऊपर उद्धृत पद निश्चितरूप से ७वीं शती से पूर्व की जैन-रचना है। इसकी शैली भी हारिल वाचक की शैली के सदृश है। साथ ही पद के सम्भावित समय के आधार पर यह माना जा सकता है कि यह उनकी ही रचना होगी, और यह भी असम्भव नहीं है कि शायद एक ही कृति में से यह सब उद्धृत किया गया हो।

( स्व० ) मुनि कल्याणविजय को धारणा थी कि यह हारिल वाचक वही हैं, जिनका समय युग प्रधान पट्टावलि में "हरिभद्र" नाम से वीर निर्वाण सं० १०६१/ईस्वी ५३४ दिया गया है।[२] त्रिपुटि महाराज का कथन है कि पट्टावलिकार ने भ्रमवश "हरिगुप्त" के स्थान पर ( विख्याति के कारण ) ( याकिनीसूनु ) "हरिभद्र" नाम लिख दिया है।[३] यह हरिगुप्त वही है, जिनसे कुवलय-माला-कहाकार ( सं० ८४५/ईस्वी ७७९ ) ने अपनी गुर्वावलि आरम्भ किया है और उनको "तोरराय" ( हुणराज तोरमाण ) से सम्मानित भी बताया है। "हरिगुप्त" का प्राकृत रूप "हारिल" बन सकता है और यदि उनकी स्वर्गगमन तिथि ईस्वी ५३४ हो तो वह तोरमाण के समकालिक भी हो सकते है। उपर्युक्त आधार पर हारिल वाचक की यह अज्ञात रचना ६ठी शती के आरम्भ की मानी जा सकती है। यह कृति भर्तृहरि के **वैराग्य-शतक** जैसी रही होगी। इसके उपलब्ध पद्यों में रस और लालित्य के साथ शुद्ध वैराग्य भावना ( कुछ खिन्नता के साथ ) प्रतिबिम्बित है।

## वाचक सिद्धसेन

वादिवेताल शान्ति सूरि ने "**सुखबोधा-वृत्ति**" में वाचक सिद्धसेन के नाम से दो श्लोक उद्धृत किये हैं। यथाः[४]

---

१. यह मान्यता शूब्रिंग, अल्सडोर्फादि अन्वेषकों की है। विस्तार भय से यहाँ उनके मूल ग्रन्थ के सन्दर्भ नही दिये गये है।

२. "प्रस्तावना", **श्री प्रभावक चरित्र**, [ गुजराती भाषान्तर ], श्री जैन आत्मानन्द ग्रन्थमाला नं० ६३ भावनगर १९३१, पृ० ५४।

३. **जैन परम्परा नो इतिहास** ( भाग १ लो ) ( गुजराती ), श्री चारित्रस्मारक ग्रन्थमाला ग्र० ५१, अहमदाबाद १९४२, पृ० ४४७-४४८।

४. मेहता, **जैन साहित्य का बृहद् इतिहास**, भाग ३, पृ० ३९१।

**मोक्षाय धर्मसिद्ध्यर्थं, शरीरं धार्यते यथा।**
**शरीरधारणार्थं च, भैक्षग्रहणमिष्यते॥**
**तथैवोपग्रहार्थाय, पात्रं चीवरमिष्यते।**
**जिनैरुपग्रहः साधोरिष्यते न परिग्रहः॥**

जिस कृति से ये श्लोक लिये गये हैं, वह या तो विलुप्त है अथवा अभी तक मिल नहीं पाई है।[1] वाचक सिद्धसेन प्रसिद्ध वादी सिद्धसेन दिवाकर से सर्वथा भिन्न जान पड़ते हैं। इनकी कृति में शैली-भेद और विषय की भिन्नता स्पष्ट है। यदि यह सिद्धसेन **जीतकल्पचूर्णि** तथा **निशीथ-मूल-चूर्णि** के रचयिता सिद्धसेन क्षमाश्रमण नहीं हैं तो इन्हें कोई अन्य अज्ञात आगमिक विद्वान् माना जा सकता है। इनकी लेखन-शैली ६ठी-७वीं शताब्दी के बाद की नहीं प्रतीत होती। साथ ही वाचक पदवी भी ६ठी शताब्दी के पश्चात् देखने में नही आती।[2]

प्रस्तुत लेख में केवल चार ही प्राचीनकर्ताओं की लुप्त रचनाओं के सम्बन्ध में विचार किया गया है। भविष्य मे ऐसी ही कुछ अन्य विनष्ट एवं विलुप्त कृतियों के सम्बन्ध में विचार किया जायेगा।

**अमेरिकन इन्स्टीट्यूट आफ इण्डियन स्टडीज,**
**—रिसर्च डाइरेक्टर, रामनगर, वाराणसी**

---

१. विलुप्त मानी जाने वाली कृतियाँ बाद में मिल गई हों, ऐसे बहुत उदाहरण है।

२. यह पदवी मध्यकाल में पुनर्जीवित की गई थी।

# क्या बोटिक दिगम्बर हैं ?

२

**दलसुख मालवणिया**

सर्वप्रथम यहाँ 'दिगम्बर' शब्द के प्रयोग से क्या अभिप्रेत है ? यह बताना आवश्यक है। 'दिगम्बर' शब्द का सामान्य अर्थ 'नग्न' होता है। यह सामान्य अर्थ यहाँ अभिप्रेत नहीं, अपितु विशेष अर्थ 'दिगम्बर-सम्प्रदाय' अभिप्रेत है। जिसकी मुख्य मान्यता है कि मुनि को वस्त्र का, पात्र का सर्वथा त्याग कर नग्न रहना चाहिए और इसी मान्यता का फलित है कि क्योंकि आर्या वस्त्र-रहित हो नहीं सकती, अतएव स्त्री को मुक्ति नहीं होती। तदुपरान्त केवली के कवलाहार का निषेध आदि अन्य मान्यताएँ भी दिगम्बर-सम्प्रदाय में आई है। प्रस्तुत प्रसङ्ग में इतना समझ लेना पर्याप्त है।

तो अब परीक्षा की जाय कि जिस बोटिक-सम्प्रदाय या निह्नव का श्वेताम्बर के प्राचीन ग्रन्थ आवश्यकसूत्र की टीका आदि में उल्लेख है, क्या वह दिगम्बर है ?

आवश्यक के मूल भाष्य में गाथा १४५ से १४८ तक में सर्वप्रथम बोटिक का उल्लेख आया है, वह इस प्रकार है—

छव्वाससयाइं नवुत्तराइं तइया सिद्धिंगयस्स वीरस्स।
तो बोडियाण दिट्ठी रहवीरपुरे समुप्पण्णा ॥
रहवीरपुरं नयरं दीवगमुज्जाण मज्जकण्हे य।
सिवभूइस्सुवहिंमि य पुच्छा थेराण कहणा य ॥
ऊहाए पण्णत्तं बोडियसिवभूइउत्तराहि इमं।
मिच्छादंसणमिणमो रहवीरपुरे समुप्पण्णं ॥
बोडियसिवभूईओ बोडियलिंगस्स होइ उप्पत्ती।
कोडिण्ण-कोट्टवीरा परंपराफासमुप्पण्णा[१] ॥

आवश्यक-निर्युक्ति के मत से तो वर्धमान के तीर्थ में सात ही निह्नव थे, ऐसा निर्युक्ति गाथा ९९८ और उक्त भाष्य गाथाओं के बाद आने वाली निर्युक्ति गाथा ९८४ से भी स्पष्ट होता है। अतएव मूलभाष्यकार ने बोटिक मत का निर्देश सर्वप्रथम किया है, यह स्पष्ट हो जाता है। आचार्य हरिभद्र आवश्यकटीका में उपर्युक्त गाथा १४६-१४७ को संग्रह गाथा के रूप में निर्दिष्ट करते है। १४५वीं गाथा को मुद्रित प्रति में भाष्य गाथा माना गया है। पुनः हरिभद्र ने गाथा १४७ एवं १४८ को मूल भाष्य की गाथा बताई है। तात्पर्य यह हुआ कि गाथा १४७ को उन्होंने संग्रह गाथा कहा और मूलभाष्य को भी गाथा बताया। इससे मालूम होता है कि उनके मत में संग्रह और मूल भाष्य एक ही होगा। आवश्यकचूर्णि में इन गाथाओं की व्याख्या करते समय चूर्णिकार ने कोई स्पष्टीकरण नहीं किया है कि ये गाथाएँ निर्युक्ति की हैं या अन्यत्र से आयी है। किन्तु इतना तो स्पष्ट है कि ये

१. आवश्यकटीका—हरिभद्रकृत, पृ० ३२३।

२. श्वेताम्बर विद्वान्।

गाथाएँ मूल निर्युक्ति की नहीं हो सकतीं, क्योंकि निर्युक्ति में बार-बार सात निह्नवों का ही उल्लेख किया गया है, जिसमें बोटिक का समावेश नहीं है। आवश्यकनिर्युक्ति एवं आवश्यक मूलभाष्य के इस अन्तर का स्पष्टीकरण करने का प्रयत्न आचार्य हरिभद्र ने अपनी टीका में किया है। विशेषावश्यक में भी ये गाथाएँ इसी रूप में मिलती हैं, किन्तु इस मत के विवरण मे, जो विशेषावश्यक में विस्तार करने वाली गाथाएँ हैं, उनका कोई निर्देश आवश्यकचूर्णि में नहीं है। अतएव यह प्रतीत होता है कि मूलभाष्य विशेषावश्यकभाष्य से पृथक् था। सम्भव है कि विशेषावश्यक में जो 'विशेष' शब्द है, वह मूलभाष्य से पृथक्करण के लिए प्रयुक्त है।

प्रस्तुत भाष्य-गाथाओं में बोटिक के मन्तव्य को दिट्ठी ( दृष्टि ) और मिच्छादंसण ( मिथ्या दर्शन ) कहा है और उसकी उत्पत्ति को भगवान् महावीर के निर्वाण के बाद ६०९ वर्ष व्यतीत होने पर हुई, यह भी स्पष्ट किया है। यह मिथ्यादर्शन आर्य कण्ह ( कृष्ण ) के शिष्य शिवभूति ने शुरू किया है और उनके दो शिष्य हुए—कोडिण्ण ( कौण्डिन्य ) और कोट्टवीर, उसके बाद परम्परा चली।

मूलगाथाओं में इसे दिट्ठी या मिच्छादंसण कहा है, किन्तु टीकाकारों ने इसे निह्नव कहा है तथा अन्य निह्नवों से इस निह्नव का जो भेद है, उसे बताने का प्रयत्न किया है। अन्य निह्नवों से इसका अन्तर स्पष्ट करने के पूर्व बोटिक शब्द के अर्थ को देखा जाय "बोटिकश्चासौ चारित्रविकलतया मुण्डमात्रत्वेन[1]"—अर्थात् वे नग्न थे, इतना तो स्पष्ट होता है। 'चारित्र विकल' जो कहा गया है, वह साम्प्रदायिक अभिनिवेश है। आवश्यकचूर्णि में सात निह्नवों को 'देसविसंवादी' कहा है, जबकि बोटिक को 'पमूततरविसंवादी' कहा है[2]। किन्तु साम्प्रदायिक व्यामोह बढ़ने के साथ बोटिक के लिए कोट्याचार्य ने विशेषावश्यक की गाथा ३०५२ की टीका मे उसे 'सर्वविसंवादी' कह दिया है। आचार्य हरिभद्र अपनी आवश्यक वृत्ति में बोटिक को 'प्रभूतविसंवादी' कहते है[3], जो चूर्णि का अनुसरण है। विशेषावश्यक टीकाकार हेमचन्द्र ने कोट्याचार्य का अनुसरण करके बोटिक को 'सर्वविसंवादी' कहा है[4]। इतने से सन्तुष्ट न होकर उन्होंने उसे 'सर्वापलाप' करने वाला भी कह दिया है[5]। निशीथ भाष्य में सभी निह्नवों के विषय में कहा है कि ये 'वुग्गइ वक्केन' हैं—गाथा ५६९६ और निशीथचूर्णि में 'वुग्गह' का अर्थ दिया है—"वुग्गहो त्ति कलहो त्ति वा भंडणं ति वा विवादो त्ति वा एगट्ठं"[6]। उत्तराध्ययन की टीका में शाक्याचार्य ने चूर्णि का अनुसरण करके बोटिक को 'बहुतरविसंवादी' कहा है[7]।

पूर्वोक्त भाष्य-गाथाओं मे तो इतनी ही सूचना है कि शिवभूति को उपधि के विषय में प्रश्न था। इस प्रश्न का विवरण भाष्य में उपलब्ध नही। इस विवरण के लिए हमारे समक्ष सर्वप्रथम जिनभद्र

---

१. उत्तराध्ययन की शाक्याचार्य टीका, पृ० १८१।
२. आवश्यक चूर्णि, पृ० १८५ ( भाग १ )।
३. आवश्यक वृत्ति, पृ० ३२३।
४. विशेषावश्यक, गाथा २५५०।
५. वही, गाथा २३०३।
६. निशीथचूर्णि, गाथा ५५९५।
७. उत्तराध्ययन टीका, पृ० १७९।

का विशेषावश्यक भाष्य है[१]। उसमें आवश्यकचूर्णिगत शिवभूति का कोई परिचय नहीं है, केवल उनकी उपधि के विषय में गुरु के साथ हुई चर्चा का विवरण है। इससे इतना स्पष्ट होता है कि कथा के तन्तु की सम्पूर्ति आवश्यक चूर्णि में की गई है[२]। हमें यहाँ कथा से कोई मतलब नहीं है, किन्तु गुरु के साथ उनकी जो चर्चा हुई, उसी से है। निम्न बातें आवश्यकचूर्णि से फलित होती है, जो शिवभूति को मान्य थीं—

१. जिनकल्प का विच्छेद जो माना गया था, उसे शिवभूति अस्वीकार करते हैं।

२. उपधि-परिग्रह का त्याग और अचेलता का स्वीकार, अर्थात् वस्त्र आदि किसी प्रकार की उपधि को वे परिग्रह मानते थे। अतएव वे नग्न रहते थे।

३. उनकी बहन उत्तरा ने भी प्रथम तो वस्त्र का त्याग किया, किन्तु गणिका द्वारा दिया गया वस्त्र वह रखे, क्योंकि वह देव का दिया हुआ है—ऐसा मानकर ऐसी अनुमति शिवभूति ने दी। अतएव उनके संघ में आर्याएँ—साध्वियाँ वस्त्र रख सकती थीं—ऐसा फलित होता है।

४. साध्वी जब वस्त्र रख सकती थी तो स्त्री-निर्वाण के निषेध की चर्चा को कोई अवकाश ही नहीं था।

विशेषावश्यक भाष्य में शिवभूति की गुरु के साथ जो चर्चा हुई[३], उसका विस्तृत विवरण है। उस विवरण के आधार पर निम्न बातें शिवभूति के विषय में कही जा सकती हैं—

१. समर्थ के लिए जिनकल्प का विच्छेद नहीं मानना चाहिए।

२. जिनेन्द्र अचेल थे, अतएव मुनि को भी उनका अनुसरण करना चाहिए।

३. मुनि को अचेल परीषह जीतना जरूरी है, अतएव नग्न रहना आवश्यक है। वस्त्रादि परिग्रह कषाय के हेतु हैं, अतएव परिग्रह का त्याग आवश्यक है। निर्ग्रन्थ का ग्रन्थहीन होना जरूरी है।

४. आगम को वह मानता था। आचारांङ्ग के सूत्र को 'उभयसम्मत' कहा है[४]। फिर भी उसकी बात को माना नही है[५]।

५. पात्र की आवश्यकता भी अस्वीकृत है[६]।

६. अचेल का अर्थ अल्पचेल भी इसे मान्य नहीं है।

७ अचेलक होते हुए भी तीर्थंकर दीक्षा के समय वस्त्रधारी होते थे, क्योंकि यह दिखाना था कि साधु वस्त्रधारी भी हो सकते थे—यह तर्क भी शिवभूति को मान्य नही था।

८. साध्वी को एक वस्त्र की छूट थी।

विशेषावश्यक की विस्तृत चर्चा मे विवाद के विषय केवल वस्त्र और पात्र है। इसमे स्त्री-मुक्ति निषेध की चर्चा नही है। दिगम्बर-सम्प्रदाय मे वस्त्र-पात्र के अलावा स्त्री-मुक्ति का भी निषेध है। अतएव जिनभद्र तक के समय में बोटिक को दिगम्बर-सम्प्रदाय के अन्तर्गत नही किया जा सकता।

---

१. विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ३०३२-९२।
२. आवश्यकचूर्णि, पृ० ४२७।
३. विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ३०३६।
४. आचाराङ्ग, सूत्र १३४।
५. विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ३०५४।
६. वही, गाथा ३०६२।

यहाँ एक स्पष्टीकरण आवश्यक है। मुद्रित आवश्यकचूर्णि में जितने अंश में बोटिक की चर्चा है, उसके मार्जिन में 'दिगम्बरोत्पत्ति' छपा है। किन्तु वह सम्पादक का भ्रम है। क्योंकि चूर्णि में भी बोटिक की चर्चा में कहीं भी स्त्री-मुक्ति की चर्चा को स्थान मिला नही है। अतएव बोटिक और दिगम्बर मे भेद करना जरूरी है, इसीलिए बोटिक की उत्पत्ति का जो समय है, वह दिगम्बरोत्पत्ति या श्वेताम्बर-दिगम्बर-पृथक्करण का नहीं हो सकता।

यहाँ यह भी बता देना जरूरी है कि विशेषावश्यक भाष्य की गाथा २६०९ की टीका में बोटिक-चर्चा का हेमचन्द्र ने उपसंहार करते हुए 'स्त्री-मुक्ति' की चर्चा के लिए उत्तराध्ययन के छत्तीसवें अध्ययन की टीका को देख लेने को कहा है। वह भी उनके मत मे बोटिक और दिगम्बर-सम्प्रदाय को एक मानने के भ्रम के कारण है। जब मूल मे स्त्री-निर्वाण-चर्चा की कोई सूचना ही नही है. तब उस चर्चा को यहाँ आना उचित नही है। इससे यह सिद्ध होता है कि आगे चलकर यह भ्रम श्वेताम्बर आचार्यों में फैला है कि दिगम्बर = नग्न होने के कारण बोटिक भी दिगम्बर-सम्प्रदाय है। यहाँ यह भी ध्यान रखना जरूरी है कि बोटिक की चर्चा में जिनभद्र ने कहीं भी दिगम्बर शब्द का प्रयोग नहीं किया है। वस्त्र के लिए चेल और नग्न के लिए अचेल शब्द का प्रयोग है। बाह्य लिङ्ग के विषय में और बोटिक के विषय मे आचार्य अभयदेव के मत का यहाँ निर्देश जरूरी है—

स्थानाङ्ग मूल मे पाठ है—

"चत्तारि पुरिस जाया पन्नत्ता तं जहा—रूवं नाम एगे जहति, नो धम्मं; धम्मं नाम एगे जहति, न रूवं, एगे रूवं वि जहति, धम्मं वि; एगे नो रूवं जहति, नो धम्मं[1]"।

उसकी टीका मे अभयदेव ने लिखा है—"रूपं साधुनेपथ्यं जहाति त्यजति कारणवशात्, न धर्मं चारित्रलक्षणं, बोटिकमध्यस्थितमुनिवत्; अन्यस्तु धर्मं न रूपम्, निह्नववत्[2]"।

इससे इतना तो स्पष्ट होता है कि अभयदेव के मतानुसार बोटिकों के बीच कुछ मुनि ऐसे थे, जिनका बाह्य लिङ्ग तो श्वेताम्बरों के अनुकूल नहीं था, किन्तु मुनि-भाव यथार्थ था। निह्नव और श्वेताम्बरों मे भेद यह है कि निह्नवों ने बाह्य वेश तो तत्काल में प्रचलित ही रखा था, किन्तु मान्यता में भेद किया था।

किन्तु आचार्य जिनभद्र ने, जो अभयदेव से पूर्वकालीन है, लिखा है—'भिन्नमय-लिंग-चरिया मिच्छदिट्ठित्ति बोडियाऽभिमया"।[3] इसकी टीका में हेमचन्द्र ने लिखा है—"मतं च लिङ्गं च भिक्षाग्रहणादिविषया चर्या च मतलिङ्गचर्याः, भिन्ना मतलिङ्गचर्या येषा ते तथाभूताः सन्तो बोटिका मिथ्यादृष्टयोऽभिमताः।"[4]

यहां सामान्य रूप से बोटिकों के विषय में कहा है कि उनका मत, लिङ्ग और आचरण भिन्न है और ये मिथ्यादृष्टि है। जबकि अभयदेव ने उदारता से विचार किया है कि वेश कैसा

---

१. स्थानाङ्ग, सूत्र ३२०, पृ० २३९।

२. वही, टीका, पृ० २४१।

३. विशेषावश्यक भाष्य, गाथा २६२०।

४. वही, गाथा २६२०, पृ० १०४४।

भी हो, बाह्याचार कैसा भी हो, यथार्थ रूप से कोई मुनि हो सकता है।

आवश्यक की टीका में हरिभद्र ने बोटिक सहित सभी निह्नवों को मिथ्यादृष्टि कहा है—"निह्नवो मिथ्यादृष्टिः", साथ ही अन्य किसी का मत देकर कहा है कि 'अन्ये तु द्रव्यलिङ्गतोपि भिन्ना बोटिकाख्या इति।"[१]

सारांश यह है कि बोटिक बाह्य वेश की अपेक्षा से भी भिन्न हैं अर्थात् वे नग्न रहते थे। अतएव मतभेद के अलावा बाह्यवेश से भी वे भिन्न हुए। विशेषावश्यक में लिङ्ग-भेद की बात तो आचार्य ने कही, किन्तु समग्र चर्चा से इतना ही स्पष्ट होता है कि बोटिकों ने वस्त्र और पात्र का त्याग किया। वेशान्तर में रजोहरण के स्थान में पिच्छी का ग्रहण किया या नहीं—इस विषय की कोई चर्चा नहीं मिलती। यदि पिच्छी का ग्रहण किया होता, तो आचार्य जिनभद्र अपनी चर्चा में उसे भी परिग्रह क्यों न माना जाय—यह प्रश्न अवश्य उठाते। ऐसा न करके उन्होंने यदि वस्त्र परिग्रह है, तो शरीर को भी परिग्रह क्यों नहीं मानते—इत्यादि जो दलीलें दी हैं, वह पिच्छी की चर्चा के बाद ही देते। इससे पता चलता है कि पिच्छी का उपयोग प्रारम्भ में बोटिकों ने किया नहीं था। रजोहरण का प्रयोग वे करते थे या नहीं यह स्पष्ट नही होता, किन्तु यदि करते होते तो वह परिग्रह क्यों नहीं— ऐसी चर्चा भी जिनभद्र अवश्य करते।

आचाराङ्ग-चूर्णि में एक वाक्य बोटिक की उपधि के विषय में आता है, उसका अर्थ स्पष्ट नहीं होता। किन्तु तद्गत कुच्चग—कड से तात्पर्य कूचा (पिच्छ) और कट अर्थात् सादडी (चटाई) से हो, तो आश्चर्य नही—पाठ है—"जहा बोडिएण धम्म कुच्चग-कड-सागरादि सेच्छया गहिता।"[२]

बोटिक पात्र नहीं रखते थे, अतएव जहाँ भिक्षार्थ जाते थे, वहीं भोजन कर लेते थे—"असणादी वा (इ) तत्थेव भुजति जहा बोडिय[३]" और उनकी भोजन-विधि क्या थी, उसे भी बताया है कि वे "पाणिपुडभोइणो" अर्थात् हस्त-पुट-भोजी थे—"तेण जे इमे सरीरमत्तपरिग्गहा पाणिपुडभोइणो ते णाम अपरिग्गहा, तं जहा उड्डंडगबोडियासारक्खमादि।"[४] यहाँ उड्डंड का अर्थ है—तापस और सारक्ख का अर्थ है—आजीवक।[५]

आचार्य शीलाङ्क ने बोटिकों के उपकरणों की चर्चा करते हुए उनके उपकरणों की तालिका दी है—'कुण्डिका-तट्टिका-लम्बणिका-अश्ववालधिवालादि।"[६] शुरू में शायद इतने उपकरण बोटिक रखते नहीं होंगे, किन्तु शीलाङ्क के समय तक उपकरणों की वृद्धि हुई होगी। अश्ववालादि से रजोहरण का बोध होता है।

शीलाङ्क ने सरजस्क = आजीवक और बोटिक—दोनों को जो दिगम्बर कहा है, वह सम्प्रदाय का सूचक नही है, किन्तु नग्नता का—"यद्येवं अल्पेनापि परिग्रहेण परिग्रहवत्वं अतः पाणिपुटभोजिनो दिगम्बराः सरजस्क-बोटिकादियोऽपरिग्रहाः स्युः, तेषां तदभावात्।"[७]

---

१. आवश्यक टीका, पृ० ३११।
२. आचाराङ्ग चूर्णि, पृ० ८२।
३. वही, पृ० ३३६।
४. वही, पृ० १६९।
५. श्रमण भगवान् महावीर : कल्याणविजयकृत, पृ० २८०।
६. आचाराङ्ग, शीलाङ्क टीका, पृ० १३५।
७. वही, पृ० २०७।

यशोभद्रसूरि, ( ३४ ) विमलचन्द्रसूरि, ( ३५ ) उद्योतनसूरि, ( ३६ ) सर्वदेवसूरि, ( ३७ ) पद्मदेवसूरि, (३८) उदयप्रभसूरि, (३९) प्रभानन्दसूरि, ( ४० ) धर्मचन्द्रसूरि, (४१) सुविनयचन्द्रसूरि, (४२) गुणसमुद्रसूरि, ( ४३ ) विजयप्रभसूरि, ( ४४ ) नरचन्द्रसूरि, ( ४५ ) वीरचन्द्रसूरि, ( ४६ ) मुनितिलकसूरि, ( ४७ ) जयसिंहसूरि।

जयसिंहसूरि के पश्चात् आर्यरक्षितसूरि हुए। इन्हीं के द्वारा अञ्चलगच्छ की स्थापना हुई। इनके द्वारा स्थापित अञ्चलगच्छ की पट्टावली निम्नानुसार उपलब्ध होती है[1]—

४८. **आर्यरक्षितसूरि** : जन्म वि० सं० ११३६, दीक्षा सं० ११४२, गच्छस्थापना सं० ११५९, स्वर्गगमन सं० १२३६।

४९. **जयसिंहसूरि** : जन्म सं० ११७९, दीक्षा सं० ११९७, आचार्यपद सं० १२०२, स्वर्गगमन सं० १२५८।

५०. **धर्मघोषसूरि** : जन्म सं० १२०८, दीक्षा सं० १२१६, आचार्यपद सं० १२३४, स्वर्गगमन सं० १२६८।

५१. **महेन्द्रसिंहसूरि** : जन्म सं० १२२८, दीक्षा सं० १२३७, आचार्यपद सं० १२६३, स्वर्गगमन सं० १३०९।

५२. **सिंहप्रभसूरि** : जन्म सं० १२८३, दीक्षा सं० १२९१, आचार्यपद सं० १३०९, स्वर्गगमन सं० १३१३।

५३. **अजितसिंहसूरि** : जन्म सं० १२८३, दीक्षा सं० १२९१, आचार्यपद सं० १३१४, स्वर्गगमन १३३९।

५४. **देवेन्द्रसिंहसूरि** : जन्म सं० १२९९, दीक्षा सं० १३०६, आचार्यपद सं० १३२३, स्वर्गगमन सं० १३७१।

५५. **धर्मप्रभसूरि** : जन्म सं० १३३१, दीक्षा सं० १३४१, आचार्यपद सं० १३५९, स्वर्गगमन सं० १३९३।

५६. **सिंहतिलकसूरि** : जन्म सं० १३४५, दीक्षा सं० १३५२, आचार्यपद सं० १३७१, स्वर्गगमन सं० १३९५।

५७. **महेन्द्रप्रभसूरि** : जन्म सं० १३६३, दीक्षा सं० १३७५, आचार्यपद सं० १३९३, स्वर्गगमन सं० १४४४।

५८. **मेरुतुङ्गसूरि** : जन्म सं० १४०३, दीक्षा सं० १४१०, आचार्यपद सं० १४२६, स्वर्गगमन सं० १४७१।

५९. **जयकीर्तिसूरि** : जन्म सं० १४३३, दीक्षा सं० १४४४, आचार्यपद सं० १४६९, स्वर्गगमन सं० १५००।

६०. **जयकेसरीसूरि** : जन्म सं० १४७१, दीक्षा सं० १४७५, आचार्यपद सं० १४९४, स्वर्गगमन सं० १५४१।

६१. **सिद्धान्तसागरसूरि** : जन्म सं० १५०६, दीक्षा सं० १५१२, आचार्यपद सं० १५४१, स्वर्गगमन सं० १५६०।

---

१. श्री पार्श्व : अञ्चलगच्छ दिग्दर्शन (गुजराती), पृ० १०।

६२. **भावसागरसूरि** : जन्म सं० १५१६, दीक्षा सं० १५२०, आचार्यपद सं० १५६०, स्वर्गगमन सं० १५८३ ।

६३. **गुणनिधानसूरि** : जन्म सं० १५४८, दीक्षा सं० १५५७, आचार्यपद सं० १५८४, स्वर्गगमन सं० १६०२ ।

६४. **धर्ममूर्तिसूरि** : जन्म सं० १५८५, दीक्षा सं० १५९९, आचार्यपद सं० १६०२, स्वर्गगमन सं० १६७१ ।

६५. **कल्याणसागरसूरि** : जन्म सं० १६३३, दीक्षा सं० १६४२, आचार्यपद सं० १६४९, स्वर्गगमन सं० १७१८ ।

६६. **अमरसागरसूरि** : जन्म सं० १६६४, दीक्षा सं० १६७५, आचार्यपद सं० १६८४, स्वर्गगमन सं० १७६२ ।

६७. **विद्यासागरसूरि** : जन्म सं० १७४७, दीक्षा सं० १७५८, आचार्यपद सं० १७६२, स्वर्गगमन सं० १७९७ ।

६८. **उदयसागरसूरि** : जन्म सं० १७६३, दीक्षा सं० १७७७, आचार्यपद सं० १७९७, स्वर्गगमन सं० १८२६ ।

६९. **कीर्तिसागरसूरि** : जन्म सं० १७९६, दीक्षा सं० १८०९, आचार्यपद सं० १८२६, स्वर्गगमन सं० १८४३ ।

७०. **पुण्यसागरसूरि** : जन्म सं० १८१७, दीक्षा सं० १८३३, आचार्यपद सं० १८४३, स्वर्गगमन सं० १८७० ।

७१. **राजेन्द्रसागरसूरि** : इनके जन्मादि के विषय में कोई जानकारी नही मिलती । मात्र इतना ही कि इनका जन्म सूरत में तथा स्वर्गगमन सं० १८९२ में माण्डवी में हुआ ।

७२. **मुक्तिसागरसूरि** : जन्म सं० १८५७, दीक्षा सं० १८६७, आचार्यपद सं० १८९२, स्वर्गगमन सं० १९१३ ।

७३. **रत्नसागरसूरि** : जन्म सं० १८९२, दीक्षा सं० १९०५, आचार्यपद सं० १९१४, स्वर्गगमन सं० १९२८ ।

७४. **विवेकसागरसूरि** : जन्म सं० १९११, दीक्षा एवं आचार्यपद सं० १९२८, स्वर्गगमन सं० १९४८ ।

७५. **जिनेन्द्रसागरसूरि** : जन्म सं० १९२९, दीक्षा सं० १९३६, आचार्यपद सं० १९४८, स्वर्गगमन सं० २००४ ।

७६. **गौतमसागरसूरि**[1] : जन्म सं० १९२०, दीक्षा सं० १९४०, स्वर्गगमन सं० २००९ ।

७७. **दानसागरसूरि**[2] : जन्म सं० १९४४, दीक्षा सं० १९६६, आचार्यपद सं० २०१२, स्वर्गगमन सं २०१७ ।

७८. **नेमसागरसूरि**[3] : दीक्षा सं० १९८०, स्वर्गगमन सं० २०२२ ।

७९. **गुणसागरसूरि**[4] : जन्म सं० १९६९, दीक्षा सं० १९९३, आचार्यपद सं० २०१२ ।

---

१. श्री पार्श्व : अञ्चलगच्छ दिग्दर्शन (गुजराती), पृ० ५९४ ।   २. वही, पृ० ६०१ ।

३. वही, पृ० ६०१ ।   ४. वही, पृ० ६०५ ।

वर्तमान में अञ्चलगच्छ को परम्परा विद्यमान है।

अञ्चलगच्छ के संक्षिप्त परिचय के पश्चात् हम अपने विवेच्य-बिन्दु की ओर अभिमुख होते हैं। अञ्चलगच्छ की इस विस्तृत पट्टावली में आचार्य मेरुतुङ्ग का स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण रहा है। जैन-संस्कृत-साहित्य के निर्माण में आचार्य मेरुतुङ्गसूरि ने पर्याप्त योगदान दिया है। वैसे जैन साहित्य में मेरुतुङ्ग नामक तीन आचार्य हुए हैं, परन्तु काव्यप्रणेता के रूप में दो मेरुतुङ्ग ही प्रसिद्ध हैं। प्रथम आचार्य मेरुतुङ्गसूरि, जो चन्द्रप्रभसूरि के शिष्य थे, प्रायः नगेन्द्रगच्छ के आचार्य थे। इन्होंने प्रबन्धचिन्तामणि नामक ऐतिहासिक ग्रन्थ वि० सं० १३६१ में पूर्ण किया था।[1] द्वितीय आचार्य मेरुतुङ्गसूरि ही हमारे विवेच्य आचार्य हैं, जो पन्द्रहवीं शताब्दी के तथा अञ्चलगच्छीय आचार्य महेन्द्रप्रभसूरि के शिष्य थे।[2]

अञ्चलगच्छीय आचार्य मेरुतुङ्गसूरि जैन-साहित्य-क्षितिज के अत्यन्त प्रभावक आचार्य हुए हैं। इनके जीवन-परिचय से सम्बन्धित महत्त्वपूर्ण सामग्री यतस्ततः अभी तक बिखरी हुई है। अतः वास्तविक परिचय न प्राप्त हो सकने के कारण तथा आचार्य द्वारा स्वयं अपने प्रति कुछ भी न लिखने के कारण, आचार्य मेरुतुङ्गसूरि की जीवन-रेखा को रेखांकित कर पाना असाध्य तो नहीं, पर दुःसाध्य अवश्यमेव है। उपलब्ध सामग्री के आधार पर यहाँ इनका जीवन-चरित दिया जा रहा है—

**जन्मस्थान एवं काल :** मरुभूमि मारवाड प्रदेश के अन्तर्गत नाणी नामक एक ग्राम में वहोरा वाचारगर एवं उनके भ्राता वहोरा विजयसिंह निवास करते थे। उनमें वहोरा विजयसिंह के वहोरा वयरसिंह नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ, जो अत्यन्त विचक्षण बुद्धिवाला एवं धार्मिक था। नालदेवी[3] नामक अत्यन्त शीलवती कन्या से उसका पाणिग्रहण-संस्कार हुआ। किञ्चित् कालानन्तर एकदा नालदेवी की महनीय कुक्षि में एक अतीव पुण्यशाली जीव देवलोक से आकर अवतीर्ण हुआ। फलतः उस प्रभावी जीव के प्रभाव से नालदेवी ने स्वप्न मे देखा कि सहस्रकिरणपुञ्ज सहित रवि मेरे मुख मे प्रविष्ट हो रहा है। तभी चक्रेश्वरी देवी ने तत्काल आकर इस महास्वप्न के प्रभावी फल को नालदेवी से बताया कि तुम्हारी कुक्षि से ज्ञानकिरणयुक्त रवि की भाँति महाप्रतापी, तेजस्वी एवं मुक्तिमार्ग-प्रकाशक एक पुत्र जन्म-ग्रहण करेगा, जो अपरिग्रहभाव से संयम-मार्ग का अनुगमन करता हुआ एक युगप्रधान-योगीश्वर होगा। चक्रेश्वरीदेवी के इन वचनों का ध्यानपूर्वक श्रवणकर एवं उसको आदर-सम्मान देती हुई, नालदेवी तब से धर्मध्यान में अत्यधिक अनुरक्त हो, अपने गर्भस्थ शिशु का यथाविधि पालन करने लगीं।

गर्भस्थ शिशु शनैः-शनैः वृद्धि प्राप्त करता रहा एवं वि० सं० १४०३ में उसने माता नालदेवी के गर्भ से जन्म-ग्रहण किया। वहोरा वयरसिंह के कुल-परिवार में हर्षोल्लासपूर्वक खुशी की शहनाईयाँ बज उठीं। हर्षपूर्ण उत्सव के साथ पुत्र का नाम वस्तिगकुमार[4] रखा गया। शिशु वस्तिग चन्द्र की

---

१. त्रयोदशस्वब्दशतेषु चैकषष्ट्यधिकेषु क्रमतो गतेषु।
वैशाखमासस्य च पूर्णिमायां ग्रन्थः समाप्तिङ्गमितो मितोऽयम् ॥ ५ ॥
—आचार्य मेरुतुङ्गसूरि : प्रबन्धचिन्तामणि, ग्रन्थकारप्रशस्ति।

२. (क) श्री पार्श्व : अञ्चलगच्छ दिग्दर्शन ( गुजराती ), पृ० १९९।
(ख) आचार्य मेरुतुङ्ग : जैनमेघदूतम्, प्रस्तावना, पृ० १७।

३. पट्टावली मे नाम नाहुणदेवी है, परन्तु रास व अन्यत्र नालदेवी ही नाम वर्णित है।

४. व्याख्यानपद्धति में पुत्र का नाम वस्तो है, गच्छ की गुर्जर पट्टावली में वस्तपाल नाम दिया गया है।

भाँति दिन-प्रतिदिन उत्तरोत्तर वृद्धि की ओर अग्रसर होता रहा और उसके जीवन में समस्त सद्गुण निवास करने हेतु प्रविष्ट होने लगे।

**दीक्षा :** शिशु वस्तिग ने अभी शैशव की किलकारियाँ भरते हुए, बाल्यावस्था की दहलीज पर अपने पग रखे ही थे कि उसी बीच नाणी ग्राम में अञ्चलगच्छीय आचार्य महेन्द्रप्रभसूरि का शुभागमन हुआ। आचार्य महेन्द्रप्रभसूरि के सारगर्भित मुक्तिप्रदायी उपदेशों के श्रवण से अतिमुक्तकुमार की तरह सांसारिक सुखोपभोगों के प्रति आसक्तिरहित होकर बालक वास्तग ने मात्र सात वर्ष की अल्पवय में ही माता-पिता की आज्ञा प्राप्तकर, वि० सं० १४१० में आचार्य श्रीमहेन्द्रप्रभसूरि से दीक्षा ग्रहण कर ली। इस दीक्षा-महोत्सव में वस्तिगकुमार के माता-पिता ने प्रचुर द्रव्यादि का दान एवं उत्सव में अपार धनराशि का व्यय किया।

इसी दीक्षा-महोत्सव पर ही आचार्य महेन्द्रप्रभसूरि ने इस नवदीक्षित मुनिकुमार का नाम "मेरुतुङ्ग" रखा।

**'सूरि' पद से अलङ्करण :** एक तो बाल्यावस्था, दूसरे मुनि-जीवन—दोनों के एक साथ संयोग के कारण मुनि मेरुतुङ्ग का विद्याध्ययन सुचारु रूप से चलता रहा। इस बालमुनि को एक के पीछे एक कर समस्त सिद्धियाँ स्वयमेव प्राप्त होती गयी। आचार्य महेन्द्रप्रभसूरि के सान्निध्य में तत्कालीन शिक्षा-प्रणाली के अनुसार मुनि मेरुतुङ्ग, अपनी बुद्धि-विचक्षणता द्वारा संस्कृत, प्राकृत तथा इनसे सम्बद्ध विविध विषयों के पारङ्गत विद्वान् बन गये। कालक्रम से उनके चरित्र, ज्ञान एवं क्रियाओं का पूर्णतया विकास होता गया और वे शुद्ध-संयम का पालन करते हुए अपनी अमृतसदृश कल्याणमयी वाणी से सदुपदेश व प्रवचन आदि भी देने लगे। इस प्रकार अप्रतिम प्रतिभा से सम्पन्न मुनि मेरुतुङ्ग को—आचार्य पद के हेतु सर्वथा योग्य जानकर—आचार्य श्रीमहेन्द्रप्रभसूरिजी ने संवत् १४२६ में पाटण नामक स्थान मे "सूरि" पद से समलङ्कृत किया।

इस माङ्गलिक अवसर पर सङ्घपति नरपाल नामक श्रेष्ठी ने एक भव्य-महोत्सव आयोजन कर विविध दानादि दिये। तब से मुनि श्रीमेरुतुङ्गसूरि की ख्याति बहुत ही बढ़ गयी। वे मन्त्रप्रभावक बन गये एवं उन्होंने अष्टाङ्गयोग तथा मन्त्राम्नाय आदि मे पूर्ण महारत प्राप्त कर ली। वे देश-विदेश में यतस्ततः विचरण करते हुए, अपने सदुपदेशो व प्रवचनो द्वारा भव्यजीवों एवं नरेन्द्रादिकों को प्रतिबोध देने लगे।

**अन्य उपाधियाँ :** आचार्य मेरुतुङ्गसूरि से सम्बधित ऐसे अनेकानेक प्रभावी अवदातों (गुणों) का उल्लेख उपलब्ध होता है, जिनके द्वारा उन्होंने अनेकानेक नृपतियों को प्रतिबोधित कर जैनधर्म मे दीक्षित किया।[1] इन्ही गुणो के कारण आचार्यश्री को "मन्त्रप्रभावक", "महिमानिधि" आदि उपाधियों से भी सम्बोधित किया गया है।

**शिष्य-परिवार :** आचार्य श्रीमेरुतुङ्गसूरि का शिष्य-परिवार भी अतिविशाल था। उन्होंने छः मुनियों को आचार्य, चार मुनियों को उपाध्याय तथा एक साध्वी को महत्तरा के पद पर स्थापित

१. द्रष्टव्य—लेखक का पी-एच० डी० शोधप्रबन्ध : महाकवि कालिदासकृत मेघदूत और जैनकवि मेरुतुङ्गकृत जैनमेघदूत का साहित्यिक अध्ययन, पृ० ५९-६१।

किया।[१] इनमें श्रीजयकीर्तिसूरि मुख्य पट्टधर थे। इसके अतिरिक्त रत्नशेखरसूरि, माणिक्यनन्दनसूरि माणिक्यशेखरसूरि, महीतिलकसूरि आदि अनेक विद्वान् उपाध्याय व मुनि थे।[२] आचार्यश्री के सङ्घ में विशाल साध्वी-परिवार भी था। साध्वी श्रीमहिमश्रीजी को आचार्यश्री ने "महत्तरा" पद पर स्थापित किया था।

"चक्रेश्वरीभगवती विहित प्रसादाः श्रीमेरुतुङ्गगुरवो नरदेववंद्याः" ॥[३]

यह उल्लेख स्पष्ट करता है कि आचार्य श्रीमेरुतुङ्गसूरि चक्रेश्वरीदेवी के विशिष्टकृपापात्र थे।

**स्वर्गगमन** : इस प्रकार आचार्य श्रीमेरुतुङ्गसूरि अनेकानेक ग्रामों एवं नगरों का पाद-विहार करते हुए एवं जन-जन का उपकार करते हुए, अन्त में वि० सं० १४७१ की मार्गशीर्ष पूर्णिमा दिन सोमवार को अपराह्ण उत्तराध्ययनसूत्र का श्रवण करते-करते समाधिपूर्वक कालधर्म को प्राप्त हो गये।

**साहित्य-क्षेत्र में अवदान** : आचार्य श्रीमेरुतुङ्गसूरि का साहित्य-क्षेत्र में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। इनके द्वारा रचित साहित्य, जैनसंस्कृति के लिए तो प्रभावी सिद्ध ही हुआ, साथ ही समग्र भारतीय साहित्य मे भी अपना मूलभूत स्थान रखता है। आचार्यश्री के ग्रन्थों की संख्या के विषय में विभिन्न विद्वानों ने भिन्न-भिन्न ही सम्मतियाँ दी है। डा० रामकुमार आचार्य[४] एवं डा० नेमिचन्द्रशास्त्री[५] ने आचार्यश्री के आठ ग्रन्थो का ही उल्लेख किया है। श्री भंवरलाल नाहटा ने आचार्यश्री द्वारा रचित ग्रन्थों की संख्या बारह दी है।[६] मुनि कलाप्रभसागरजी ने आचार्यश्री के ग्रन्थों की संख्या उन्नीस कही है[७], परन्तु श्रीपार्श्व ने आचार्यश्री के ग्रन्थों की संख्या छत्तीस दी है। उन्होंने "अञ्चलगच्छ दिग्दर्शन" नामक अपने ग्रन्थ मे आचार्यश्री के छत्तीस ग्रन्थों का संक्षिप्त परिचय देते हुए उन्हे निम्न क्रम मे प्रस्तुत किया है[८]—

१. कामदेवचरित्र, २. सम्भवनाथचरित्र, ३. कातन्त्रबालावबोधवृत्ति, ४. आख्यातवृत्ति टिप्पण, ५ जैनमेघदूतम्, ६. षड्दर्शनसमुच्चय, ७. धातुपारायण, ८. बालावबोधव्याकरण, ९. रसाध्यायटीका, १०. सप्ततिभाष्यटीका, ११. लघुशतपदी, १२. शतपदीसारोद्धार १३. जेसाल-प्रबन्ध, १४. उपदेशचिन्तामणिवृत्ति, १५. नाभाकनृपकथा, १६. सूरिमन्त्रकल्प, १७. सूरिमन्त्रसा-रोद्धार, १८. जुरावल्लीपार्श्वनाथस्तव, १९. स्तम्भकपार्श्वनाथप्रबन्ध, २०. नाभिवंश महाकाव्य, १२. यदुवंशसम्भवमहाकाव्य, २२. नेमिदूतमहाकाव्य, २३. कुदवृत्ति, २४. चतुष्कवृत्ति, २५. ऋषिमण्डलस्तव, २६. पट्टावली, २७. भावकर्म प्रक्रिया, २८. शतकभाष्य, २९. नमुत्थणंटीका, ३०. सुश्राद्धकथा, ३१. लक्षणशास्त्र, ३२. राजमती-नेमिसम्बन्ध, ३३ वारिविचार, ३४. पद्मा-वतीकल्प, ३५. अङ्गविद्योद्धार, ३६. कल्पसूत्रवृत्ति।

---

१. श्री पार्श्व : अञ्चलगच्छ दिग्दर्शन ( गुजराती ), पृ० २३२।

२. वही, पृ० २३१। ३. वही, पृ० २०९।

४. डा० रामकुमार आचार्य : संस्कृत के सन्देश-काव्य, पृ० १९४-१९५।

५. डा० नेमिचन्द्र शास्त्री · संस्कृत काव्य के विकास मे जैन कवियों का योगदान, पृ० ४८३।

६. मुनि कलाप्रभसागरजी द्वारा सम्पादित : श्री आर्यकल्याण गौतम स्मृति ग्रन्थ, पृ० २६।

७. वही, पृ० ८८-८९।

८. श्री पार्श्व : अञ्चलगच्छ दिग्दर्शन ( गुजराती ), पृ० २२०-२२३।

## जैनमेघदूत

आचार्य श्रीमेरुतुङ्गसूरि की उपर्युक्त रचनाओं में सर्वप्रमुख व सर्वसशक्त ग्रन्थ है—जैनमेघदूत। यहाँ प्रस्तुत है, इसी ग्रन्थ का संक्षिप्त कथ्यात्मक-विश्लेषण। आचार्यश्री ने जैनमेघदूतकाव्य की यद्यपि स्वतन्त्र रूप से रचना की है, फिर भी यह काव्य विश्व-विश्रुत कालिदासीय मेघदूत से अनुप्रेरित है, इसमें रञ्चमात्र भी सन्देह नहीं है। जैन आगम ग्रन्थ उत्तराध्ययनसूत्र[१] में वर्णित रथनेमि और राजीमती का प्रसङ्ग इस दूतकाव्य की कथा का आदिस्रोत प्रतीत होता है। सम्पूर्ण काव्य चार सर्गों में विभक्त है। काव्य के प्रथम सर्ग में ५०, द्वितीय सर्ग में ४९, तृतीय सर्ग में ५५ और चतुर्थ सर्ग में ४२ श्लोक हैं, जो मन्दाक्रान्ता वृत्त में निबद्ध है।

काव्य-नायिका राजीमती मेघ को दूत बनाकर काव्यनायक श्रीनेमि के पास भेजती है, जिसे उसने पति स्वीकार कर लिया है। इसी कारण इस काव्य का नाम मेघदूत हुआ है। परन्तु जैनधर्म के बाईसवें तीर्थङ्कर श्रीनेमिनाथ के जीवनचरित पर आधारित होने के कारण एवं एक जैन विद्वान् द्वारा रचित होने के कारण इस काव्य को "जैनमेघदूत" कहा गया है।

जैनमेघदूत की कथावस्तु जैन धर्म के बाईसवें तीर्थङ्कर, करुणा के जीवन्त प्रतीक भगवान् श्रीनेमिनाथ के जीवन-चरित से सम्बन्धित है। महाभारत काल में इनका प्रादुर्भाव हुआ था। इन्होंने यदुवंश में जन्म-ग्रहणकर अपनी करुणा की परम-पुनीत धारा द्वारा सृष्टि के कण-कण को अभिसिञ्चित किया। श्रीनेमि अन्धकवृष्णि के ज्येष्ठ तनय श्रीसमुद्रविजय के पुत्र एवं राजनीति-धुरन्धर भगवान् श्रीकृष्ण के चचेरे भ्राता थे। जहाँ योगपुरुष श्रीकृष्ण ने समग्र जनमानस को राजनीति की शिक्षा दी, वहाँ करुणा-सिन्धु श्रीनेमि ने प्राणिमात्र पर करुणा की शीतल-रश्मियों की वर्षा की।

समुद्रविजय ने अपने पुत्र नेमि का—जो सौन्दर्य एवं पौरुष के अजेय स्वामी थे—विवाह महाराज उग्रसेन की रूपसी एवं विदुषी पुत्री राजीमती (राजुल) से करना निश्चित किया। वैभव-प्रदर्शन के उस युग में महाराज समुद्रविजय ने अनेक बारातियों को लेकर पुत्र नेमिनाथ के विवाहार्थ उग्रसेन की नगरी की ओर प्रस्थान किया। बारात जब वधू के नगर 'गिरिनगर' पहुँची, तब वहाँ पर बँधे पशुओं की करुण-चीत्कार ने श्रीनेमि की जिज्ञासा को कई गुना बढा दिया। अत्यन्त उत्सुकतावश जब श्रीनेमि ने पता लगाया, तब उन्हें ज्ञात हुआ कि ये सारे पशु बारात के भोजनार्थ लाये गये है। इन सभी पशुओं का वध कर इनके आमिष (मांस) से बारातियों के निमित्त विविध भाँति के व्यञ्जन बनाये जायेंगे। ऐसा ज्ञात होते ही श्रीनेमि के प्राण अत्यधिक मानस-उद्वेलन के कारण काँप उठे और उनकी भावना करुणा की अजस्रधारा में परिवर्तित हो प्रवाहित हो उठी। उस समय ऐसा प्रतीत हुआ जैसे करुणा-सिन्धु में अचानक प्रचण्ड ज्वार प्रादुर्भूत हो उठा हो। उनके करुणापूरित अन्तर्मानस में अनेकानेक प्रश्न आलोडित होने लगे कि जिस विवाह मे अपने भोजन के लिए निरीह पशुओं की बलि दी जाती है, फिर भला उसकी अमङ्गलता में सन्देह कैसा? इसका निदान यह, उन्होंने निश्चय कर लिया कि ऐसे सांसारिक-बन्धन मे बँधने की अपेक्षा क्यों न इस निष्करुण-संसार का त्यागकर सर्वश्रेयस्कर मोक्षपद को प्राप्त किया जाये। इस विचार के साथ ही श्रीनेमि इस दुःखमय संसार का त्यागकर तपस्या के सङ्कल्प के साथ वन-कानन की ओर मुड़ गये।

---

१. उत्तराध्ययनसूत्र, २२वाँ अध्ययन।

इधर कल्पना भी नहीं की जा सकती कि उस समय हल्दी-चढ़ी, मेंहदी-रची, वस्त्राभूषणों से सुसज्जित एवं विवाह के हेतु प्रस्तुत वधू के रूप और विवाह की इस अकल्पनीय असफलता ने राजीमती के हृदय-सिन्धु में हाहाकार के कितने चक्रवातों को एक साथ उत्पन्न किया होगा ? इसके पूर्व में अपने प्रिय की प्राप्ति के प्रति कितनी सुकोमल-कुमारी-कल्पनाएँ उसने अपने आन्तर-प्रदेश में संजो रखी होंगी ? किन्तु अकस्मात् यह क्या ? वधू का घूँघट-पट उठने से पूर्व ही यह निर्मम पटाक्षेप कैसा ?

परन्तु भारतीय नारी भी अपने आदर्श के प्रति अडिग है, वह जीवन में अपने पति का चयन एक ही बार करती है। इसी आदर्श के अनुरूप राजीमती भी पति-स्वरूप श्रीनेमि को अपने मन-मन्दिर में प्रतिष्ठित करती है। श्रीनेमि के विवाह-महोत्सव त्यागकर वन चले जाने की सूचना ने गिरिनगर में तो मानो वज्रपात ही कर दिया था। नगर के सभी माङ्गलिक-अनुष्ठान समाप्त कर दिये गये थे। इधर इस दुःखद समाचार से राजीमती एवं सखियों के करुण-क्रन्दन की चीत्कारें पाषाणहृदयों को भी तरलीभूत कर रही थी।

काव्य की कथावस्तु को सहजतया हृद्गत करने के लिए और आवश्यक सा प्रतीत होने के कारण इतनी पूर्वकथा दी गयी है। आचार्य मेरुतुङ्ग ने प्रस्तुत पूर्वकथा के पश्चात् के अत्यन्त कारुणिक कथास्थल से अपने काव्य को प्रारम्भ कर पुनः श्रीनेमि के जन्म से विवाह-त्याग तक की कथा को अपना विषय बनाया है, जो सर्ग-क्रम से संक्षेपतः प्रस्तुत है—

**प्रथम सर्ग कथा :**

काव्य के प्रथम सर्ग में श्रीनेमि की बालक्रीडा तथा पराक्रमलीला वर्णित है। कवि ने काव्य के प्रारम्भ में श्रीनेमि के विवाह-महोत्सव का त्यागकर चिदानन्द सुख-प्राप्ति-हेतु रैवतक पर्वत पर चले जाने का वर्णन किया है।[१] श्रीनेमि द्वारा-विवाह-महोत्सव त्यागकर रैवतक पर चले जाने की सूचना से अति क्षुभित एवं कामजित् श्रीनेमि की भावी पत्नी राजीमती को कामदेव ने, यह जानकर कि यह हमारे शत्रु श्रीनेमि की भक्त है, अत्यन्त पीड़ित किया। जिस कारण प्रियविरहिता भोजकन्या (राजीमती) मूर्च्छित हो गयी।[२] राजीमती की सखियां अपने शोक गद्-गद् वचनों एवं लोकप्रसिद्ध चन्दन-जलार्द्र-वस्त्रादि-प्रभृत शीतोपचार द्वारा उसकी (राजीमती की) चेतना वापस लाती है। सचेत होते ही राजीमती हृदय में तीव्रोत्कण्ठा उद्भूत करने वाले मेघ को अपने समक्ष देखकर सोचती है कि उन भगवान् श्रीनेमि ने अपने में आसक्त तथा तुच्छ मुझको किस कारण सर्प की केंचुली की भाँति छोड़ दिया है।[३] इन विचारों में उलझती हुई, नवीन मेघों से सिक्त भूमि की तरह निःश्वासों को छोड़ती हुई तथा मदयुक्त मदन के आवेश के कारण युक्तायुक्त का विचार न करती हुई राजीमती, जिस प्रकार मेघमाला प्रभूत जलवृष्टि करती है, उसी प्रकार अश्रुधारावृष्टि करती हुई, दुःख से अतिदीन होकर उक्त प्रकार ध्यान कर मधुर वाणी में मेघ का सर्वप्रथम स्वागत करती है,[४] फिर उसका गुणगान करती है।[५]

---

१. आचार्य मेरुतुङ्ग : जैनमेघदूतम्, श्लोक १।१।

२. वही, १।२।

३. वही, १।७।

४. वही, १।१०।

५. वही, १।११-१३।

तत्पश्चात् वह मेघ से श्रीनेमि के चरित्र का विस्तृत वर्णन करती है, जिसके अन्तर्गत वह श्रीनेमि की बालसुलभ क्रीडाओं एवं पराक्रम-लीलाओं का अत्युक्तिपूर्ण वर्णन करती है।

**द्वितीय सर्ग कथा :**

द्वितीय सर्ग में वसन्त एवं ग्रीष्म ऋतुओं का वर्णन किया गया है, जिसमें श्रीनेमि की विविध भाँति की वसन्त एवं ग्रीष्म ऋतु की क्रीडाओं का वर्णन हुआ है। वसन्तागमन से वन-उपवनों एवं तडाग-पर्वतों की शोभा अत्यन्त रमणीय व मनोहारी हो गयी थी।[1] इस प्रकार वसन्त-वर्णन के पश्चात् राजीमती कथा-प्रसङ्ग को पुनः आगे बढ़ाती हुई, श्रीनेमि एवं श्रीकृष्ण की वसन्तक्रीडा का वर्णन करती है।[2]

तदनन्तर राजीमती मेघ से श्रीनेमि के साथ श्रीकृष्ण की पत्नियों की वसन्त-क्रीडा का वर्णन करती है।[3] परन्तु वह यह वर्णन कर ही रही थी कि तभी पुष्पित पारिजात से सुशोभित श्रीनेमि के[4] मनोहारी स्वरूप का स्मरण करती हुई पुनः मूर्च्छित हो गयी। उसकी सखियों ने चन्दनयुक्त-जलधारा से उसे किसी प्रकार सचेत किया।[5] सचेत होने पर राजीमती अपनी अधूरी कथा को पुनः प्रारम्भ करती हुई, श्रीनेमि व श्रीकृष्ण की वसन्तक्रीडा के पश्चात् ग्रीष्म-ऋतु का वर्णन करती है, जो कि मानो स्वामि-सेवाशील भृत्य की भाँति अपने फल का उपहार देने के लिए वहाँ आ पहुँचा था।[6] ग्रीष्म ऋतु-वर्णन के[7] पश्चात् राजीमती श्रीकृष्ण एवं उनकी पत्नियों के साथ श्रीनेमि की लीलोपवन में जल-केलि का वर्णन प्रस्तुत करती है।[8]

**तृतीय सर्ग कथा :**

तृतीय सर्ग में श्रीनेमि के विवाह-महोत्सव एवं गृहत्याग का वर्णन किया गया है। सर्वप्रथम राजीमती मेघ से, लीलोपवन में जल-केलि कर निकले श्रीनेमि की अप्रतिम शोभा का वर्णन करती है।[9] जलार्द्र-वस्त्रों का त्यागकर रुक्मिणी द्वारा प्रदत्त आसन पर बैठने के पश्चात् श्रीकृष्ण की पत्नियाँ, श्रीकृष्ण स्वयं एवं बलदेव आदि सभी श्रीनेमि को पाणिग्रहण हेतु बहुत समझाते हैं।[10] अपने ज्येष्ठ, आदरणीय जनों के वचनों का तिरस्कार व निरादर न करते हुए श्रीनेमि उन सभी अग्रजों की आज्ञा को शिरोधार्य कर लेते हैं।[11] तब श्रीकृष्ण सहर्ष महाराज उग्रसेन से राजीमती को श्रीनेमि के साथ पाणिग्रहण हेतु माँगते हैं।[12]

श्रीनेमि के विवाह का सुसमाचार ज्ञात होने पर श्रीसमुद्र एवं शिवा अत्यन्त प्रसन्न होते हैं। पूरे नगर मे विवाह-सम्बन्धी तैयारियाँ होने लगी। विवाह-मण्डप नानाभाँति सजाया गया। दिन-रात मधुर वाद्य-यन्त्र एवं यदुस्त्रियों के अविश्रान्त स्वर गुञ्जरित हो उठे।[13] वर-वधू दोनों ही पक्षों

---

१. आचार्य मेरुतुङ्ग जैनमेघदूतम्, श्लोक २।२-११। २ वही, २।१२-१७।
३ वही, २।१८-२२। ४. वही, २।२४।
५. वही, २।२५। ६. वही, २।२९।
७. वही, २।३०-३५। ८. वही, २।३६-४९।
९. वही, ३।१-२। १०. वही, ३।३-२०।
११. वही, ३।२१। १२ वही, ३।२३।
१३. वही, ३।२४-२८।

में पधारे अतिथियों का यथाविधि स्वागत-सत्कार हो रहा था। तत्पश्चात् श्रीनेमि मतवाले राजवाह्य ( वह राजकीय हाथी, जिस पर राजा विशेष अवसर पर आरूढ़ होता है ) पर आरूढ़ होकर अपने सभी सम्बन्धी बन्धु-परिजन के साथ विवाह हेतु चल पड़े। विवाह-हेतु सुसज्जित श्रीनेमि की शोभा देखने हेतु पुरवासी अत्यन्त व्यग्र से थे।[१]

इस प्रकार विवाह-हेतु आ रहे श्रीनेमि का वर्णन करती हुई राजीमती मेघ से आगे कहती है कि नान्दीरव को सुनते ही पाणिग्रहण योग्य वेष धारण की हुई मैं, उन श्रीनेमि को देखने के लिए अति व्याकुल हो उठी। तभी सखियों के—'पेक्षूषेषु स्वविषयसुखं भेजिवत्सूत्सुकायामायान्त्यस्मै सखि ! सुखयितुं किं न चक्षूंषि युक्तम् ?' ( कर्णों के अपने विषय-सख (शब्द) को प्राप्त कर लेने पर अपने विषयसुख (दर्शन) के लिए उत्सुक होनेवाली आँखों को सुख देना क्या उचित नहीं है ?)—इस वचन का बहुमान करती हुई मैं गवाक्ष पर चढ़ गयी।[२] उन आयुष्मान् के दर्शन होते ही मुझमें मोह का इतना महासमुद्र उमड़ा कि उस समुद्र की तरङ्गमाला से चञ्चलचित्तवाली तथा जड़ीभूत सी होकर मैं क्षण भर—"मैं कौन हूँ ? वह कौन है ? मैं क्या कर रही हूँ ?" आदि कुछ भी न जान सकी।[३] अभी राजीमती इसी उहापोह में थी कि तभी उसके दाहिने नेत्र ने फड़क कर भाग्याभाव के कारण उसके मनोरथरूपी कमलसमूहों को सङ्कुचित बना दिया।[४] इस घटना से घबरायी उसकी सखियाँ, उसे जब तक समझा सकें, तब तक भगवान् श्रीनेमि ने पशुओं के करुण-आर्तनाद को सुन लिया।[५] महावत से पूछने पर प्रभु को ज्ञात हुआ कि इन पशुओं के आमिष से विवाह-भोज का शोभा-सम्भार बढ़ाया जायेगा और तब महावत ने—यह निश्चय कर कि इन निरीह पशुओं को छुड़ाकर मैं दीक्षा प्राप्त कर लूँगा—बन्धमोक्षसमर्थ प्रभु को उस पशु-समूह के पास पहुँचा भी दिया।[६] श्रीनेमि ने दीनता से ऊपर देखते हुए एवं मजबूत बँधे हुए उन नभचर, पुरचर एवं वनचर प्राणियों को छुडवा दिया और अपने हाथी को घर के सामने ले आये।[७]

वाष्पपूरित नेत्रों से देखते हुए श्रीनेमि के माता-पिता, श्रीकृष्ण आदि चिरभिलषित महोत्सव से निवृत्त श्रीनेमि से इस त्याग का कारण पूछने लगे।[८] भूरि-भूरि आग्रह करने पर श्रीनेमि ने सभी को यह कहकर निवारित किया कि "इस तपस्या (दीक्षा) के बिना कोई भी स्त्री निश्चित ही बाधाओं को दूर नहीं सकती, जिसका फल सदैव सुखकारी हो। सज्जनों का वही कार्य श्लाघ्य होता है। मैं कर्मपाश में बँधे हुए प्राणियों को इन्हीं पशुओं के समान ही मुक्त करूँगा।"[९] यह ज्ञात होते ही कि "श्रीनेमि व्रत हो ग्रहण करेंगे" यादवगण पृथ्वी-आकाश को भी रुलाते हुए रोने लगे।[१०] यादवगण अभी रो ही रहे थे कि श्रोनेमि ने डिण्डिमघोष के साथ अपने भवन पहुँच कर वार्षिक-दान प्रारम्भ कर दिया।[११]

राजीमती मेघ से आगे कहती है कि अपने प्राणेश्वर के विवाह-भूमि से वापस लौट जाने के समाचार से उत्पीड़ित मैं वल्लरी की भाँति गिर पड़ी और उस समय उत्पन्न दुःखरूपी ज्वार-भार-

१. आचार्य मेरुतुङ्ग : जैनमेघदूतम्, श्लोक ३।३५। २. वही, ३।३७।
३. वही, ३।३९। ४. वही, ३।४०।
५. वही, ३।४१। ६. वही, ३।४३।
७. वही, ३।४४। ८. वही, ३।४५-४७।
९. वही, ३।४८। १०. वही, ३।४९। ११. वही, ३।५०।

वाली मैंने मूर्च्छा-समुद्र में डूबकर सुख सा अनुभूत किया। यह कहती हुई वह मेघ से यह भी कहती है कि मूर्च्छा-समुद्र में डूबने से अत्यधिक कम्पनयुक्त कोई ताप ही शायद मुझे उत्पन्न हुआ है, जिस कारण मैं ऐसा अनर्गल-प्रलाप कर रही हूँ।[१] अभी वह फिर आगे कुछ कहती कि इसके पूर्व ही उसी समय सखियों की यह वाणी—'हे सखि ! यदि वह अग्नि तथा पूज्यजनों के समक्ष विवाह करके फिर तुम्हें छोड़ते, तब तो नाव को समुद्र में छोड़कर डुबा ही देते, अभी तो अधिक गुणवान् कोई अन्य राजपुत्र तुम्हारा विवाह कर ही लेगा"—उसे जले पर नमक के समान लगी।[२] परन्तु भारतीय नारी के एक-पतित्व के आदर्श का पालन करने वाली राजीमती ने योगिनी की भाँति उन प्रभु के ध्यान में ही सारा जीवन काट डालने की अपनी उन सखियों के समक्ष ही प्रतिज्ञा कर ली।[३]

वह मेघ से आगे कहती है कि यद्यपि अखिल विश्वपूज्य मेरे पति वे श्रीनेमि इस विवाहोत्सव को त्यागकर उसी भाँति इसे असमाप्त छोडकर चले गये हैं, जैसे तुम धारावृष्टि को छोड़कर चले जाते हो, परन्तु फिर भी मैं गृहस्थावस्था तक उनकी उसी प्रकार अपने हृदय में आशा लगाये रहूँगी, जैसे पुनः वर्षा नक्षत्र आने तक प्रजा तुम्हारी आशा लगाये रहती है।[४]

**चतुर्थ सर्ग कथा :**

चतुर्थ सर्ग में मुख्य रूप से विरहविवशा राजीमती द्वारा पतिविरहिता स्त्री की दशाओं का सूक्ष्म वर्णन प्रस्तुत किया गया है। सर्वप्रथम राजीमती श्रीनेमि के दान की महिमा व प्रशंसा करती है।[५] तत्पश्चात् एक वर्ष पूर्ण होने पर शरद् ऋतु मे सर्वाङ्गविभूषित श्रीनेमि को राजीमती ने गवाक्ष से वनकानन जाते हुए इस प्रकार देखा जैसे कमलिनी जल से जानेवाले रवि को देखती है।[६] अपने प्रभु श्रीनेमि को अपने सामने ही वन जाते देख राजीमती प्रबल व विषम विरह पीडा से मूर्च्छित हो रही थी कि सखियो ने शीतोपचार द्वारा उसे सचेत किया। तदनन्तर "अब मै उनके द्वारा कीचड़ से गीले व गन्दे हुए वस्त्र की भाँति त्याग दी गयी हूँ" इस विचार से अपार शोकपूरित हो, वह शोकजलपूर्ण-कुम्भ की भाति हो गयी।[७]

अपने स्वामी के जगज्जीवातु दर्शनो के पान से पुष्ट और अब उच्छ्वास-व्याज से राजीमती का धूमायमान हृदय चूने की तरह फूट-फूट कर चूर्णित हो रहा था।[८] वह अपनी विरहपूर्ण दीनावस्था का मार्मिक वर्णन करती हुई[९], मेघ से अपने हर्षवर्धक उन श्रेष्ठ मुनीन्द्र के पास अपना सन्देश पहुँचाने का अनुरोध करती है।[१०] वह कहती है कि जब भगवान् श्रीनेमि शमजन्य सुखरस के पान से चिदानन्दपूर्ण हो, कुछ-कुछ आंखें खोलें, तब तुम उनके चरणो मे भ्रमरलीला करते हुए प्रियम्वद व अखिन्न होकर, मृदुवचनों से सन्देश कहना[११] कि जो निष्पापा मैं ईश-द्वारा पहले स्वीकार कर ली

---

१. आचार्य मेरुतुङ्ग : जैनमेघदूतम्, श्लोक ३।५१-५२। २. वही, ३।५३।
३. वही, ३।५४। ४. वही, ३।५५।
५. वही, ४।१-२। ६. वही, ४।३-४।
७. वही, ४।६। ८. वही, ४।७।
९. वही, ४।८-१०। १०. वही, ४।११।
११. वही, ४।१३।

जाकर स्त्रियों की मुकुटायित बना दी गयी थी, आज वही राजीमती आप द्वारा दूर हटायी जाने पर शोकरूपी क्षार-समुद्र से सङ्कुत होने से दुःखी चित्तवाली होकर आप से निवेदन करती है।[1] अन्त में वह अपने स्वामी श्रीनेमि के प्रति अपना विस्तृत सन्देश बतलाती है।[2] अपने उस सुदीर्घ सन्देश में राजीमती श्रीनेमि से ज्यादा जवाब-तलब ही करती है, अपने हृदय का उद्घाटन कम। कवि ने यहाँ पर राजीमती की विरह-व्यथा को अत्युत्तम ढङ्ग से व्यञ्जनापूर्ण शैली में अभिव्यञ्जित किया है। राजीमती की सखियाँ, उसकी विरह-वेदना तथा उसका इस प्रकार का सन्देश-कथन देखकर, उसे बहुत समझाती हैं तथा इसमें सारा दोष मोह का ही बतलाती हैं।[3]

सखियाँ इस महामोह को बोधरूपी शस्त्र से नष्ट कर डालने का परामर्श राजीमती को देती हैं[4] और प्रभु श्रीनेमि की विशेषताओं का वर्णन[5] करती हुई राजीमती को समझाती हैं कि "हे बुद्धिमति! उस वरवर्णिनी को, रङ्गरहित पाषाणखण्डों को रङ्गीन बनाते हुए देखकर यह न विश्वास कर लो कि मैं भी तो वरवर्णिनी हूँ, अतः मैं भी भगवान् श्रीनेमि को रागरञ्जित कर लूँगी, क्योंकि वह पाषाण तो नाम से चूर्ण है, परन्तु ये भगवान् श्रीनेमि वह अकृत्रिम हीरा हैं, जिसे अधिक चटकोले रङ्गों से भी नहीं रङ्गा जा सकता है।"[6] राजीमती सखियों के उक्त वचनों को सुनकर अपने शोक का परित्याग कर देती है और अपने पति के ध्यान से सावधान बुद्धिवाली वह तन्मयत्व ( स्वामिमयत्व ) प्राप्तकर, केवलज्ञान-प्राप्त अपने प्रभु श्रीनेमि की शरण में जाकर, व्रतग्रहण करके स्वामी के ध्यान से स्वामी की ही तरह रागद्वेषादिरहित होकर, स्वामी के प्रभाव से गिने हुए कुछ ही दिनों में परम आनन्द के सर्वस्व मोक्ष का वरण कर, अनुपम तथा अव्यय सौख्य-लक्ष्मी को प्राप्त कर, शाश्वत-सुख का उपभोग करती है।[7]

इस प्रकार आचार्य श्रीमेरुतुङ्गसूरि ने अपने इस सन्देशपरक काव्य में निश्चयमेव पाठकों के समक्ष एक ऐसा अति गूढ़ विशिष्ट सन्देश दिया है, जिसमें त्याग-प्रधान जीवन के प्रति एक दिव्य ज्योति प्रकाशित मिलती है। शृङ्गारपरक इस काव्य का शान्त रस में पर्यवसान कर तथा श्रीनेमि जैसे महापुरुष को इस काव्य का नायक बनाकर आचार्य मेरुतुङ्ग ने पाठकों के सम्मुख शान्तरस का जैसा आदर्श प्रस्तुत किया है, वैसे आदर्शपूर्ण सत्साहित्य से ही संसार में विश्वप्रेम की भावना उद्भूत हो सकती है। यह शान्त रस ही तृष्णाओं का क्षय करता है, मनुष्य को मानव-धर्म की स्मृति कराता है और मानव-हृदय में "सर्वे भवन्तु सुखिनः" की भावना उद्भूत करता है।

— शोध सहायक, पार्श्वनाथ विद्याश्रम शोध संस्थान
आई० टी० आई० रोड, वाराणसी-५

१. आचार्य मेरुतुङ्ग : जैनमेघदूतम्, श्लोक ४।१४। २. वही, ४।१५-३६।
३. वही, ४।३८। ४. वही, ४।३९।
५. वही, ४।४०। ६. वही, ४।४१।
७. वही, ४।४२।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ-सूची


१. जैन धर्म—पं० कैलाशचन्द्रशास्त्री; प्रकाशक—भारतीय दिगम्बर जैन संघ, चौरासी, मथुरा ( उ. प्र. ); पञ्चम संस्करण; सन् १९७५ ।

२. अञ्चलगच्छ दिग्दर्शन—श्रीपार्श्व; प्रकाशक—श्री मुमुक्षु अञ्चलगच्छ जैन समाज, गोविन्द कुञ्ज, नेहरू रोड, मुलुण्ड, बम्बई-८०; प्रथम संस्करण; सन् १९६८ ।

३. श्रीपट्टावलीपरागसङ्ग्रह—पं० कल्याणविजयगणि, प्रकाशक—श्री० क० वि० शास्त्रसङ्ग्रह समिति, शा० मुनिलाल जी थानमल जी, श्रीजालोर (राज०); प्रथम संस्करण; सन् १९६६ ।

४. प्रबन्धचिन्तामणि—आचार्य मेरुतुङ्ग (प्रथम); प्रकाशक—सिन्घी जैन ज्ञानपीठ, शान्ति निकेतन (बङ्गाल); प्रथम संस्करण; सन् १९३३ ।

५. जैनमेघदूतम्—आचार्य मेरुतुङ्ग; सम्पादक - श्रीचतुरविजयमुनि; प्रकाशक—जैन आत्मानन्द सभा, भावनगर; प्रथम संस्करण; सन् १९२४ ।

६. महाकवि कालिदासकृत मेघदूत और जैनकवि मेरुतुङ्गकृत जैनमेघदूत का साहित्यिक अध्ययन—लेखक का पी-एच० डी० शोध-प्रबन्ध; उपलब्ध - पा० वि० शोध संस्थान, वाराणसी-५ ।

७. संस्कृत के सन्देश-काव्य—डा० रामकुमार आचार्य; प्रकाशक—डा० रामकुमार आचार्य, संस्कृत विभाग, राजकीय कालेज, अजमेर; प्रथम संस्करण; सन् १९६३ ।

८. संस्कृत काव्य के विकास में जैनकवियों का योगदान—डा० नेमिचन्द्र शास्त्री; प्रकाशक—भारतीय ज्ञानपीठ, ३६२०।२१ नेताजी सुभाष मार्ग, दिल्ली-६; प्रथम संस्करण; सन् १९७१ ।

९. श्री आर्य कल्याण गौतम स्मृति ग्रन्थ—(सम्पादक) मुनि श्रीकलाप्रभसागर जी, बम्बई ।

१०. The Indian Sect of the Jainas—J. G. Buhler; Publisher—Luzac of Co, 46, Great Russell Street, London; 1903.

# ब्रह्मशान्ति यक्ष

**मारुतिनन्दन प्रसाद तिवारी**

जैन परम्परा में २४ जिनों ( या तीर्थङ्करों ) के शासनदेवताओं के रूप में २४ यक्ष-यक्षी युगलों का निरूपण हुआ है। जैन देवकुल में जिनों के पश्चात् उनसे सम्बद्ध यक्ष-यक्षी युगलों को सर्वाधिक प्रतिष्ठा मिली। २४ यक्ष-यक्षी युगलों के अतिरिक्त जैन परम्परा में कुछ अन्य यक्ष भी लोकप्रिय रहे हैं, जिनमें ब्रह्मशान्ति का महत्त्व सर्वाधिक है। ब्रह्मशान्ति यक्ष के प्राचीनतम उल्लेख ल० ९वीं-१०वीं शती ई० के श्वेताम्बर ग्रन्थों में प्राप्त होते हैं। दिगम्बर परम्परा में ब्रह्मशान्ति यक्ष का उल्लेख नहीं है, इसी कारण दिगम्बर सम्प्रदाय में उनकी मूर्तियाँ भी नहीं बनीं। श्वेताम्बर और दिगम्बर परम्परा में १० वें जिन शीतलनाथ के चतुर्मुख तथा पद्म पर आसीन और आठ या दस भुजाओं वाले ब्रह्म यक्ष का उल्लेख हुआ है, पर लाक्षणिक विशेषताओं की दृष्टि से ब्रह्म यक्ष ब्रह्मशान्ति से सर्वथा भिन्न है। दक्षिण भारत के दिगम्बर सम्प्रदाय में भी ब्रह्मदेव-स्तम्भ तथा ब्रह्मयक्ष की परम्परा है, किन्तु स्वरूप की दृष्टि से ब्रह्मदेव ब्रह्मशान्ति से पूरी तरह अलग है।[1] ब्रह्मशान्ति यक्ष की उत्पत्ति, उसके पूर्वभव एवं प्रतिमालक्षणों की चर्चा उमाकान्त शाह ने "ब्रह्मशान्ति यक्ष" शीर्षक लेख में विस्तार से की है।[2]

ब्रह्मशान्ति यक्ष के पूर्वभव की कथा सर्वप्रथम जिनप्रभसूरिकृत **कल्पप्रदीप** (१४ वी शती ई०) के "सत्यपुरतीर्थकल्प" में दी गई है।[3] ग्रन्थ के अनुसार ब्रह्मशान्ति यक्ष (बंभसंतिजक्ख) पूर्वभव मे शूलपाणि यक्ष था, जिसने महावीर की तपस्या मे अनेक प्रकार के कठिन उपसर्ग उपस्थित किये थे। उपसर्ग का कोई असर न होने के बाद शूलपाणि यक्ष महावीर का भक्त बन गया और उसी समय से उसे ब्रह्मशान्ति यक्ष कहा जाने लगा। प्रारम्भिक ग्रन्थों में शूलपाणि यक्ष के कई उल्लेख प्राप्त होते हैं, किन्तु उनमें कहीं भी उसका ब्रह्मशान्ति यक्ष से सम्बन्ध नही बताया गया। इस आधार पर उमाकान्त शाह ने जो माना है कि जिनप्रभसूरि ने शूलपाणि और ब्रह्मशान्ति यक्षों की दो अलग-अलग परम्पराओं को मिला दिया था,[4] यह उचित ही है।

उपलब्ध प्रमाणों से ब्रह्मशान्ति यक्ष की परम्परा को ९वी-१०वीं शती ई० के पूर्व नहीं ले जाया जा सकता है। ब्रह्मशान्ति यक्ष का निरूपण सबसे पहले **निर्वाणकलिका** (पादलिप्तसूरि III कृत, ल० ९०० ई०) एव **स्तुतिचतुर्विंशतिका** (शोभनमुनिकृत, ल० ९७३ ई०) मे हुआ है। जिनप्रभसूरि के अनुसार वि० संवत् १०८१ (=ई० १०२४) में सत्यपुर (सच्चउर-साचौर, राजस्थान) में

---

१. द्रष्टव्य, शाह, यू० पी०, "ब्रह्मशान्ति ऐण्ड कपर्दी यक्षज," **जर्नल आफ एम० एस० युनिवर्सिटी ऑव बड़ौदा**, खं० ७, अं० १, मार्च १९५८, पृ० ६३-६५।

२. **वही**, पृ० ५९-६५।

३. **विविधतीर्थकल्प**, ( जिनप्रभसूरिकृत ), सम्पा० जिनविजय, भाग १, सिंघी जैन ग्रन्थमाला—१०, शान्तिनिकेतन ( बङ्गाल ), १९३४, पृ० २८-३०।

४. शाह, यू० पी०, **पूर्वनिर्दिष्ट**, पृ० ६२-६३।

ब्रह्मशान्ति यक्ष विद्यमान थे।[1] पाल्हणपुत्र के **आबुरास** (सं० १२८९ = ई० १२३३) में भी मोढेरा (महेसाणा, उ० गुजरात) में ब्रह्मशान्ति यक्ष के पूजन का उल्लेख है। घाणेराव (पाली, राजस्थान) के महावीर मन्दिर (१० वीं शती ई०), कुम्भारिया (बनासकांठा, गुजरात) के महावीर और शान्तिनाथ मन्दिरों (११वीं शती ई०), सेवाणी (पाली, राजस्थान) के महावीर मन्दिर (११ वीं शती ई०), देलवाड़ा (सिरोही, राजस्थान) के विमलवसही (रङ्गमण्डप-भ्रमिका-१२वीं शती उत्तरार्ध ई०) और लूणवसही (१२३१ ई०) एवं ओसियां (जोधपुर, राजस्थान) की पूर्वी जैन देवकुलिका (११ वीं शती ई०) की ब्रह्मशान्ति यक्ष की मूर्तियाँ भी १०वी से १३वीं शती ई० के मध्य श्वेताम्बर स्थलों पर ब्रह्मशान्ति की लोकप्रियता की साक्षी हैं।

**निर्वाणकलिका** में जटामुकुट, पादुका एवं उपवीत से शोभित, बड़े एवं तीक्ष्ण दांतों तथा भयङ्कर दर्शन वाले ब्रह्मशान्ति को चतुर्भुज कहा गया है। भद्रासन पर विराजमान यक्ष के दक्षिण करों में अक्षमाला और दण्ड तथा वाम हस्तों में छत्र और कमण्डलु दरशाया गया है।[2] शोभनमुनि की **स्तुति-चतुर्विंशतिका** में भी ब्रह्मशान्ति का चतुर्भुज स्वरूप ही विवेचित है। यक्ष के करों के आयुध **निर्वाणकलिका** के ही समान है।[3]

घाणेराव के महावीर मन्दिर की चतुर्भुज मूर्ति (दक्षिण का वेदिबन्ध) ब्रह्मशान्ति यक्ष की ज्ञात मूर्तियों में प्राचीनतम है। यक्ष के हाथों में वरदाक्ष, चक्राकार पद्म, छत्र और जलपात्र हैं।[4] किञ्चित् घटोदर एवं श्मश्रु और जटामुकुट से युक्त ब्रह्मशान्ति ललितमुद्रा मे पद्म पर आसीन हैं।[5] ओसियां के महावीर मन्दिर के समीप की पूर्वी जैन देवकुलिका (दक्षिण का वेदिबन्ध) पर भी चतुर्भुज ब्रह्मशान्ति को मूर्ति है (चित्र १)। श्मश्रु और जटाजूट से शोभित तथा किञ्चित् घटोदर

---

१. **विविधतीर्थकल्प**, पृ० २९, लाइन २१-२३।

२ ब्रह्मशान्ति पिंगवर्णं दंष्ट्राकराल जटामुकुटमण्डितं
पादुकारूढ भद्रासनस्थितमुपवीतालंकृतस्कन्धं चतुर्भुजं
अक्षसूत्रदण्डकान्वितदक्षिणपाणि कुण्डिकाछत्रालंकृतवामपाणि चेति ॥
— **निर्वाणकलिका २१. १।**
( सम्पा० मोहनलाल भगवानदास, मुनि श्रीमोहनलालजी जैन ग्रन्थमाला ५, बम्बई, १९२६, पृ० ३८ )

३. दण्डच्छत्रकमण्डलूनि कलयन् स ब्रह्मशान्तिः क्रियात्
सन्त्यज्यानि शमी क्षणेन शमिनो मुक्ताक्षमाली हितम् ॥
तप्ताष्टापदपिण्डपिंगलरुचिर्योऽधारयन्मूढता
संत्यज्यानिशमीक्षणेन शमिनो मुक्ताक्षमालीहितम् ॥
—**स्तुतिचतुर्विंशतिका १६. ४।**
( सम्पा० एच० आर० कापडिया, बम्बई, १९२७ ).

४. इस लेख में यक्ष के हाथों के आयुधों की गणना निचले दाहिने हाथ से प्रारम्भ करके घड़ी की सूई की गति के क्रम मे की गयी है।

५. द्रष्टव्य, ढाकी, एम० ए०, "सम अर्ली जैन टेम्पल्स् इन वेस्टर्न इण्डिया", **श्री महावीर जैन विद्यालय गोल्डेन जुबिली वाल्यूम**, बम्बई, १९६८, पृ० ३३२।

ब्रह्मशान्ति ललितमुद्रा में भद्रासन पर विराजमान हैं। आसन के समीप हंसवाहन उत्कीर्ण है। उनके करों में वरदमुद्रा, स्रुक, पुस्तक एवं जलपात्र हैं।[1]

ब्रह्मशान्ति की सर्वाधिक मूर्तियाँ कुम्भारिया और देलवाड़ा के जैन मन्दिरों में हैं। ब्रह्मशान्ति के साथ हंस और गजवाहनों के अङ्कन के प्रथम दृष्टान्त इन्हीं स्थलों पर मिलते हैं। कुम्भारिया के महावीर और शान्तिनाथ मन्दिरों ( नवचौकी एवं भ्रमिका वितान ) में कुल पाँच मूर्तियाँ हैं।[2] ब्रह्मशान्ति के निरूपण में स्वरूपगत विविधता इसी स्थल पर दृष्टिगत होती है। सभी उदाहरणों में ब्रह्मशान्ति कुम्भोदर और चतुर्भुज तथा ललितमुद्रा में स्थित एवं दाढ़ी और मूँछों से युक्त हैं। एक अपवाद के सिवाय वाहन के रूप में यहाँ हमेशा गज का अङ्कन हुआ है। महावीर मन्दिर की पश्चिमी भ्रमिका के एक वितान पर अङ्कित ऋषभनाथ के जीवनदृश्यों में गोमुख यक्ष और अम्बिका यक्षी के साथ ब्रह्मशान्ति भी उत्कीर्ण है ( चित्र २ )। भद्रासन पर विराजमान ब्रह्मशान्ति के आसन के समक्ष हंस तथा करों में वरदमुद्रा, पद्म, पुस्तक एवं जलपात्र हैं। अन्य चार उदाहरणों में करण्ड-मुकुट, छन्नवीर, उपवीत आदि से मण्डित यक्ष के हाथों में वरद (या वरदाक्ष), छत्र, पुस्तक और जलपात्र (या फल) हैं ( चित्र ३ )। शान्तिनाथ मन्दिर की पश्चिमी भ्रमिका के वितान की मूर्ति में पुस्तक ऊर्ध्व दक्षिण कर में है और वाम करों में छत्र और पद्म प्रदर्शित हैं।[3]

विमलवसही में ब्रह्मशान्ति की तीन मूर्तियाँ हैं।[4] इनमें यक्ष चतुर्भुज और षड्भुज है। चतुर्भुज मूर्तियाँ देवकुलिका ५४ के समक्ष की भ्रमिका तथा नवचौकी के वितानों पर उत्कीर्ण हैं। पहले उदाहरण में ब्रह्मशान्ति की मूर्ति सुपार्श्वनाथ की मूर्ति के ऊपर अङ्कित है। घटोदर और श्मश्रुयुक्त ब्रह्मशान्ति यहां ललितासन में है और उनके करों में वरद, पद्म, पुस्तक और जलपात्र है। भद्रासन पर विराजमान यक्ष के पार्श्वों में दो चामरधारिणियों का भी अङ्कन हुआ है। दूसरी मूर्ति में भी यक्ष भद्रासन पर ललितमुद्रा में आसीन है और उनके हाथों में अक्षमाला, पुस्तक, छत्र और

१. महावीर मन्दिर ( ८वी शती ई० ) के गूढमण्डप पर दो ऐसी द्विभुज स्थानक मूर्तियाँ है, जिनकी ठिगनी शरीर रचना तथा उनका घटोदर एवं यज्ञोपवीत से युक्त होना, उनके ब्रह्मशान्ति यक्ष होने की सम्भावना व्यक्त करता है। इन मूर्तियों के करों मे जलपात्र और पुस्तक प्रदर्शित है।

२. शान्तिनाथ मन्दिर की भ्रमिका एवं नवचौकी के वितानों, और नवचौकी की पीठ पर यक्ष की तीन, तथा महावीर मन्दिर के पूर्व और पश्चिम की भ्रमिका के वितानों पर दो मूर्तियां हैं।

३. शान्तिनाथ मन्दिर की पश्चिमी भ्रमिका के एक वितान की मूर्ति में ब्रह्मशान्ति महावीर के जीवनदृश्यों के मध्य उत्कीर्ण है। यहाँ ब्रह्मशान्ति के साथ यक्षी भी आमूर्तित है। सम्भव है यह महावीर के यक्ष-यक्षी का अङ्कन हो। महावीर के पारम्परिक यक्ष ( मातङ्ग ) के स्थान पर यहाँ ब्रह्मशान्ति का अङ्कन स्वतन्त्र यक्ष के साथ ही ब्रह्मशान्ति की महावीर के यक्ष के रूप में कुम्भारिया मे निरूपण की परम्परा को भी स्पष्ट करता है।

४. सादरी स्थित पार्श्वनाथ ( पूर्वी शिखर ) और नाड्लाई स्थित शान्तिनाथ ( पूर्वी वेदिबन्ध ) मन्दिरो ( पाली, राजस्थान, ११वी शती ई०) की दो चतुर्भुज मूर्तियों की सम्भावित पहचान भी ब्रह्मशान्ति से की जा सकती है। यक्ष के हाथों में वरदमुद्रा, छत्र ( या पद्म ), पद्म और जलपात्र प्रदर्शित हुए हैं। इन मूर्तियो मे वाहन का अङ्कन नही हुआ है।

जलपात्र हैं। दोनों ही उदाहरणों में वाहन नहीं हैं। तीसरी मूर्ति रङ्गमण्डप से लगे वायव्य वितान पर उत्कीर्ण है (चित्र ४)। षड्भुज ब्रह्मशान्ति यहाँ त्रिभङ्ग मे हैं। सुदीर्घ माला, हार, कुण्डल, यज्ञोपवीत एवं करण्डमुकुट से आभूषित, लम्बी दाढ़ी और मूँछोंवाले ब्रह्मशान्ति के वाम पार्श्व में हंस भी उत्कीर्ण है। यक्ष के दो हाथ वरद और अभय मे हैं और शेष में छत्र, पद्म, पुस्तक और जलपात्र धारण किया है। किञ्चित् बृहद्जठर यक्ष के दक्षिण और वाम पार्श्वों में आराधकों की स्थानक मूर्तियाँ निरूपित हैं। इन आराधकों के एक हाथ जयमुद्रा मे ऊपर उठे हैं। इन आकृतियों के समीप दो चामरधारिणी बनी हैं। इनके दक्षिण और वाम पार्श्वों में क्रमशः ५ और ४ अन्य आकृतियाँ भी उकेरी हैं, जो सम्भवतः सेवकों की आकृतियाँ हैं। मूर्ति के दोनों छोरों पर हंस की पुनः दो मूर्तियाँ बनी हैं। इस प्रकार विमलवसही में ब्रह्मशान्ति के साथ हंस केवल एक उदाहरण में ही आकारित किया गया है, किन्तु करों में छत्र, पद्म एवं पुस्तक की उपस्थिति तथा यक्ष के श्मश्रुयुक्त और किञ्चित् घटोदर होने में एकरूपता है।

लूणवसही में ब्रह्मशान्ति की केवल एक ही मूर्ति मिलती है, जो रङ्गमण्डप से सटे अग्निकोण के वितान पर है (चित्र ५)। दाढ़ी-मूँछों, जटामुकुट, उपवीत एवं प्रलम्बमाला से युक्त षड्भुज यक्ष किञ्चित् घटोदर है। त्रिभङ्ग में अवस्थित यक्ष के दाहिने पार्श्व मे हंस है। यक्ष के हाथों में वरदाक्ष, अभयमुद्रा, पद्म, स्रुक, वज्र और जलपात्र हैं। दोनो पार्श्वो मे घट एवं मालाधारी सेवकों की चार आकृतियाँ है। इनके समीप हरबाजू अभयाक्ष और जलपात्र से युक्त चार अन्य पुरुषाकृतियाँ हैं। यज्ञोपवीत से युक्त ये आकृतियाँ सम्भवतः ब्राह्मण साधु है। विमलवसही की षड्भुज मूर्ति के समान यहाँ भी दोनों सिरों पर हंस की दो आकृतियाँ बनी है। विमलवसही और लूणवसही की मूर्तियाँ ब्रह्मशान्ति के निरूपण मे पूरी तरह ब्राह्मण देवकुल के ब्रह्मा का प्रभाव दरशाती है। ब्रह्मशान्ति के साथ कई अन्य आकृतियों का अङ्कन-इन स्थलों पर उनकी विशेष प्रतिष्ठा का परिचायक है।

उमाकान्त शाह ने पाटण स्थित आदीश्वर मन्दिर एवं कुछ लघुचित्रों मे ब्रह्मशान्ति के अङ्कन का भी उल्लेख किया है। आदीश्वर मन्दिर की मूर्ति में श्मश्रु और मूँछों से युक्त चतुर्भुज ब्रह्मशान्ति उपवीत एवं मुकुट से शोभित है और उनके हाथों में अक्षमाला, छत्र, पुस्तक और जलपात्र है।[1] जहाँ मूर्तियों मे ब्रह्मशान्ति सर्वदा सौम्यमुख हैं, वहीं चित्रों में **निर्वाणकलिका** के निर्देशों के अनुरूप यक्ष को भयानक दर्शन वाला भी दिखाया गया है। छाणी ताडपत्र-लघुचित्र में भयानक दर्शन वाले चतुर्भुज यक्ष के हाथों में पुस्तक, छत्र, स्रुक और वरद् प्रदर्शित है। ललितासनासीन यक्ष के समीप हंस भी अङ्कित है। पाटण से प्राप्त **कल्पसूत्र** के चित्रों में भी चतुर्भुज ब्रह्मशान्ति का अङ्कन हुआ है। यहाँ गजवाहन (?) वाले ब्रह्मशान्ति भद्रासनासीन और उपवीत तथा मुकुटमण्डित है। यक्ष के तीन करों मे जलपात्र, दण्ड, छत्र है और एक हस्त प्रवचनमुद्रा में है।[2] संवत् १४७० (ई० १४१३) के वर्धमान-विद्यापट में चतुर्भुज ब्रह्मशान्ति का अत्यन्त रोचक अङ्कन हुआ है, जो ब्रह्मशान्ति यक्ष के निरूपण में ज्ञात परम्परा के स्थान पर जिनप्रभसूरि विवरणित "सत्यपुरतीर्थकल्प" का प्रभाव प्रतीत होता है, जिसमें ब्रह्मशान्ति को पूर्वभव में शूलपाणि यक्ष बताया गया है। "ब्रह्मशान्ति" अभिधानयुक्त इस चित्र में ललितमुद्रा में आसीन यक्ष का एक पैर वृषभ पर रखा है। यक्ष के तीन हाथो मे प्रवचन,

---

१. शाह, यू० पी०, **पूर्वनिर्दिष्ट**, पृ० ६१-६२।

२. **वही**, पृ० ६१।

त्रिशूल और वरद् हैं। एक हाथ की वस्तु स्पष्ट नहीं है।[1] त्रिशूल और वृषभ जैन परम्परा के शूलपाणि यक्ष का स्मरण कराते हैं, जिसका स्वरूप, जैसा कि आगे कहा जा चुका है, शिव से प्रभावित रहा है।

इस तरह स्पष्ट है कि ब्रह्मशान्ति यक्ष ल० ९वीं-१०वीं शती ई० में जैन देवकुल (श्वेताम्बर) में सम्मिलित हुए। उमाकान्त शाह ने ब्रह्मशान्ति यक्ष के स्वरूप पर ब्रह्मा का प्रभाव स्वीकार किया है। किन्तु इस प्रसङ्ग में विचार करने पर स्पष्ट होता है कि ब्रह्मशान्ति का स्वरूप कभी स्थिर नहीं हो सका, यही कारण है कि साहित्यिक परम्परा और प्रतिमाङ्कनों में स्पष्ट अन्तर दृष्टिगत होता है। वाहन के रूप में हंस के साथ ही गज और वृषभ का अङ्कन भी उपर्युक्त धारणा का ही समर्थन करता है। उपलब्ध मूर्तियाँ कभी ज्ञात परम्परा का निर्वाह करती नहीं दीखती है। उमाकान्त शाह ने हंस तथा हाथों में पुस्तक और स्रुक के आधार पर ब्रह्मा का प्रभाव स्वीकारा है। साथ ही यह भी बताया है कि मारवाड़ और पश्चिम भारत में ब्रह्मोपासकों की प्रबलता के कारण जैन धर्म में ब्रह्मा के स्वरूप वाले यक्ष की ब्रह्मशान्ति के रूप मे कल्पना की गयी।[2] पश्चिम भारत में ब्रह्मा की बिखरी हुई स्वतन्त्र मूर्तियों के अतिरिक्त अजमेर के समीप पुष्कर स्थित ब्रह्मा मन्दिर तथा उत्तरी गुजरात में खेड् ब्रह्मा मन्दिर भी ब्रह्मा की लोकप्रियता के साक्षी है। ब्रह्मा की इस लोकप्रियता के कारण ही जैनों ने मोढेरा, साचौर, देलवाड़ा, कुम्भारिया तथा कुछ अन्य स्थलों पर ब्रह्मशान्ति की मूर्तियां स्थापित की।[3]

ब्रह्मशान्ति के शास्त्रीय-स्वरूप पर विचार करने से उस पर ब्रह्मा से अधिक विष्णु के एक अवतार स्वरूप-वामन का प्रभाव स्पष्ट होता है। **निर्वाणकलिका** मे जटामुकुट, पादुका और उपवीत से युक्त ब्रह्मशान्ति अक्षमाला, दण्ड, छत्र और कमण्डलु से युक्त हैं। ग्रन्थ में ब्रह्मा से सम्बद्ध पुस्तक, स्रुक और हंसवाहन तथा यक्ष के चतुर्मुख होने का अनुल्लेख है। दूसरी ओर **अग्निपुराण** एवं **वैखानस आगम** जैसे ग्रन्थो मे वामन के करों मे छत्र, दण्ड और पुस्तक के होने का उल्लेख है।[4] उपवीत धारित वामन को कभी-कभी लम्बोदर भी बताया गया है। ज्ञातव्य है कि ब्रह्मशान्ति के साथ श्मश्रु, जटामुकुट, हंसवाहन तथा करों मे पुस्तक और स्रुक केवल शिल्पाङ्कन मे ही प्रदर्शित हुआ है।

साहित्य और शिल्प दोनों में प्रारम्भ में ब्रह्मशान्ति का चतुर्भुज स्वरूप आलेखित हुआ

---

१. शाह, यू० पी०, **पूर्वनिर्दिष्ट** पृ० ६१।

२. **वही**, पृ० ६२-६३।

३. **वही**, पृ० ६२-६३।

४. छत्री दण्डी वामनः ''**अग्निपुराण** ४९.५।
छत्रदण्डधरं कौपीनवामसं शिखापुस्तकमेखलोपवीत-
कृष्णाजिनसमायुतं''''—**वैखानस आगम**
द्रष्टव्य, राव, टी० ए० गोपीनाथ, **एलिमेण्ट्स आव हिन्दू आइकानोग्राफी**, खण्ड १, भाग २, परिशिष्ट-सी, पृ० ३६; खण्ड १, भाग १, वाराणसी, १९७१ (पुनर्मुद्रित), पृ० १६३-६४; बनर्जी, जे० एन०, **दि डेवलपमेण्ट ऑव हिन्दू आइकानोग्राफी**, कलकत्ता, १९५६, पृ० ४१८।



ब्रह्मशान्ति, दक्षिणभित्ति, पूर्वी जैन देवकुलिका,
ओसियाँ, ११ वी शती ई०



ब्रह्मशान्ति (दाएँ), पश्चिमी भ्रमिका वितान, महावीर
मन्दिर, कुम्भारिया, ११ वी शती ई०



ब्रह्मशान्ति (दाएँ), पूर्वी भ्रमिका वितान, शान्तिनाथ मन्दिर,
कुम्भारिया, ११ वी शती ई०



षड्भुज ब्रह्मशान्ति, रंगमण्डप से लगा वायव्य विकर्ण वितान, विमलवसही, १२ वीं शती ई०



षड्भुज ब्रह्मशान्ति रंगमण्डप से लगा अग्निकोण का विकर्ण वितान, लूणवसही १२३१ ई०

है[1]। ब्रह्मशान्ति के षड्भुज स्वरूप की मूर्तियाँ १२वी-१३वीं शती ई० में केवल देलवाड़ा के विमलवसही और लूणवसही में बनीं। साहित्यिक परम्परा जहाँ ब्रह्मशान्ति के निरूपण में केवल विष्णु के वामन स्वरूप का प्रभाव प्रदर्शित करती है, वहीं मूर्तियाँ ब्रह्मा और वामन स्वरूपों का समवेत प्रभाव दरशाती हैं। यह दूसरी बात है कि मूर्तियों में ब्रह्मा का प्रभाव अधिक मुखर है। हंस तथा करों में पद्म, पुस्तक, जलपात्र और दो उदाहरणों में स्रुक तथा श्मश्रु और मूँछों का प्रदर्शन स्पष्टतः ब्रह्मा के स्वरूप से प्रभावित है[2]। दूसरी ओर छत्र विष्णु के वामन-स्वरूप से अनुलक्षित है। पर मूर्तियों में ब्रह्मा के समान ब्रह्मशान्ति को कभी चतुर्मुख नहीं दिखाया गया। साथ ही **निर्वाणकलिका** के विवरण के अनुरूप कुछ चित्रों के अतिरिक्त ब्रह्मशान्ति को कभी भीषण दर्शन-वाला भी नहीं दिखाया गया है।[3] मूर्त उदाहरणों में ब्रह्मशान्ति के साथ पादुका[4] और दण्ड भी नही दिखाये गये है। इनके अतिरिक्त कुम्भारिया की मूर्तियों तथा पाटण से प्राप्त **कल्पसूत्र** के चित्रों मे ब्रह्मशान्ति के साथ गजवाहन का अङ्कन भी किसी ज्ञात परम्परा से निर्देशित नही है। १४१३ ई० के वर्धमान-विद्यापट में ब्रह्मशान्ति का अङ्कन स्पष्टतः **विविध तीर्थकल्प** की शूलपाणि यक्ष की कथा परम्परा से प्रभावित है। यहाँ ब्रह्मशान्ति का निरूपण स्पष्टतः शिव से प्रभावित रहा है। इस प्रकार ब्रह्मशान्ति के निरूपण में न्यूनाधिक ब्राह्मण धर्म के तीनों प्रमुख देवों—ब्रह्मा, विष्णु, शिव—का प्रभाव देखा जा सकता है।

— व्याख्याता, कला-इतिहास विभाग,
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी-५

१. ब्रह्मशान्ति की द्विभुज मूर्ति का अकेला उदाहरण सेवाड़ी के महावीर मन्दिर के गूढमण्डप की उत्तरी भित्ति पर आलेखित है। श्मश्रु और पादुका से युक्त यक्ष के दाहिने हाथ मे अक्षमाला और बाये में जलपात्र है। द्रष्टव्य, ढाकी, एम० ए०, **पूर्वनिर्दिष्ट**, पृ० ३३७-३८।

२. **बृहत्संहिता** ५७.४१; **मत्स्यपुराण** २५९.४०-४४ ( मत्स्यपुराण मे ब्रह्मा के एक बाये हाथ मे दण्ड का भी उल्लेख हुआ है ); **रूपमण्डन** २.६-७।

३. छाणी ताडपत्र-लघुचित्र।

४. सेवाड़ी के महावीर मन्दिर की मूर्ति अकेला अपवाद है।

## चित्र-सूची

**चित्र—१**: ब्रह्मशान्ति, दक्षिणभित्ति, पूर्वी जैन देवकुलिका, ओसियाँ, ११वी शती ई०।

**चित्र—२**: ब्रह्मशान्ति (दाएँ), पश्चिमी भ्रमिका वितान, महावीर मन्दिर, कुम्भारिया, ११वी शती ई०।

**चित्र—३**. ब्रह्मशान्ति (दाएँ), पूर्वी भ्रमिका वितान, महावीर मन्दिर, कुम्भारिया, ११वी शती ई०।

**चित्र—४**: षड्भुज ब्रह्मशान्ति, रंगमण्डप से लगा वायव्य वितान, विमलवसही, १२वी शती ई०।

**चित्र—५**: षड्भुज ब्रह्मशान्ति, रंगमण्डप से लगा अग्निकोण वितान, लूणवसही, १२३१ ई०।

## आभार-प्रदर्शन

चित्र २, ३ अमेरिकन इन्स्टिट्यूट ऑव इण्डियन स्टडीज, वाराणसी तथा चित्र ४ आर्कियलाजिकल सर्वे ऑव इण्डिया, दिल्ली के सौजन्य से साभार।

# जैनागम साहित्य में स्तूप*

सागरमल जैन

जैनागमों में स्तूप एवं स्तूप-मह का सर्वप्रथम उल्लेख हमें आचारांग सूत्र के द्वितीय श्रुत-स्कन्ध ( आयारचूला ) के तृतीय एवं चतुर्थ अध्ययनों में मिलता है[1]। आचारांग के पश्चात् अंग आगमों में स्थानांग[2] और प्रश्नव्याकरण[3] में; उपांग साहित्य में जीवाभिगम[4], जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति,[5] पुनः व्याख्यासाहित्य में हमें आवश्यकनिर्युक्ति[6], आवश्यकचूर्णि[7], व्यवहारचूर्णि तथा आचारांग,

---

* 'बौद्ध स्तूप' पर आयोजित अन्तर्राष्ट्रीय संगोष्ठी ( प्रा०भा०सं० एवं पु० विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी ) में पठित निबन्ध।

१(क). से भिक्खू वा भिक्खुणी वा गामाणुगामं दूइज्जमाणे········रुक्खं वा चेइय-कडं, थूभं वा चेइयकडं········ णो········णिज्झाएज्जा।

—आचारांग ( द्वितीय श्रुतस्कन्ध-आयारचूला ), ३।४७।

(ख). से भिक्खू वा भिक्खुणी वा जहा वेगइयाइं रूवाइं········रुक्खा वा चेइय-कडं········णो········सुकडे ति वा, सुट्ठुकडे ति वा, "साहुकडे ति वा, कल्लाणे ति वा"।

—वही, ४।२१।

(ग). से भिक्खू वा भिक्खुणी वा········थूभ-महेसु वा, चेतिय-महेसु वा········तहप्पगारं असणं व पाणं वा···· ····णो पडिगाहेज्जा।

— वही, १।२४।

२. ········तासि णं मणिपेढियाणं उवरि चत्तारि-चत्तारि चेइयथूभा पण्णत्ता।

—स्थानांग, ४।३३९।

३(क). चिति-वेदि-खातिय-आराम-विहार-थूभ········य अट्ठाए पुढवि हिंसति मंदबुद्धिया।

—प्रश्नव्याकरण, १।१४।

(ख). और भी देखें—प्रश्नव्याकरण, ४।४।

४. तहेव महिंदज्झया चेतियरुक्खो चेतियथूभे पच्चत्थिमिल्ला मणिपेढिया जिणपडिमा।

—जीवाभिगम, ३।२।१४२।

५. ········खिप्पामेव भो देवाणुप्पिआ तित्थगरचिइगं जावअणगारचिइगं च खीरोदगेणं णिव्वावेह, तए णं ते मेहकुमारा देवा तित्थगरचिइगं जाव णिव्वावेंति, तए णं से सक्के देविंदे देवराया भगवओ तित्थगरस्स उवरिल्लं दाहिणं सकहं गेण्हइ········तए णं से सक्के वयासी सव्वरयणामए महइमहालए तओ चेइअथूभे करेह।

—जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, २।३३।

६. निव्वाण चिइगाई जिणस्स इक्खाग सेसयाणं च।
सकहा थूभ जिणहरे जायग तेणाहिअग्गित्ति॥ —आवश्यक निर्युक्ति, ४५।

७(क). तए णं से सक्के बहवे भवणपति जाव वेमाणिया एवं वयासीखिप्पामेव भो तओ चेइअ-थूभे करेह।

—आवश्यक चूर्णि, ऋषभनिर्वाण प्रकरण, पृ० २२३।

(ख). थूभा एगं तित्थगरस्स व सेसाणं एगूणस्स भाउय सयस्स।

—आवश्यक चूर्णि, अष्टपद चैत्य प्रकरण, पृ० २२७।

स्थानांग आदि आगमों की टीकाओं में स्तूप, चैत्यस्तूप एवं स्तूपमह का उल्लेख मिलता है[1]। आचारांग में स्वतन्त्र रूप से स्तूप शब्द का प्रयोग न होकर 'चैत्यकृत स्तूप' (थूमं, वा चेइयकडं)—इस रूप में प्रयोग हुआ है। यहाँ चेइयकडं शब्द के अर्थ को स्पष्ट कर लेना होगा। चेइयकडं शब्द भी दो शब्दों के योग से बना है—चेइय + कडं। प्रो० ढाकी[2] का कहना है कि कडं शब्द प्राकृत कूड या संस्कृत कूट का सूचक है, जिसका अर्थ होता है—ढेर ( Heap ), विशेष रूप से छत्राकार आकृति का ढेर। इस प्रकार वे "चेइयकडं" का अर्थ करते हैं—कूटाकार या छत्राकार चैत्य तथा थूभ को इसका पर्यायवाची मानते हैं। किन्तु मेरी दृष्टि में 'चेइयकडं' शब्द थूभ ( स्तूप ) का विशेषण है, पर्यायवाची नहीं। चेइयकडं थूभ ( चैत्यीकृत स्तूप ) का तात्पर्य है—चिता या शारीरिक अवशेषों पर निर्मित स्तूप अथवा चिता या शारीरिक अवशेषों से सम्बन्धित। सम्भवतः वे स्तूप जो चिता-स्थल पर बनाये जाते थे अथवा जिनमें किसी व्यक्ति के शारीरिक अवशेष रख दिये जाते थे, चैत्यीकृत स्तूप कहलाते थे। यहाँ कडं शब्द कूट का वाचक नहीं अपितु कृत का वाचक है। भगवती में कडं शब्द कृत का वाचक है[3]। पुनः कडं का कूट करने पर 'रुक्खं वा चेइयकडं' का ठीक अर्थ नहीं बैठेगा। "रुक्खं वा चेइयकडं" का अर्थ है—चिता-स्थल या अस्थि आदि के ऊपर रोपा गया वृक्ष। चेइयकडं का अर्थ पूजनीय भी किया जा सकता है। प्रो० उमाकांत शाह[4] ने यह अर्थ किया भी है, किन्तु मेरी दृष्टि में यह परवर्ती अर्थ-विकास का परिणाम है। अतः जैन साहित्य में स्तूप शब्द के अर्थ-विकास को समझने के लिए चैत्य शब्द के अर्थ-विकास को समझना होगा। संस्कृत कोशों में चैत्य शब्द के पत्थरों का ढेर, स्मारक, समाधि-प्रस्तर, यज्ञमण्डल, धार्मिक पूजा का स्थान, वेदी, देवमूर्ति स्थापित करने का स्थान, देवालय, बौद्ध और जैन मन्दिर आदि अनेक अर्थ दिये गये है[5]। किन्तु ये विभिन्न अर्थ चैत्य शब्द के अर्थ-विकास की प्रक्रिया के परिणाम हैं।

याज्ञवल्क्यस्मृति में श्मशान-सीमा में स्थित पुण्य स्थान के रूप में भी चैत्य शब्द का उल्लेख

---

१ (क). एमेव य साहणं, वागरणनिमित्तच्छन्दकहमादी।
बिइयं गिलाणतो मे, अद्धाणे चेव थूभे य॥

(ख). महुरा खमगा य, वणदेवय आउट्ट आणविज्जत्ति।
कि मम असजतीए, अप्पत्तिय होहिती कज्जं॥
थूभ वि उ घण भिच्छू विवाय छम्मास मधो को सत्तो।
खमगुस्सग्गा कंपण खिमण सुक्का कय पडागा॥

—व्यवहार चूर्णि, पचम उद्देशक, २६, २७, २८।

२. प्रो० मधुसूदन ढाकी से व्यक्तिगत चर्चा के आधार पर उनका यह मत प्रस्तुत किया गया है।

३. "कडमाण कडे"—भगवती सूत्र, १।१।१।

४. "In both the above-mentioned cases, namely, cetita-thūbha and the cetita-rukkha, the sense of a funeral relic is not fully warranted."

—Studies in Jain Art, U. P. Shah, P. 53.

५. संस्कृत हिन्दी कोश—वामन शिवराम आप्टे, पृष्ठ ३२७।

हुआ है।[1] प्राचीन जैनागमों में भी चिता-स्थल पर निर्मित स्मारक को चैत्य कहा गया है। किन्हीं विशिष्ट व्यक्तियों के चितास्थल पर उनकी स्मृति हेतु चबूतरा बना दिया जाता था, जो चैत्य कहलाता था। कभी-कभी चबूतरे के साथ-साथ वहाँ वृक्षारोपण कर दिया जाता था, जिसे चैत्यवृक्ष कहा जाता था। यदि यह स्मृति-चिह्न छत्राकार होता था, तो यह चैत्य-स्तूप कहलाता था। वाचस्पत्यम् में मुखरहित छत्राकार के यक्षायतनों के लिए चैत्य शब्द का भी उल्लेख है[2]। सम्भवतः इस स्मृति-चिह्न में मृतात्मा ( व्यन्तर ) का निवास मानकर पूजा जाता था। इस प्रकार विशिष्ट मृत व्यक्ति के स्मारक / स्मृति-चिह्न पूजा-स्थलों के रूप में परिवर्तित हो गये और पूजनीय माने जाने लगे। पहले जहाँ व्यक्ति के शव को जलाया जाता होगा, वहाँ चैत्यवृक्ष और चैत्यस्तूप बनते होंगे। आगे चलकर व्यक्ति के किसी शारीरिक अवशेष अर्थात् अस्थि, राख आदि पर चैत्य या स्तूप बनाये जाने लगे। फिर मात्र उन्हें पूजने के लिए यत्र-तत्र उनके नाम पर चैत्य या स्तूप बने। मूर्तिकला का विकास होने पर चैत्य यक्षायतन और सिद्धायतन अर्थात् यक्ष-मन्दिर या जिन-मन्दिर के रूप मे विकसित हुए। ईसा की छठी शताब्दी तक जैन साहित्य में चैत्य शब्द जिन-मन्दिर के अर्थ मे भी प्रयुक्त होने लगा था और चैत्यालय, चैत्यगृह आदि जिन-मन्दिर के पर्यायवाची माने जाने लगे।

किन्तु जहाँ तक आचारांग में प्रयुक्त चैत्यकृत-स्तूप के अर्थ का प्रश्न है, उसमें उसका अर्थ है—किसी की स्मृति में उसके चिता-स्थल पर अथवा उसके शारीरिक अवशेषों पर निर्मित मिट्टी, ईंटों या पत्थरों की छत्राकार आकृति। प्रारम्भ में स्तूप किसी के चिता-स्थल अथवा अस्थि आदि शारीरिक अवशेषों पर निर्मित ईंट या पत्थरों की छत्राकार आकृति होता था। चैत्य-स्तूप के साथ-साथ चैत्य-वृक्षों का भी हमें आचारांग में उल्लेख मिलता है। प्रथम तो किसी व्यक्ति के दाह-स्थल या समाधि-स्थल पर उसकी स्मृति मे वृक्षारोपण कर दिया जाता होगा और वही वृक्ष चैत्यवृक्ष कहलाता होगा। यद्यपि आगे चलकर जैन परम्परा में वह वृक्ष भी चैत्यवृक्ष कहलाने लगा, जिसके नीचे किसी तीर्थंकर को केवल ज्ञान उत्पन्न होता था। क्रमशः इन चैत्य-वृक्षों एवं चैत्य-स्तूपों की श्रद्धावान् सामान्यजनों के द्वारा पूजा की जाने लगी। आचारांग में जिन चैत्य-स्तूपों का उल्लेख है, वे चैत्य-स्तूप जैन परम्परा या जैनधर्म से सम्बन्धित है—ऐसा कहना कठिन है, क्योंकि उसमे आकार, तोरण, तलगृह, प्रासाद, वृक्षगृह, पर्वत आदि की चर्चा के सन्दर्भ मे ही चैत्य-वृक्ष और चैत्य-स्तूपो का उल्लेख हुआ है। साथ ही जैनमुनि को स्तूप आदि को उचक-उचक कर देखने तथा स्तूपमह अर्थात् स्तूप-पूजा के महोत्सवो एवं मेलो मे जाने का निषेध किया गया है।[3]

१. नयेयुरेते मीमानं स्थलाङ्गारतुषद्रुमैः ।
सेतुवल्मीकनिम्नास्थिचैत्याद्यैरुपलक्षिताम् ॥ १५१ ॥
चैत्यश्मशानसीमासु पुण्यस्थाने सुरालये ।
जातद्रुमाणां द्विगुणो दमो वृक्षे च विश्रुते ॥ २२८ ॥ —याज्ञवल्क्यस्मृति, व्यवहाराध्याय।

२. वाचस्पत्यम्, पृष्ठ २९६६।

३(अ). आचाराग ( द्वितीय-श्रुतस्कन्ध-आयारचूला ) १।२४; ३।४७; ४।२१ ( इनके मूलपाठो के लिए देखें इसी लेख का सन्दर्भ क्रमाक १ )।

(ब). से भिक्खू वा भिक्खुणी वा''''मडयथूभियासु वा, मडयचेइएसु वा''''''''णो उच्चारपासवणं वोसिरेज्जा।
—वही, १०।२३।

स्मरणीय है कि यदि आचारांग के द्वितीय श्रुतस्कन्ध के रचनाकाल तक भी जैन स्तूप होते तो ऐसा सामान्य निषेध तो नहीं ही किया जाता। मात्र यह कहा जाता कि अन्य तीर्थिकों के स्तूप एवं स्तूप-मह में नहीं जाना चाहिए। इससे यही ज्ञात होता है कि आचारांग के द्वितीय श्रुतस्कन्ध के रचनाकाल तक जैनेतर परम्पराओं में सामान्य रूप से स्तूप निर्मित होने लगे थे। सम्भवतः आचारांग के द्वितीय श्रुतस्कन्ध का रचनाकाल ईसा पूर्व की द्वितीय या तृतीय शताब्दी रहा होगा। क्योंकि इसके बाद मथुरा में जैन स्तूप मिलते हैं। अंग साहित्य में पुनः हमें स्थानांगसूत्र में नन्दीश्वर द्वीप के वर्णन प्रसंग में चैत्यस्तूप और चैत्यवृक्ष का उल्लेख मिलता है। मथुरा में, आचारांग के द्वितीय श्रुतस्कन्ध के अनुसार, महावीर के गर्भापहरण का चित्रण भी मिलता है, अतः मथुरा का स्तूप आचारांग का परवर्ती है। उसमें वर्णित चैत्यस्तूप और चैत्यवृक्ष जैन परम्परा से सम्बन्धित हैं, साथ ही उस समय तक न केवल चैत्यस्तूप बनने लगे थे, अपितु उस पर जिनमूर्तियों की स्थापना होने लग गयी थी। स्थानांगसूत्र में जैन चैत्यस्तूपों का निम्न उल्लेख प्राप्त होता है—'नन्दीश्वरद्वीप के ठीक मध्य में चारों दिशाओं में चार अञ्जन पर्वत हैं। वे अञ्जन पर्वत नीचे दस हजार योजन विस्तृत है, किन्तु क्रमशः उनका ऊपरी भाग एक हजार योजन चौड़ा है। उन अञ्जन पर्वतों के ऊपर अत्यन्त समतल और रमणीय भूमि-भाग है। उस सम-भूमि-भाग के मध्य में चारों ही अञ्जन पर्वतों पर चार सिद्धायतन अर्थात् जिन-मन्दिर हैं। प्रत्येक जिन-मन्दिर की चारों दिशाओं में चार द्वार हैं। इन चारों द्वारों के आगे चार मुखमण्डप हैं। उन मुखमण्डपों के आगे चार प्रेक्षागृह या रंगशाला मण्डप हैं। पुनः उन प्रेक्षागृहों के आगे मणिपीठिकाएँ है। उन मणिपीठिकाओं पर चैत्यस्तूप है। प्रत्येक चैत्यस्तूप पर चारों दिशाओं में चार मणिपीठिकाएँ है और उन चार मणिपीठिकाओं पर चार जिन-प्रतिमाएँ हैं। वे सब रत्नमय, सपर्यंकासन (पद्मासन) की मुद्रा में अवस्थित हैं। पुनः चैत्यस्तूपों के आगे चैत्यवृक्ष है। उन चैत्यवृक्षों के आगे मणिपीठिकाओं पर महेन्द्रध्वज हैं। उन महेन्द्रध्वजों के आगे पुष्करिणियाँ है और उन पुष्करिणियों के आगे वनखण्ड हैं।[1] इस सब वर्णन से ऐसा लगता है कि स्थानांग के रचनाकाल तक सुव्यवस्थित रूप से मन्दिरों के निर्माण की कला का भी विकास हो चुका था और उन मन्दिरों में चैत्य-स्तूप बनाये जाते थे और उन चैत्य-स्तूपों पर पीठिकाएँ स्थापित करके जिन-प्रतिमाएँ भी स्थापित की गई थी। परवर्ती काल में बौद्ध परम्परा मे भी हमे स्तूपों की चारों दिशाओ मे बुद्ध-प्रतिमाएँ होने के उल्लेख मिलते है।

---

१. तेसि ण अंजणगपव्वयाण उवरिं बहुसमरमणिज्जा भूमिभागा पण्णत्ता। तेसि ण बहुसमरमणिज्जाण भूमिभागाण बहुमज्झदेसभागे चत्तारि सिद्धायतणा पण्णत्ता—

तेसि णं दाराण पुरओ चत्तारि मुहमडवा पण्णत्ता।
तेसि णं मुहमडवाण पुरओ चत्तारि पेच्छाघरमडवा पण्णत्ता।
तेसि णं पेच्छाघरमंडवाण पुरओ चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि-चत्तारि चेइयथूभा पण्णत्ता।
तेसि ण चेइयथूभाण उवरिं चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।
तासि ण मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि जिणपडिमाओ सव्वरयणामईओ संपलियकणिसण्णाओ थूभाभिमुहाओ चिट्ठंति, तं जहा—रिसभा, वद्धमाणा, चंदाणणा, वारिसेणा।

—स्थानाग, ४।३३९।

स्थानांग एक संग्रह ग्रन्थ है और उनमें ईसा पूर्व से लेकर ईसा की चौथी शताब्दी तक की सामग्री संकलित है। प्रस्तुत सन्दर्भ किस काल का है यह कहना तो कठिन है, किन्तु इतना अवश्य कहा जा सकता है कि वह लगभग ईसा की प्रथम शताब्दी का होगा, क्योंकि तब तक जिन-मन्दिर और जिन-स्तूप बनने लगे थे। उसमें वर्णित स्तूप जैन परम्परा से सम्बन्धित है। यद्यपि यह विचारणीय है कि मथुरा के एक अपवाद को छोड़कर हमें किसी भी जैन-स्तूप के पुरातात्त्विक अवशेष नहीं मिले हैं। ऐतिहासिक दृष्टि से विश्वसनीय जैन-स्तूपों के साहित्यिक उल्लेख भी नगण्य है।

समवायांग एवं जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति में हमें चैत्यस्तूप के स्थान पर चैत्यस्तम्भ का उल्लेख मिलता है, साथ ही इन स्तम्भों में जिन-अस्थियों को रखे जाने का भी उल्लेख है।[1] अतः चैत्य-स्तम्भ चैत्य-स्तूप का ही एक विकसित रूप है। जैन परम्परा में चैत्यस्तूपों की अपेक्षा चैत्य-स्तम्भ बने, जो आगे चलकर मानस्तम्भ के रूप में बदल गये। आदिपुराण में मानस्तम्भ का स्पष्ट उल्लेख है।[2] जैनधर्म की दिगम्बर परम्परा में आज भी मन्दिरों के आगे मानस्तम्भ बनाने का प्रचलन है। शेष अंग-आगमों में भगवती सूत्र, ज्ञाताधर्मकथा और उपासकदशांग में हमें चैत्य-स्तूपों के उल्लेख तो उपलब्ध नहीं होते हैं, किन्तु अरिहंत चैत्य का उल्लेख अवश्य मिलता है।[3] यद्यपि ज्ञाताधर्मकथा में स्तूपिका (थूभिआ) का उल्लेख अवश्य है।[4] इतना निश्चित है कि इन आगमों के रचनाकाल तक जैन परम्परा में जिन-प्रतिमाओं और जिन-मन्दिरों का विकास हो चुका था। पुनः दसवें अंग-आगम प्रश्नव्याकरण में स्तूप शब्द का उल्लेख मिलता है, किन्तु उसमें उल्लिखित स्तूप जैन परम्परा का स्तूप नहीं है। सम्भवतः यहाँ ही हमें स्वतन्त्र रूप से स्तूप शब्द मिलता है, क्योंकि इसके पूर्व सर्वत्र चैत्य-स्तूप (चेइय-थूभ) शब्द का प्रयोग मिलता है। ज्ञातव्य है कि प्रश्नव्याकरण का वर्तमान में उपलब्ध संस्करण आगमों के लेखनकाल के बाद सम्भवतः ७वी शताब्दी की रचना है। जैनधर्म में परवर्तीकाल में स्तूप-परम्परा पुनः लुप्त होने लगी थी। जैनधर्म में न तो प्रारम्भ में स्तूप-निर्माण और स्तूप-पूजा की परम्परा थी और न परवर्ती काल में ही वह जीवित रही। मुझे तो ऐसा लगता है कि ईसा पूर्व की द्वितीय एवं प्रथम शताब्दी से लेकर ईसा की

---

१. सोहम्मे कप्पे सुहम्माए सभाए माणवए चेइयक्खभे हेट्ठा उवरिं च अद्धतेरस-अद्धतेरस जोयणाणि वज्जेत्ता मज्झे पणतीस जोयणेसु वइरामएसु गोलवट्टसमुग्गएसु जिण-सकहाओ पण्णत्ताओ।

—समवायाग, ३५।५।

२. मानस्तम्भमहार्चैन्यद्रुमसिद्धार्थपादपान् ।
प्रेक्षमाणा व्यतीयाय स्तूपाश्चार्चितपूजितान् ॥

—आदिपुराण, ४१।२०।

३(अ). णणत्थ अरिहम वा अरिहंत चेइयाणि वा अणगारे वा भावियप्पणो णीसाए उड्ढ उप्पयति जाव सोहम्मो कप्पो।

—भगवती सूत्र, ३।२।

(ब). अरहंतचेइयाइ वंदित्तए वा नमंसित्तए वा।

—उपासकदसाग, १।४५।

४(अ). उज्जलमणिकणगरयणथूभिय····।
(ब)मणिकणथूभियाए।

—ज्ञाताधर्मकथा, १।१८; १।८९।

पाँचवीं शताब्दी तक बौद्ध-परम्परा के प्रभाव के कारण ही जैन परम्परा में स्तूप-निर्माण और स्तूप-पूजा की अवधारणा विकसित हुई होगी, जो बौद्धों के पतन काल अर्थात् सातवीं, आठवीं शताब्दी के पश्चात् पुनः लुप्त हो गई, क्योंकि हमें आठवीं शताब्दी के पश्चात् की जैन रचनाओं में, केवल उन आगम ग्रन्थों की टीकाओं तथा मथुरा एवं वैशाली के ऐतिहासिक विवरण देने वाले ग्रन्थों को छोड़-कर, जिनमें स्तूप शब्द आया है, कहीं भी जिन-स्तूपों का उल्लेख नहीं मिलता है।

१४वीं शताब्दी तक के जैन साहित्य में मथुरा में जैन स्तूपों के अस्तित्व के संकेत उपलब्ध हैं। उपाङ्ग साहित्य में जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति में हमें तीर्थंकर, गणधर और विशिष्ट मुनियों की चिताओं पर चैत्यस्तूप बनाने के उल्लेख भी मिलते हैं। ऐसे उल्लेख आवश्यकनिर्युक्ति मे भी उपलब्ध हैं[1]। यद्यपि जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति और आवश्यकनिर्युक्ति निश्चित ही आगमों के लेखनकाल अर्थात् ईसा की छठी शताब्दी के पूर्व की रचना है। इस सबसे हमारी उस मान्यता की पुष्टि होती है, जिसके अनुसार ईसा पूर्व की द्वितीय एवं प्रथम शताब्दी से लेकर ईसा की प्रथम पांच शताब्दियों में ही जैन परम्परा में स्तूप-निर्माण और स्तूप-पूजा की परम्परा रही और बाद में वह क्रमशः विलुप्त होती गई। यद्यपि चैत्य-स्तम्भों एवं चरण-चिह्नों के निर्माण की परम्परा वर्तमान युग तक जीवित चली आ रही है। इस आधार पर हम यह निष्कर्ष भी निकाल सकते हैं कि चैत्य-स्तूपों के निर्माण और उनकी पूजा की परम्परा जैनों की अपनी मौलिक परम्परा नहीं थी, अपितु वह लौकिक पर-म्परा का प्रभाव था। वस्तुतः स्तूप निर्माण और स्तूप-पूजा की परम्परा महावीर और बुद्ध से पूर्व-वर्ती एक लोकपरम्परा रही है, जिसका प्रभाव जैन और बौद्ध दोनों पर पड़ा। सम्भवतः पहले बौद्धों ने उसे अपनाया और बाद में जैनों ने। जैनागम साहित्य में मुझे किसी भी ऐतिहासिक जैन स्तूप का उल्लेख देखने में नहीं आया। जैन साहित्य में जिन स्तूपों-चैत्यों का उल्लेख है, उनमें व्यवहारचूर्णि में उल्लिखित मथुरा एवं आवश्यकचूर्णि में उल्लिखित वैशाली के स्तूप को छोड़कर देव-लोक (स्वर्ग), नन्दीश्वरद्वीप एवं अष्टापद (कैलाशपर्वत) आदि पर निर्मित स्तूपों के ही उल्लेख है, जिनकी ऐतिहासिकता संदिग्ध ही है। मथुरा के ऐतिहासिक स्तूप का प्राचीनतम उल्लेख व्यवहार-चूर्णि में और व्यवहारसूत्र की मलयगिरि की टीका[2] में मिलता है। इसके सम्बन्ध में दिगम्बर और श्वेताम्बर साहित्य में अन्यत्र भी उल्लेख है। आवश्यकचूर्णि में वैशाली में मुनिसुव्रतस्वामी के स्तूप का उल्लेख है[3]। इस समग्र चर्चा से हम इस निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं कि जैन साहित्य में जो स्तूप-सम्बन्धी विवरण उपलब्ध हैं, उनमें ऐतिहासिक दृष्टि से मथुरा और वैशाली के प्रसंग ही महत्त्वपूर्ण हैं। उनमें भी वैशाली के सम्बन्ध में कोई पुरातात्त्विक प्रमाण नहीं मिले हैं। जैन धर्म में स्तूप-निर्माण और स्तूप-पूजा के पुरातात्त्विक प्रमाण अभी तक तो केवल मथुरा से उपलब्ध हुए

---

१(अ). महइमहालए तओ चेइअथूभे करेह, एगं भगवओ तित्थगरस्स चिइगाए, एगं गणहरस्स, एगं अवसेसाणं अणगाराणं चिइगाए।

—जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति, २।३३, पृ० १९७-१५८।

(ब). आवश्यक निर्युक्ति, गाथा ४३५।

(मूल के लिए देखिए इसी लेख का सन्दर्भ क्रमांक ६)।

२. देखें—इसी लेख का सन्दर्भ क्रमाक ८।

३. वेसालिए णगरीए णगरणाभीए मुणिसुव्वय सामिस्स थूभो।

—आवश्यकचूर्णि (पारिणामिक बुद्धि प्रकरण), पृ० ५६७

हैं। वैशाली के स्तूप को मुनिसुव्रत का स्तूप कहा गया है। यद्यपि मथुरा के स्तूप को शिलालेख में बोदव-स्तूप कहा गया है, कहीं वह बौद्ध तो न हो ? दूसरे उसके पास से उपलब्ध पाद-पीठ पर अर्हत् नन्द्यावर्त का उल्लेख है[1], किन्तु प्रो० के० डी० बाजपेयी ने उसे मुनिसुव्रत पढ़ा है, कहीं ऐसा तो नहीं हो कि आवश्यकचूर्णीकार ने भ्रमवश उसे वैशाली में स्थित कह दिया हो[2]।

पुरातत्त्व की दृष्टि से मथुरा में न केवल जैन स्तूप के अवशेष उपलब्ध हुए हैं, अपितु अनेक आयागपटों पर भी स्तूपों का अंकन और स्तूप-पूजा के दृश्य उपलब्ध होते हैं। एक शिलाखण्ड में तो आसपास जिन-प्रतिमाओं और बीच में स्तूप का अंकन है। एक अन्य आयागपट पर किम्पुरुषों को स्तूप की पूजा करते हुए दिखाया गया है। मथुरा से उपलब्ध स्तूप-अंकन से युक्त अनेक आयागपटों पर शिलालेख भी हैं। इस सबसे इतना स्पष्ट हो जाता है कि इस काल में जैनों में स्तूप-निर्माण और स्तूप-पूजा की परम्परा रही है। स्तूप के आसपास जिन-प्रतिमा से युक्त शिलाखण्ड इसका सबसे महत्त्वपूर्ण प्रमाण है, किन्तु मथुरा में जो भी स्तूप और स्तूपों के अंकन सहित आयागपट मिले हैं, वे सभी ईसा पूर्वसे लेकर ईसा की तीसरी शताब्दी तक के ही हैं। ईसा की चौथी-पाँचवीं शताब्दी के बाद से न तो स्तूप मिलते हैं और न स्तूपों के अंकन से युक्त आयागपट ही। इस सम्बन्ध में Jain Art and Architecture, Chapter 6th and 10 th विशेष रूप से द्रष्टव्य हैं[3]। इन पुरातात्त्विक प्रमाणों से भी मेरी इस मान्यता की पुष्टि होती है कि ईसा की तीसरी और चौथी शताब्दी के बाद जैनों में स्तूप-पूजा की प्रणाली लुप्त होने लगी थी।

व्यवहारचूर्णि और व्यवहारसूत्र की मलयगिरि टीका में मथुरा के देवनिर्मित स्तूप के निर्माण की कथा एवं उसके स्वामित्व को लेकर जैनों और बौद्धों के विवाद की स्पष्ट सूचना

---

१. An inscription ( Luders, List No. 47 ) dated 79 (A.D. 157) or 49 (A.D. 127), on the Pedestal of a missing image mentions the installation of an image of Arhat Nandiāvarta at the so-called Vodva stūpa built by the gods ( deva-nirmita ).

—*Jaina Art and Architecture*, A. Ghosh, vol. I. P. 53.

२. Śri Mahāv.ra commemoration, vol. I. Agra, P. 189-190.

६. मथुराया नगर्यां कोऽपि क्षपक आतापयति, यस्यातापना दृष्ट्वा देवता आदृता तमागत्य वन्दित्वा ब्रूते, यन्मया कर्तव्य तन्ममाज्ञापयेद्भवानिति। एवमुक्ते सा क्षपकेण भण्यते, किं मम कार्यमसयत्या भविष्यति. ततस्तस्या देवताया अप्रीतिकमभूत्। अप्रीतिवत्या च तयोक्तमवश्य तव मया कार्य भविष्यति, ततो देवताया सर्वरत्नमय. स्तूपो निर्मितः, तत्र भिक्षवो रक्तपटा उपस्थिताः अयमस्मदीय. स्तूपः, तैः सम सङ्घस्य षण्मासान् विवादो जातः, ततः सङ्घो ब्रूते—को नामात्रार्थे शक्तः, केनापि कथितं यथामुकः क्षपकः, तत. सङ्घेन स भण्यते—क्षपक! कायोत्सर्गेण देवतामाकम्पय, ततः क्षपकस्य कायोत्सर्गकरणं देवताया आकम्पनम् सा आगता ब्रूते—संदिशत किं करोमि, क्षपकेण भणिता—तथा कुरुत यथा सङ्घस्य जयो भवति, ततो देवताया क्षपकस्य खिमना कृता, यथा एतन्मया असंयत्या अपि कार्यं जातं एवं खिमित्वा सा ब्रूते—यूय राज्ञ. समीपं गत्वा ब्रूत, यदि रक्तपटाना स्तूप ततः कल्ये रक्ता पताका दृश्यता, अथास्माकं तर्हि शुक्ला पताका, राज्ञा प्रतिपन्नमेवं भवतु, ततो राज्ञा प्रत्ययिकपुरुषैः स्तूपो रक्षापितः रात्रौ देवताया शुक्ला पताका कृता, प्रभाते दृष्टा स्तूपे शुक्ला पताका, जितं सङ्घेन।

—व्यवहारचूर्णि, मलयगिरिटीका—पञ्चम उद्देशक, पृ० ८।

मिलती है। मलयगिरि लिखते हैं कि मथुरा नगरी में कोई क्षपणक जैन मुनि कठिन तपस्या करता था, उसकी तपस्या से प्रभावित हो एक देवी आयी। उसकी वन्दना कर वह बोली कि मेरे योग्य क्या कार्य है? इस पर जैन मुनि ने कहा—असंयति से मेरा क्या कार्य होना? देवी को यह बात बहुत अप्रीतिकर लगी और उसने कहा कि मुझसे तुम्हारा कार्य होगा, तब उसने एक सर्व-रत्नमय स्तूप निर्मित किया। कुछ रक्तपट अर्थात् बौद्ध भिक्षु उपस्थित होकर कहने लगे यह हमारा स्तूप है। छः मास तक यह विवाद चलता रहा। संघ ने विचार किया कि इस कार्य को करने में कौन समर्थ है। किसी ने कहा कि अमुक मुनि(क्षपणक) इस कार्य को करने में समर्थ है। संघ उनके पास गया। क्षपणक से कहा कि कायोत्सर्ग कर देवी को आकम्पित करो अर्थात् बुलाओ। उन्होंने कायोत्सर्ग कर देवी को बुलाया। देवी ने आकर कहा—बताइये मैं क्या करूँ? तब मुनि ने कहा—जिससे संघ की जय हो वैसा करो। देवी ने व्यंग्यपूर्वक कहा—अब मुझ असंयति से भी तुम्हारा कार्य होगा। तुम राजा के पास जाकर कहो कि यदि यह स्तूप बौद्धों का होगा तो इसके शिखर पर रक्त-पताका होगी और यदि यह हमारा अर्थात् जैनों का होगा तो शुक्ल-पताका दिखायी देगी। उस समय राजा के कुछ विश्वासी पुरुषों ने स्तूप पर रक्त-पताका लगवा दी। तब देवी ने रात्रि को उसे श्वेत पताका कर दिया। प्रातःकाल स्तूप पर शुक्ल-पताका दिखायी देने से जैन संघ विजयी हो गया[1]। मथुरा के देव-निर्मित स्तूप का यह संकेत किंचित् रूपान्तर के साथ दिग-म्बर परम्परा में हरिषेण के वृहद्कथाकोश के वैरकुमार के आख्यान में तथा सोमदेवसूरि के यश-स्तिलकचम्पू के षष्ठ आश्वास में वज्रकुमार की कथा में मिलती है। पुनः चौदहवीं शताब्दी में जिनप्रभसूरि ने भी विविधतीर्थकल्प के मथुरापुरीकल्प में इसका उल्लेख किया है[2]। सन्दर्भ में बौद्धों से हुए विवाद का भी किञ्चित् रूपान्तर के साथ सभी ने उल्लेख किया है।

इस कथा से तीन स्पष्ट निष्कर्ष निकाले जा सकते हैं। प्रथम तो उस स्तूप को देव-निर्मित कहने का तात्पर्य यही है कि उसके निर्माता के सम्बन्ध में जैनाचार्यों को स्पष्ट रूप से कुछ ज्ञात नहीं था, दूसरे उसके स्वामित्व को लेकर जैन और बौद्ध संघ में कोई विवाद हुआ था। तीसरे यह कि जैनों में स्तूपपूजा प्रारम्भ हो चुकी थी। यह भी निश्चित है कि परवर्ती साहित्य में उस स्तूप का जैनस्तूप के रूप में ही उल्लेख हुआ है। अतः उस विवाद के पश्चात् यह स्तूप जैनों के अधिकार में रहा—इस बात से भी इन्कार नहीं किया जा सकता है। लेकिन यहाँ मूल प्रश्न यह है कि क्या उस स्तूप का निर्माण मूलतः जैन स्तूप के रूप में हुआ था अथवा वह मूलतः एक बौद्ध परम्परा का स्तूप था और परवर्ती काल में वह जैनों के अधिकार में चला गया?

इसे मूलतः बौद्ध परम्परा का स्तूप होने के पक्ष में निम्न तर्क दिये जा सकते हैं। सर्वप्रथम तो यह कि जैन परम्परा के आचारांग जैसे प्राचीनतम अंग-आगम साहित्य में जैन स्तूपों के निर्माण और उसकी पूजा के उल्लेख नहीं मिलते हैं, अपितु स्तूपपूजा का निषेध ही है। यद्यपि कुछ परवर्ती आगमों स्थानांग, जीवाभिगम, औपपातिक एवं जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति में जैन-परम्परा मे स्तूपनिर्माण और स्तूपपूजा के संकेत मिलने लगते हैं, किन्तु ये सब ईसा की प्रथम शताब्दी की या उसके

१. वैरकुमारकथानकम्-बृहत्कथाकोश (हरिषेण) भारतीय विद्याभवन, बम्बई, १९४२ ई०, पृ० २२-२७।

२. वज्रकुमारकथा—पृ० २७०, षष्ठ आश्वास।

—यशस्तिलकचम्पू, अनु० व प्रकाशक—सुन्दरलाल शास्त्री, वाराणसी।

३. विविधतीर्थकल्प—मथुरापुरीकल्प।

पश्चात् की रचनाएँ हैं। दूसरे यदि जैन परम्परा में प्राचीन काल से स्तूप-निर्माण एवं स्तूप-पूजा की पद्धति होती तो फिर मथुरा के अन्यत्र भी कहीं जैन स्तूप उपलब्ध होते, किन्तु मथुरा के अतिरिक्त कही भी जैन स्तूपों के पुरातात्त्विक अवशेष उपलब्ध नहीं होते[1]। जैनधर्म के यापनीय-संघ की एक शाखा का नाम पंचस्तूपान्वय था। सम्भव है मथुरा के पंचस्तूपों की उपासना के कारण इसका यह नाम पड़ा हो। मथुरा यापनीय संघ का केन्द्र रहा है। इससे यही सिद्ध होता है कि जैनों में स्तूपपूजा की पद्धति थी। मथुरा के एक शिलाखण्ड के बीच में स्तूप का अंकन है और उसके आसपास जिन-प्रतिमायें है, इससे भी हम इसी निर्णय पर पहुँचते हैं कि जैनों में कुछ काल तक स्तूप निर्माण और स्तूप-पूजा प्रचलित थी। वैशाली में मुनिसुव्रतस्वामी के स्तूप का साहित्यिक संकेत है। यद्यपि बौद्ध परम्परा में मथुरा के अतिरिक्त अन्यत्र भी बौद्ध स्तूप और उनके अवशेष मिलते है। एक प्रश्न यह भी है यदि जैन धर्म में स्तूप-निर्माण एवं स्तूप-पूजा की परम्परा रही थी तो फिर वह एकदम कैसे विलुप्त हो गयी ?

यह सत्य है कि जहाँ बौद्ध परम्परा मे बुद्ध के बाद शताब्दियों तक प्रतीकपूजा के रूप में स्तूप-पूजा प्रचलित रही और बुद्ध की मूर्तियाँ बाद में बनने लगी। जब कि जैन परम्परा में ईसा पूर्व तीसरी शताब्दी से जिन मूर्तियां बनने लग गयीं। अतः जैनों में स्तूप बनने की प्रवृत्ति आगे अधिक विकसित नहीं हो सकी।

यह तर्क कि मथुरा का स्तूप मूलतः बौद्ध स्तूप था और परवर्तीकाल में बौद्धों के निर्बल होने से उस पर जैनों ने अधिकार कर लिया, युक्तिसंगत नहीं लगता, क्योंकि ईसा की प्रथम-द्वितीय शताब्दी से ही इसके जैन-स्तूप के रूप में उल्लेख मिलने लगते हैं और उस काल तक मथुरा के बौद्ध निर्बल नहीं हुए थे, अपितु शक्तिशाली एवं प्रभावशाली बने हुए थे। पुनः मथुरा से उपलब्ध आयागपटों पर मध्य मे जिन-प्रतिमा और उसके आस-पास अष्टमांगलिक चिह्नों के साथ स्तूप का भी अंकन मिलता है। इससे यह पुष्ट हो जाता है कि जैनों में स्तूपनिर्माण और स्तूपपूजा की परम्परा का अस्तित्व रहा है। यापनीय नामक प्रसिद्ध जैन संघ की एक शाखा का नाम भी पंचस्तूपान्वय है। यदि ये प्रमाण नही मिलते तो निश्चित ही इसे मूलतः बौद्ध स्तूप स्वीकार किया जा सकता था। मैंने यहाँ पक्ष-विपक्ष की सम्भावनाओं को प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया है, विद्वानों को किसी योग्य निष्कर्ष पर पहुँचने का प्रयत्न करना चाहिए। फिर भी इस समग्र अध्ययन से मै इस निष्कर्ष पर अवश्य पहुँचा हूँ कि जैन धर्म में स्तूपनिर्माण एवं स्तूपपूजा की पद्धति जैनेतर परम्पराओं से विशेष रूप से बौद्ध परम्परा के प्रभाव से ही विकसित हुई; पुनः वह चरण-चौकी ( पगलिया जी ), चैत्य-स्तम्भ, मान-स्तम्भ और जिन-मन्दिरों के विकास के साथ धीरे-धीरे विलुप्त हो गई है।

**निदेशक, पा० वि० शोध संस्थान, आई. टी. आई. रोड, वाराणसी–५.**

---

१. प्रो० टी० वी० जी० शास्त्री ने गन्तूर जिले के अमरावती से करीब ७ किलोमीटर दूर बड्डमाण गाँव मे ईसा पूर्व तृतीय शताब्दी ( २३६ ई० पू० ) का जैनस्तूप खोज निकाला है। यहीं भद्रबाहु के शिष्य गोदास—जिनका नाम कल्पसूत्र पट्टावली में है—के उल्लेख से युक्त शिलालेख भी मिला है।

—दि० जैन महासमिति बुलेटिन, मार्च १९८५

# JAINA RELIGION—ITS PLEA, PRACTICE AND PROSPECTS

*A. S. Gopani*

Religion and State are equally essential for the total progress of the society. While State looks after and provides the external or material needs of man's life just as it creates conditions and climate which facilitate Religion to operate, the Religion, in turn, organises, shapes, and nourishes man's internal or spiritual life. The State currently has acquired extra usefulness and importance since the entire mankind is madly persuing after material prosperity. But a time may come when the State can be wholly dispensed with as the man would either function under the dictates of his intuition or in accordance with the mandates he receives from the front-ranking leaders possessing genuine spiritual learnings. The most exalted goal for any society, according to Jainism, can only be the "spiritual excellence". The religion which shapes the man from within is coeval with the existence of the "world" itself.

The meaning of "religion" is comprehensive. It is in fact the religion that keeps the whole world well-knit and saves it from disintegrating. It secures peace and happiness here and emancipation from all fetters hereafter. It is concerned not merely with life after death · it indeed has much to do with the life that is lived here and now. On the operative side, it includes various types of disciplines and duties towards family, society, nation and the country as is inherent in the concept of the fourfold Saṅgha-organisation in Jainism. Only the supreme spiritual knowledge and its fullest expression can be the *summum bonum* of any human being's life. As this aim is to be attained in the existence as a human being and as this body is the only vehicle for that purpose, its efficiency is to be maintained as far as possible and the social set-up as well as the cultural environment should be such as would conduce or contribute to the fulfilment of this aim.

To a question why must one do good to others, a materialist has no logical reply. He will simply say (and finish with it) that the tendency is ingrained in human nature. But the spiritualist's thinking on that point is decisive and clear. To him the world is the manifest form of an all-pervasive God; that there is unity everywhere; and eternal happiness as well as internal bliss follows from realising this unified identity which in turn is realised by wiping out personal ego. This attitude makes it inevitable for everyone to leave aside his own self-centeredness and place other's good above his own. This philosophical attitude is also advocated by some Western thinkers among whom Kant and Greene are prominent. The problem of morality and immorality should be thought of and decided from

this viewpoint, based it must be on the axiomatic truth that we all are essentially one and the same.

I begin with this viewpoint because it is the largely shared one, indeed by adherents of several different religions. However, the Jaina viewpoint also, and equally, is capable of explaining the whole phenomenon of existence in the same convincing manner. According to the Jainistic standpoint, the Law of Karma is inexorable and ruthless in its operation. However, one must not desert duty towards his fellowmen by simply saying that an individual gets what he is destined to get according to his own past *karmas*. No religion denies, much less Jainism, to cultivate virtues as far and as much as is possible. It is the Jaina dictum that, as a category, the individual soul, as self and substance, is identical with every other being's soul. The difference that divides one being from the other is the Karmic covering—enveloping the soul of each individual. Thus do we see disparity between the more universally accepted view of God and the Jaina view of the individual self as a noumenonal being. However, underlying this disparity, there is basic unity which makes it obligatory for everyone to perform his duty towards others and subject onself to discipline which strengthens the foundation and structure of the whole social edifice. Compassion, in this case, has its own role to play. This can be carried out only if the body, which is the main vehicle, has "operational worthiness" and is in good order. This implies maintenance of its fitness, not for comforts and pleasures but for effectively meeting with the responsibilities towards society, that is to say, to fellow beings. The ultimate consequence of the basic logic of all the religious systems is essentially the same. Verily, no religion can afford to be anti-social.

Jainism advocates suspension of aliment unto death when one finds that one's continuing practically has no usefulness either for himself or for the society. This can also be interpreted to mean that the body is for others as much as for one's own self. There can, then, be no other justification worth the name. But let me also warn against equating Jaina's voluntary disintegration with suicide which is solely negative and self-destructive. If the ethical grounds of this Jaina practice are called into question, one would also want an answer why the Siddha Yogis of the Brahmanical religious systems also follow it in their own way of course. They too wound up their mortal coil when they notice that their mission on this plane is over.

The innermost secret of any religion, and for that matter that of Jainism, cannot be comprehended through sense-organs, nor can it be reached by intelect and mind. Its total perception is possible only after "realisation": which is why we find that the "seers",—the Ṛsis and Arhatas,—of all religious systems preached Law only after attaining realization of the "Ultimate Truth" or "Ultimate Reality", whatever its nature may be. Assuredly, perfection in preaching is in no other way possible as human imperfections block the right perception.

It is in the very nature of a human being, whether he is a Brahminist or a Jaina, that he must strive hard for securing power, knowledge with happiness as end in view. No sensible human being has, and can have, any other ideal or objective. Discontent for the present conditions and environs and the attainment of the most ideal conditions and situation, thus is the motivating force behind all his activities. Intellectual development (which is the helping factor in his activities) is the distinguishing quality that places man above all sentient and conscient beings. He possesses the faculty of discrimination which he employs in distinguishing, separating truth from untruth. This unique equipment •enables him to put forth effort to obtain mastery on Nature. He is not bothered by the fact that he is at the moment enslaved due to nescience, for he is confident that he possesses potential which he can bring to use, when he wills to work out his own absolute freedom. Hankering for this highest goal—ultimate liberation—is innate in him, providing, according to Jaina rackoning, he is a *bhavya*, or eligible for emancipation.

Indeed there exist persons (though extremely few in number) who by nature or training are averse to the pleasures of the senses. Their perception is at once clear, penetrating and comprehensive. They are continually endeavouring to realize the eternal truth or abiding essence of the entity, through calm of mind and control of the sense-organs. Some do succeed and then they are designated "supremes". The rise and fall of a nation can be linked up directly with the presence or absence of such supermen.

When broadly divided, religion falls into two categories, namely eternal, or basic, and transitory, or changing. Ideology on which it rests or is founded is its permanent and principal limb; while the rites, rituals and ceremonious celebrations, symbols and images, temples and accessories etcetera, collectively form its subordinate of superficial limb which is renovated from time to time. The philosophy which, alongwith other things, treats of the relationships of soul with that of the complete annihilation of the *karmas* resulting into final release from the bondage, is for certain the "basic" one. What can happen if top priority is assigned to religion in the organisation and management of one's own life ? If we so did, the materialists state, we would from the start be deemed "failures" from the worldly standpoint. This doubtless can happen if sufficient discrimination is not exercised and no balance between the mundane and the supramundane persuits is maintained. A balance then should be the guiding principle in all activities and actions. The Jainas called it *viveka*, or *sadviveka*.

Various theories are advanced a proposal of the origin of the religious instinct in man. According to some, the religion was invented to explain the grand nature of the organized universe, the supposed (or imagined) miraculous background of certain awesome and sometimes inexplicable phenomena, and the concept and operation of Godhood behind these two. According to others—and

this is an anthropological view—it was traceable to the worship of one's departed relations who supposedly remain in a perpetually blissful state "somewhere" and from there help their kinsmen living on earth. There is, in fact, no dearth of theories on this subject. But it is almost certain that the religious instinct is as old as the human existence. If there is Bondage, there must, correspondingly, be Release and hence Freedom also. It is here where Religion comes in the picture.

Just as there is the presence of one or the other eternal element in the concept of Religion, this likewise is the potential for its realization. The secret of religion is beyond comprehension of mind; it can be cognised only by meditation for which it is necessary to strip the mind of the layers of impurities. Such and similar considerations have found place in the framework of all religious systems of the past and present.

In all the religious systems we come across three common principles, namely the Cosmic Law (God, or alternatively, the Law of Karman), indispensability of adequate knowledge (*jñāna*) of its form and nature for securing bliss, and the necessity of restricting and finally anulling the ego.

Two paths lead to this goal, namely, *nivṛtti* and *pravṛtti*, (inertia and activity). Knowledge alone and nothing else can constitute to the first : Pious activities, penance, etcetera the second. From the highest standpoint, religion can be one and only one. A variety of them which we see only represent its branches ramified in different regions, times, and differing local conditions. This then leads to a conclusion that future religious systems, too, will be preaching the same basic concepts and truths in a manner of course appropriate to those times. Time and again "path-makers" or "way-showers" are born to reorientate and reinterpret the Eternal Law and its corresponding form of religion to the then existing society. The cycle will go on for ever. Jainism, too, is no exception nor does it so claim. It rather boldly states about the periodic degradation (*avakālana*) and resurgence of "dharma" as Śrimad Bhagvad-Gitā from the brahmanic standpoint does.

Mankind at present is marching towards basic unity in all spheres of knowledge and directions. In the field of politics, the ideals and principles formulated by the United Nations Organisation are accepted and being followed as far as the national interests of an individual member-country permit. Almost all the countries are now-a-days economically interlinked. The frequent and often intimate contact between peoples of different sections, countries and continents, lends credence to the idea that the whole mankind is after all one and only one; this feeling is getting stronger. When the conditions such as these prevail everywhere, isolationism in the field of religion is not only impossible but also dangerous. Time has now come to bid goodbye to all the narrow, sectarian, conservative and reactionary thoughts in the domain of religion. Comparative studies of different religious systems of the world are now being undertaken with the result that the

mind and heart now tending to become large and liberal. Knowledge, power and bliss have now become the birthright of man. It is a sheer delusion (stemming from ignorance) that only a religion of a particular nation or a country is valid to the exclusion of others. To accelerate the speed of a man's progress and to make the external unity stable and sound, religious outlook shall have to be catholic, comprehensive, and right. Emphasis shall have to be shifted from routine ritualism to the purifying programme of the mind. To achieve this aim the will have to be steel.

It is a belief voiced by several and shared by some that the religions are on their way to extinction as they have served so far no really useful. But this belief has no real basis as can be seen from what the philosophers and scientists in the West have for some time been saying. Day in and day out various serious publications are seen in the market that testify to the fact that the distance between religion, pure philosophy, and science is daily diminishing as indeed it logically must.

The majority of writers in the West are now unanimous in proclaiming that man is the architect of his own fortune, that he himself has independently to work out his own redemption, that there is rebirth, that there is something which is sentient, conscious and distinct from the physical body which by itself is insentient and that there is an inviolable moral law which is supreme. The concept of the future religion will be vastly broader, accomodating as it will the knowledge of all kinds inside it as also a central ideal and guiding philosophy that all activities of times and climes from part of, and contribute to, the furtherance of the "universal religion". The final goal of life of each and every human being should be to achieve the ultimate goal of life here or anywhere and now or in any time. There is no other option.

Universal religion, as Wood indicates, can be one only, and Jainism has qualifications and intrinsic potential to play a significant role in its formulation. Therefore, it follows that we must be even-minded towards all the promulgators of the religious systems and to the sacred writings of all religions. However, tolerance alone is barely suffiicient. At best it is a passive if not totally negative an approach. On the contrary, we must adopt what is best in all of them and assimilate it in life so that it becomes our very way of life. Practice, and not profession, should be our aim. What Haribhadra sūri had said is valid for all times. He had said to the effect that he possesses no partiality for either Vīra or Kapila. He will accept and absorb everything from any religion whatsover, that stands to reason. Dogmatism deserves dismissal. Faith is one thing; fundamentalism is another.

# ETHICAL PHILOSOPHY OF KUNDAKUNDA

*Kamal Chand Sogani*

In the history of Jainism, Kundakunda shines as a profound exponent of spiritualism. His thoughts are dedicated to evaluating objects and phenomena mystically. He justifies his approach by saying that people at large have not only listened to, and are intensely familiar with the dualities of life, but they also have experienced them a great deal; on the other hand they have not even chanced come across the mystical approach to life.[1] Kundakunda's works, therefore, strike a tranquil but dynamic note of spiritual inwardness. For him, nothing short of spiritual realisation can serve as the highest objective of human life. Only those who are profoundly interested in the spiritual way of life can benefit from his writings. He pursues the whole subject with intense earnestness with a view to giving a thorough mystical turn to the ordinary ways of man's thinking. His writings often have not been comprehended by those who are not equipped and are not capable of meeting the challenge of life. The intent of his works, if these works are not studied in their entirety and in the totality of their context, would escape since there are *gathās* in his works which, taken singly, would mislead the reader. To illustrate : "the empirical viewpoint is false and the transcedental viewpoint is true.[2] Both the auspicious and inauspicious actions are evil.[3] There is no difference between merit and demerits.[4] They are like the fetters of gold and iron respectively.[5] Again, repentance for past misconduct, pursuit of the good, self-censure, confession before the Guru etc —all these constitute the pot of poison.[6] To say, 'our village, our town, our city, our nation' is self-delusion.[7] On forming a consistent view of his utterances, we find that, although he advises the individuals to dive deep into the depths of human self after abandoning mundane career, he does not ignore the momentousness of moral attitude. He may be the champion of supper-empirical view of life; yet he does not absolutely cast aside empirical view of life. For instance, in the *Samayasāra*, he says that the transcendental viewpoint which speaks about the real nature of objocts is fit to be known by the realisers of the highest spiritual experience. But those who fall short of the experience need be preached by means of empirical viewpoint.[8] While it is not unlikely that we cannot find much in his works which may enable us to form a systematic view of his ethical philosophy; even then, from whatever is available in his works, may shed light on his ethical thinking. In the present paper I shall endeavour to reconstruct his view of ethical philosophy, so that his concepts of right and wrong, good and evil, are properly formulated. As for ethics, I seem to feel that it should be confined to the realm of right and wrong, good and evil. The realm beyond this is the realm of metaphysics and mysticism, not of ethics. I,

therefore, shall not here talk about the supra-ethical character of life, however, important it may be for Kundakunda. What I intend to discuss here relates to some of the questions that arise in normative ethics, and meta-ethics in the context of the ethical views of Kundakunda.

At the outset, we come across certain presuppositions which Kundakunda has made in order to work out his moral philosophpy. The first presupposition made by him refers to the existence of the individual centres of consciousness which existed in the past, exist at present, and shall exist in future.[9] In other words, these centres of consciousness have been existing since beginningless time : They, moreover, will endure for ever. These are endowed with cognitive, effective and conative tendencies, by virtue of which they see and know, they like pleasure and fear suffering, and they are engaged in beneficial as well as harmful activities.[10] Secondly, according to Kundakunda, for everything that an individual does, he is responsible (*Pahu = Prabhu*). No other being can be held responsible for the actions which a person commits. To say that a person is held responsible for an action is to say that he could have done otherwise if he had chosen to do otherwise Thus the ascription of responsibility to man is inconceivable without a free will. If a man is not his own sovereign, he cannot be free; therefore he cannot be held responsible and also he cannot be praised or blamed, punished or rewarded. Kundakunda seems to be aware of the fact that the assumption of responsibility and that of freedom are parts of the moral institution of life Frankena rightly remarks : "We must assume that people are normally free to do as they choose. If by nature, they were like ants, bees, or even monkeys, if they had all been thoroughly brain-washed, if they were all neurotically or psychotically compulsive throughout, or if they were all always under a constant dire threat from a totalitarian ruler of the work's kind, then it would be pointless to try to influence their behaviour in the ways that are characteristic of morality. Moral sanctions, internal or external, could not then be expected to have the desired effects."[11] Thirdly, Kundakunda points out that an individual is the doer of actions, right or wrong, good or evil. That he voluntarily performs actions, follows from the fact of his being a free agent. Again, and as a consequence, he is the enjoyer of the results of those actions.

After dealing with the presuppositions of morality in accordance with the ethical philosophy of Kundakunda, we may first proceed to consider what things, or kinds of things, have intrinsic value according to him. In other words, the question that confronts us is : what is intrinsically good or worthwhile in life according to Kundakunda ? The reply of Kundakunda seems to me to be this : The belief in the presuppositions is the first to be intrinsically desired. Kundakunda firmly holds that, without the belief in responsibility, freedom, and the individual centres of consciousness, nothing worthwhile can be achieved in life [12] It is the root of the tree of moral life.[13] Besides this, compassion for all the living being,[14] a

whole of knowledge and virtue,[15] observance of five great vows,[16] virtues like contentment[17], forgiveness[18], modesty[19], moral emotions like fearlessness[20], and universal love[21], and propagation of values[22]—all these are intrinsically desirable. It should be borne in mind that it is the experience of these intrinsic values that is good in itself. Kundakunda states that good experience (*śubha bhāva*) is intrinsically valuable.[23] Kundakunda speaks of *śubha bhāva* to represent all that is intrinsically valuable[24]. It is a complex mental state comprising cognitive, conative and affective elements. The *Samayasāra* regards *bhāva, pariṇāma, adhyavasāya, citta* etc. as synonyms.[25]

We have dwelt upon the things that are intrinsically worthy. But the basic question that remains to be discussed is the definition of good or *śubha*. Kundakunda enumerates things that are *śubha*. Perhaps he does not face the question 'What is good or *śubha* ?' It is surprising that he does not give us any criterion of intrinsic goodness. Simple enumeration cannot lead us anywhere. I shall try to give the definition of good which, I believe, shall be in congruence with the utterances of Kundakunda. Thus we may say, *śubha* is an experience in tune with *ahiṁsā*. Since there are degrees of *ahiṁsā*, so there are degrees of *śubha* or good. The ingredients of this experience which is complex but unified are emotions, and knowledge issuing as a result of an end-seeking action Satisfaction on the fulfilment of ends is the accompaniment of experience The implication of the definition of *śubha* or good is that goodness does not belong to things in complete isolation from feeling; a thing is good, because it gives rise to an experience in tune with *ahiṁsā*.

I wish to discuss this question a little further The question as to what is *śubha* in the realm of ethics is like the question 'What is *dravya*' in the realm of metaphysics. The definition of *dravya* given by the Jaina *ācāryas* is : *Dravya* is that which is *sat* (being). Here 'being' is used in a comprehensive, and not particular, sense. However, no particular can be apart from being. We may logically say that being is the highest genus whereas the particulars are its species and the relation between the two is 'identity-in-difference'. Similarly, when I say that *śubha* is an experience in tune with *ahiṁsā*, I am using the term '*ahiṁsā*' in the comprehensive sense and not in a particular sense. No particular *śubha* can be separated from *ahiṁsā* and *ahiṁsā* manifests itself in all particular *śubhas*. In a logical sense, it can be said that *ahiṁsā* is the highest genus and particular *ahiṁsās* are its species, and the relation between *ahiṁsā* and *ahiṁsās* is a relation of identity-in-difference. For example, in non-killing and non-exploitation, though the identical element of *ahiṁsā* is present, yet the two are different So the above is the most general definition of *śubha* just like the definition of *dravya*. It may be noted here that we can understand 'being' only through the particulars since general being is unintelligible owing to its being abstract, though we can think of it factually, i. e. value neutrally. Similarly, the understanding of general *ahiṁsā* shall come only through

the particular examples of *ahiṁsā*, e. g. non-killing, non-exploitation, non-enmity non-cruelty etc., though we can think of it evaluatively. I may point out, in passing, that particular kinds of *ahiṁsā* are a matter of exploration. Every age develops many kinds of subtle *hiṁsā* which are a matter of exploration. Gross *ahiṁsā* like non-killing is easily recognisible but subtle *ahiṁsā* like non-exploitation is a matter of discovery. Thus different forms of *ahiṁsā* will ever be appearing before us and by our exploring outlook and tendencies. In fact, *ahiṁsā* presupposes a realm of living beings, both human and non-human So *śubha* will be operative only in such a realm of living beings. In other words, the experience of *śubha* will always be in relation to living beings : No living beings, no *śubha*. Thus the definition of *śubha* as the experience in tune with *ahiṁsā* is the most general definition like the definition of *dravya* as that which is *sat*. The former can be thought of evaluatively, just as the latter can be thought of factually i e. value neutrally.

Thus all the goods represented by Kundakunda can stand the test of *ahiṁsā* in the comprehensive sense. We can speak of Kundakunda as a value-monist from the point of view of *ahiṁsā* and a value-pluralist from the point of view of things that are good in themselves. This theory of intrinsic goodness may be styled '*ahiṁsā*-utilitarianism'. This means that this theory considers ends tested by the criterion of *ahiṁsā* to be the general good which includes one's own good without any incosistency. This *ahiṁsā*-utilitarianism is to be distinguished from Hedonistic utilitarianism of Mill, but it has some resemblance with the Ideal-utilitarianism of Moore and Roshdall.

The next question that arises is : what is the criterion of the rightness of action ? In this life an individual passes through many situations and as a moral agent or as an adviser he has to take decisions. So the interrelated question is : what must we do or advise others to do in a certain situation ? Let me clarify this question. Suppose a man borrows a sword from his friend for self-defence for a particular period of time, shall he return it to him at the expiry of time when his friend is planning to kill his parents ? What would Kundakunda say ? Should the man keep his promise or break it ? Keeping in view the good to be produced by breaking the promise, Kundakunda, it seems to me, would advise him to break the promise. Thus the criterion of rightness of action, according to Kundakunda, is the greater balance of good over evil that may be engendered in a particular situation. It means that Kundakunda upholds teleological position as distinguished from the deontological one in which an action or a rule is intrinsically right irrespective of the goodness of the consequences. This is tantamount to saying that, in the ethical philosophy of Kundakunda, right cannot be separated from the good.

It is true that, from the study of his works, we find that nowhere does he talk of life-situations. He is the master of inwardness, and consequently he is concerned more with the moral worth of an action then its mere rightness. He

